ज्ञाता विष्णुजीने भृगुजी को जलधार रोकते जानकर तिस कलशके छिद्रमें पैना कुशपत्र चलादिया तिससे वे काने होगये क्योंकि वहपत्र विष्णुजीने मंत्रित किया महास्त्र होगया था, अरु ध्वजारोपण धर्म्म वर्णन में जैसे ( कौकिलिनी) निज ओढ़ने के वस्त्रकोही डण्डे में बान्धकर मद्योन्मतहुई फिराती भई तिसी से ध्वजाके फल को पाकर विष्णुभुवन को पधरी ये कथा १८ अध्यायके ७७ श्लोकार्थ से १०६ तक कही गई है ऐसी २ विशेष रोचक कथा सुगम प्रकार से इसमें कही गई हैं, अरु अब पूर्वोक्त स्वाधीन रखने से दुर्लभता दोष भी न रहैगा क्योंकि श्रीनवलकिशोर जी तो एक से अनेक सहस्र पुस्तकें छपवा २ कर निरादर न होनेके कारण कुछेक मोल्य मिषसे तिन करके समस्त लोकों का उपकार कररहे हैं इसी से ये पुराण एका एकी नष्ट भी न होंगे अरु इनके प्रवर्त्तक यशः शरीरी मुंशीजी भी इस संसारमें अजर अमरही रहैंगे इसी विषय में एक दोहा है ॥

**दो० प्राणसमान पुराण में प्रेम्यो जिन मन मोर ॥**
**सोजगमें युगयुगजिवो यशतन नवलकिशोर १**

यद्यपि सामान्य शरीर सौ वर्षमेंही नष्ट होजाता है पर यशरूप शरीर का कभी भी नाश नहींहोता इसलिये ( यशतन ) ऐसा विशेषण दियागया अलमति विस्तरतः शमस्तु तमामलम् ॥

( आपका शुभचिन्तक) शुक्लोपनामक
पण्डितदेवीसहाय शर्म
नागनवलीय ।

# बृहन्नारदीयपुराणभाषाका सूचीपत्र ॥

इति



# अथ बृहन्नारदीयपुराण भाषा ॥

तत्रतावद् व्याख्यातुमंगलाचरणेप्रथमं श्रीगणाधिपतेः
स्तुतिः साच आसावरी रागेण गीयते यथा

मम देहि गणेश्वर ज्ञानम् । विध
मुझको देवो गणेशजी ज्ञान बुद्धि से
ध्यायेहं तव ध्यानम् । अहोमम दे० ॥
चिन्तवन करता मैं आपका ध्यान । हो मुझको दे० ॥

ध्रुपदम् ॥

देहि गणेश्वर से विज्ञानं । सदसद
दे वो गणेशजी मुझको विशेषज्ञ विज्ञान । जो सत् असत्
भावविभानं ॥ लयादरण विक्षेप वि
भावका विशेष भानवान् जो निद्रा चित्तढकना विक्षिप्त इनसे
अर्थात् जिस ज्ञानसे मैं अच्छे
बुरे पनकोजानोपिर कैसा ज्ञान
रहितं । सद्विज्ञान वितानं ॥ मम दे० १ ॥
सर्वथा वर्जित । श्रेष्ठ विज्ञान है वितान जिसमें । मुझको दे० १ ॥
गण नायक मुद मंगल दायक । सदि
हे गणों के नायक स्वामिन् हे मोद मंगल देनेवाले । सम्यक्
ना से सन्मानं ॥ येन भवच्चरणा
करो मेरा सन्मान । जिस सन्मान से आपके चरण

**कमलातिः स्या हर्तयत पन्थानं ॥ मम दे० २ ॥**

कमलोंमे प्रीति होवे वर्तावो तिस पथ प्रति । मुझको दे० २ ॥

**श्रीसंपृक्चरणा सरोज रजोऽजं । पायय मेऽ**

है श्री वाले निज चरण सरोज रज से जन्य । पियावो मुझको

**मृतपानं ॥ यत्पूतेन पवित्र अहं स्यां**

अमृत का पान । जिस पवित्र पानसे पवित्र मैं होओं

**गच्छेयं स्वर्यानं ॥ ममदेहि गणेश्वर० ३ ॥**

अस जाओं स्वर्ग यान मुझको देवो गणेशजी ३ ॥

अर्थात् जिस्से मैं विमानमें

बैठ स्वर्ग को पधारों ।

**स्तोत्र मिदं शुक्लेन सुरचितं । सत्स**

स्तोत्र ये शुक्ल कारके रचागया । श्रेष्ठ सं

**म्पत्ति निधानम ॥ नानान न्द करं**

पत्तियों का निधान । । नानाआनन्द कारक

**भय हारं । भावित भूतल भानं । म० ४ ॥**

भय हारक । भावना किया भूमितलमें भान । मु० ४ ॥

जिस्का अर्थात् जिनकी सरस महिमा जानी गई

**शिवस्तुतिः पूर्वोक्तेनैव रागेण**

शिवजी की स्तुति पूर्व कहेहो आसावरी रागने । जैसे ।

**अहो जय शंकर शिव जय कारिन ।**

हो जै हे शंकर हे शिव हे जय कारिन ।

**जय जय हेमाद्रि विहारिन । अहोज**

जै जै हेमा चल विहारी हो जै

**य शं० ॥ ध्रु पदम ॥ शांतामित पदमास**

शं० । हे शांत अमित पद्म आस

**न पद्मित सस्मित सुमन सुचारिन**

न से पद्मित कमल आसन बैठे आत्ममयी

हाये फलों मे श्रेष्टपारी अर्थात शोभित

वामांगे सुविराजित भ्राजित शक्तचु
वामे अंग सुन्दर विराजी कांति वाली शक्ति
सया सहचारिन्न। अहो जय शं० १॥
उमा करके सहित विचरने वाले। हो जी शं० १॥
पंचानन चा नन प्रिय दर्शन। कानन
हे पंचमुख अरु मुखों से प्यारे दर्शन वाले। बन के
कुसुम प्रकारिन्न॥ शिव शम्भो शशि
फूलों के प्रकार वाले। हे शिवजी शंभुजी शशि
शेखर शंकर तोमर शूल सुधारिन्न ज० २॥
शेखर हे शंकर जी हे तोमर त्रिशूल धारिन्। जै० २॥
शुद्ध श्वेत सुन्दर त्रिपुरन्दर। मन्दर कं
हे शुद्ध धवल सुन्दर त्रिपुरासुरको विदारने वाले। मंदराचलको कं
दर सारिन्न॥ पारावार गधार सुधारिन्न।
दरोंमें विचरने वाले। समुद्र गामिनी गंगा को धारण करने वाले।
बहुल भुजंगम हारिन्न। ज०। ३॥
बहुत से सर्पों के हारों वाले। जै०। ३॥
देवी सुकुल मुकुल चरणाब्जं। ध्या
देवीसहाय कुलीन आपके प्रेम कुदाल वाले चरण कमलको। ध्या
यतितं भय हारिन्न नाम मुहुस्ते गाय
ता है सत हे भय हारी जी आपका नाम वेर २ गान करके
तिरायति मुदित मनास्त्यु दारिन्न। ज०॥४॥
करता है श्रेष्ठ देवरवे: स्तुति मोदमन भया वे उदारता वाले। जै ४॥
प्राता तीर रागेरा गीयते
प्रभात समय के राग से गाई जाती है
प्रातर्हृदि चिंतयामि श्रीदिनेश देवं।
प्रात हृदय में चिन्तन करता हूं मैं दिनेश देवजीको।

प्रा० । ध्रु पद्म । प्रातर्हृदि चिंतयामि
प्रभा० । टेर । प्रभात हृदै में चिन्तता हूं
मनसा सततं स्मरामि ॥ नामते ऽनुसंद
मनसे निरंतर तिनका स्मरण करताहूं ॥ नाम आपकालेता
धामि । भक्त्या ह्यनु सेवन । प्रातर्हृ० ॥ १ ॥
हूं । भक्ति करके सेवा पूर्वक । प्रभात हृ० । १ ।
उदित मुदित वन्द्य वदन । बुद्धि विनय स
उदय भये हर्षित वंदनीय वदन वाले । बुद्धि नम्रता के प्रे
स्सदन अखिल दितिज हत कदन प्रा
ष्ठ स्थान संपूर्ण दैत्यों का किया नाश जिन्होंने प्र
तरुदित सवं । प्रात० ॥ २ ॥ जय जय दि
भात उदय होतेहो । प्रभात० ॥ २ ॥ जै जै हे दि
नकर दिनेश । नारायण नर नरेश ॥
न कारी जो दिनके ईश हे नारायण हे जलदाता नरोंके ईश ।
ध्याये त्वाहं परेश दानव परिदेवं । प्रा० ॥ ३ ॥
ध्याताहौं आपको मैं हे परमेश हे दानोंको दुखदायीजो । प्र० ॥ ३ ॥
ईश्वरी सहाय सूनु रुक्म गंगा सहायस्तद
शुक्लजी ईश्वरीसहायके पुत्र श्रेष्ठ गंगासहाय तिनका
नुज देवी सहाय अस्तौषी देवं । प्रा० ॥ ४ ॥
छोटाभाई देवीसहाय स्तुतिकर्ताभया देवदिनेशजीको । प्रा० । ४ ।

पुराण कर्तु मंगलाचरणम्

—※—

हम श्रीकृष्ण महाराजको बंदना करते हैं जो कृष्णजी वृन्दावन में विराजमान लक्ष्मी के आनन्द स्थान। बासनरूप,सांद्र,करुणायुक्त अर्थात दयावाले,अरु परम आनंददाता,प्रभु। १। अरु जिन कृष्णजी के अंश कला रूप लोकपाल,संसार के साधक अर्थात जगत की रक्षा करते हैं। ऐसे तिन आदि देव,चैतन्यरूप,निर्मल,उत्कृष्ट शक्ति वाले श्रीकृष्णजीको भजते हैं। २ । श्री सूत जी बोले कि शौनक आदि जोब्रह्मबादी महात्मा ऋषियें। सो मोक्ष चाहते ( नैमिष ) महावन में तप करते थे। ३। जो ऋषिजन जितेन्द्रिय,जित भोजन अर्थात इंद्रियों को वश करते अरु अमित भोजन कन्दमूलफलादि भक्षण करते थे ऐसे वे सत्यवादी संत मुनिजन। जो परम भक्ति से आदि गुरु विष्णु जी का यजन पूजन कररहे। ४। फिर जो हिंसा ईर्षा रहित,सब धर्म जानते,लोकोंके अनुग्रह में परायण। अरु ममता,अहंकार,इनसे रहितपरमेश्वर में प्रीति युक्त मन जिनका । ५। अरु जो प्राप्त मनोरथ,निष्पाप,शमदमादि गुण सहित। कृष्ण मृगचर्म ओढे,जटाधारी,ब्रह्मचारी। ६। अरु परमेश्वर का नाम उचार रहे,जगत के जीतने वश करने को सब समान बल वाले। धर्म शास्त्रार्थ तत्त्व जानने वाले ऐसे २ वे तिस नैमिषारण्य में। ७। कोई तो यज्ञों से यज्ञपपति विष्णु जीका यजन कर रहे अरु कोई ज्ञानी जन,ज्ञानात्मक तिनका,मनसे पूजन कर रहे अरु कोई परम भक्ति से देव जी को पूज रहे। ८। तो एक दिन तिन महात्माओं ने उत्तम निज समाज किया अर्थात सब इकट्ठे होके बैठे

जो धर्म अर्थ काम मोक्ष इनके उपायको जानना चाहने
९ । जो कि वे छब्बीस सहस्र ऊर्द्धरेता मुनि जन । अ
तिनके शिष्य,प्रशिष्यों की तौ संख्या नहीं होती १०
भावित है आत्मा जिन करके अर्थात ब्रह्मज्ञानी। लोक
केअनुग्रह कारी,त्यागास्नेह जिन्होंने,महातेजस्वी,ऐसे
वे मुनि जन मिले अर्थात एकत्र होके ये विचारते भये
११ । १२ । कि भूमि तलसें पुण्यक्षेत्र अरु पवित्र तीर्थ
कौन २ हैं। कैसे दुःखित चित्त वाले जनोंकी मुक्तिहोवे
१३ । सो कि मनुष्यों की भगवान् में निश्चल भक्ति
कैसे होवे। अरुतीन विधके अर्थात नित्य,नैमित्त,काम्य
कर्म,के फलकी सिद्धि कैसे हो । १४ । ऐसे अपने को
पूछने के लिये तयार भये तिन्हैं देखके शौनकजी। वि-
नय से नम्र भये अंजलि बांधे ये कहते भये । १५ । शौ-
नकजी बोले। कि पवित्र सिद्ध आश्रम में उत्तम पुराण
वक्ता सूतजी हैं । जो नाना प्रकार के यज्ञोंसे विश्वरूप
नारायण जी को पूजरहे। १६ । सो वे सव जानतेहैं क्यों
कि वे व्यासजीके शिष्य हैं। पुराण संहिता कहनेवाले
शांत,मुनि,रोमहर्षणजी। १७। सो युग२ में भगवान धर्मों
को न्यून भये देखके अवतार होने की इच्छा करते।
वेद व्यास स्वरूप करके वेदके विभाग करते हैं।१८।
हे द्विजौ वेद व्यास मुनि साक्षात नारायण हैं। ये हम
सव शास्त्रों में सुनते हैं अरु सूतजी व्यास जीके शिष्य
हैं १९ सो कि तिन महात्मा वेद व्यासजी ने सूतजी को
शिक्षा दई है । सो वे सूतजीही पुराणों को जानते हैं तिन
से परे और कोई पुराण वक्ता नहीं है २० जो सूत जी

सर्वज्ञ,बुद्धिमान,शांत,मोक्ष धर्म जानने वाले,अरु कर्म
भक्ति मार्ग ज्ञाता २१ हे मुनि जनों वेद,शास्त्र,पुराण,
इनके सार रूप तत्त्व को जगत के हितके हेतु पुराणोंमें
मुनि सूतजी ने कहा है २२ इस्से वे ज्ञान सागर सूतजी
सब तत्त्व अर्थ जानते हैं। इसलियेउन्हीं सेही कथा प्रश्न
करें ऐसे शौनकजी ने मुनियों से कहा २३ फिर तो वे
सारे मुनिजन,वाक्यवेत्ताओं में श्रेष्ठ अर्थात उत्तम बक्ता
शौनकजी का आलिंगन कर अर्थात हाथ पसार २ इन
से मिलकर,स्तुति करते अच्छा २ कहते भये २४ अरु
अति नम्र भये वे मुनिजन,पवित्र सिद्धाश्रम बन को गये
जो मृगों के झुंडोंसे युक्त मुनि जनोंसे सब ओर शोभित
२५ अरु जो सुन्दर वृक्ष,बेल,फल,फूलों से सजा। निर्मल
जल वाले सरोवर जहां भरे,अरु अतिथि,अरु तिनका
सत्कार,इस धर्म से व्याप्त २६ ऐसे आश्रममें सदा जी-
तने वाले,अनंतदेव,नारायण जी को। अग्निष्टोम यज्ञ
से प्रसन्न करते (रोमहर्षण,सूतजी) को मुनि जन देखते
भये २७ तो तिन सूतजी करके यथा योग्य पूजे ये वि-
ख्यात तेजस्वी सारे। तिनके यज्ञ स्नान को देखते भये
यज्ञशाला में बैठे २८ फिर यज्ञ स्नान किये सुखसे वि-
राजे उत्तम पौराणिक मुनि सूतजीसे ये प्रश्न करते भये
२९ मुनिजन बोले। हे सुन्दर व्रतवाले सूतजी,हम अतिथि
आये हैं अरु तुम अतिथि सत्कार कर्ता हो। सो ज्ञानके
दान रूप उपचार से हमारी यथा विधि से पूजा करो
अर्थात हमें सुन्दर २ कथाश्रवण करावो ३० जैसे दे-
वता,चंद्रकी कला रूप अमृत को पीकर अजर अमर

हैं तैसेही हे मुनिजी हम ब्राह्मण,तुम्हारे मुख से भरे ज्ञानरूप अमृत को पीकर सुखी होवेंगे ३१ जिससे ये सब संसार उत्पन्न भया,जिसके आश्रय, यन्मय अर्थात् जिससे ये बना है,अरु हे प्रिय सूतजी जिस ईश्वर नें ये ठहरा अरु जिसी में लीन होगा ३२ ऐसे वे ईश्वर रूप दिखाउ जी,किस विधिसे प्रसन्न हों अरु कैसे मनुष्य तिनकी पूजा करते हैं । अरु कैसे वर्णों का आश्रम वर्म, अरु अतिथि का पूजन कैसे हो ३३ अरु मोक्षका उपाय रूप कर्म कैसे सफल हो । भक्ति से मनुष्यों का क्या २ फल मिलताहैं अरु वो भक्ति कैसीहै ३४ हे मुनि श्रेष्ठ सूतजी ये सब वृत्तांत निश्शेष करके संशय रहित कहिये । आपके अमृत वचन से किसको प्रसन्नता नहीं होती अर्थात् आप कथा प्रसंग वर्णन कीजिये ३५ श्रीसूतजी बोले । हे ऋषियो जो आपका वांछित है सोही कहते हैं तुम सारे सुनो । जो कि महात्मा (श्रीनारदजी) ने सनत्कुमारजी के अर्थ गान करके सुनाया ३६ ऐसा जो वेदों के अर्थ से संयुक्त (वृहन्नारदीय पुराण है) अरु जो सब पापहारी, दुष्टग्रह हटाने वाला ३७ खोटे सपने हटाने वाला,भुक्ति मुक्ति फल देनेवाला,धन्य अरु जो नारायण कथा युक्त,सब कल्याण सिद्धि दाता ३८ अरु धर्म अर्थ काम मोक्ष इनका सार,महाफलवाला,अपूर्व पुण्य फल देनेवाला,ऐसा जो पुराण तिसे तुम सावधान भये सुनों ३९ कोई महा पापी या सब पापों से युक्त हो । पर इस ऋषि प्रोक्त दिव्य पुराण का श्रवण करके शुद्ध होजाता है ४० जिनके एक अध्यायके

पठन से,वाजपेय यज्ञका फलमिलता है । अरु हे द्विजो, दो अध्यायों के पाठ से अग्निष्टोम का फल ४१ अरु जो ज्येष्ठ मास पौर्णिमा को,मूल नक्षत्रमें सावधान भया मनुष्य अरु यमुनाजी में नहाकर, तथा मथुराजी में उपवास करके ४२ अरु विधि करके विष्णुजी को पूज जो फल पावे सोई इस पुराण के श्रवण से फल मिलता है ४३ तिसी पुराण को हम तुमसे सम्यक् प्रकार कहते हैं सोही कहते भये सुझसे सुनिये सो कि जो दश सहस्र जन्मो के संचित पापों करके युक्त,करोड़ कुलों सहित पापी भी,ब्रह्मस्थान को प्राप्त होकर तहांहीं सब पापोंसे छूट जाताहै ४४ फिर जो पुराण सुनाने वाली वस्तुओं में अत्यंत सुनाने योग्य । अरु पवित्रोंमेभी अत्यंतपवित्र कुस्वप्न नाशक,पवित्र,ऐसा पुराण प्रयत्न करके श्रवण करना चाहिये ४५ अरु जो मनुष्य श्रद्धा सहित,इसका श्लोक वा आधा श्लोक । पढ़कर शीघ्र करोड़ों पातकों से छूटता है ४६ ये गुह्यसे भी अत्यंत गुह्य पुराण अवश्य वक्तव्य है । सो इसे विष्णु मन्दिर में वा पवित्र क्षेत्र में तथा समाज में वंचवाते ४७ अरु इस पुराणका ब्राह्मणों से द्वेष करने वालों को अरु पाखण्ड आचारियों को। अरु चार्वाक शास्त्र वाले अर्थात् । जैनिमत वालों को हे द्विज श्रेष्ठो,श्रवण न करावे ४८ किंतु जिन्होंने काम आदि दोष त्यागे, विष्णु भक्ति में मन लगाया हो। अरु गुरु भक्ति करते, ऐसों को ये मोक्ष का साधन रूप पुराण कहना ४९ सर्व देव रूप विष्णुजी। जो स्मरण करते जनोंकी पीड़ा का नाश करने वाले । अरु भक्त वत्सल

देव विष्णुजी भक्तिसेही प्रसन्न होतेहैं अरु और प्रकार अर्थात् द्रव्यादिक से प्रसन्न नहीं होतेहैं ५० विनाजाने से भी जिनका नामलिये वा स्मरण किये । पापोंसे छूटा जन, श्रेष्ठ पद को प्राप्त होताहै ५१ संसार रूप घोर बन के बनाग्नि, विष्णुजी ही हैं । जो स्मरण कर्तों के सब पापों को शीघ्र नष्ट करते हैं ५२ तिन्हीं को प्राप्त करने वाला ये पवित्र उत्तम सुनाने योग्य, पुराण है जो पढ़ने से तथा सुननेसे सब पाप नष्टकरता है ५३ जिस जनकी भक्ति, युक्त बुद्धि, इसके श्रवणमें है हे द्विजो । वोही ज्ञात कृत्य अरु सर्व शास्त्रार्थ वेत्ताहै ५४ जो इकट्ठा किया तप पुण्य, है तिसका यही फल है । जो इसके श्रवण में इतर कहीं भी बुद्धि आसक्त न होवे ५५ जो जगत के हितू सज्जनहैं वे श्रेष्ठ कथा सुनतेहैं । अरु खोटे पापात्मा निद्रा, कलहमें परायण होते हैं ५६ जो जन पुराणों में अर्थ विवाद अर्थात् पुराण मिथ्या, ऐसा कहतेहैं । तिन के इकट्ठे किये पुण्य व्यर्थ अर्थात् क्षीण होजातेहैं ५७ समस्त कर्मों के मुख्य कारण पुराणों में अर्थ वाद को कहता जन, नरक भोगताहै ५८ जितने ब्रह्माजी जड़ चेतन जगत्, रचते हैं तितने अर्थात् प्रलयतक वो पापी नरकों में पड़ा रहताहै ५९ आश्चर्य्यहै कि चार२ अक्षर पुण्य अरु पाप के कारणहैं । मनुष्योंके उच्चारण में सो कि हे मुनीश्वरो, नारायण अरु अर्थवाद, ६० हे द्विजो जो सब धर्म वक्ता पुराणों में, अर्थवाद कहते अर्थात् मिथ्या दोष लगाते हैं वे नरक भोगी हैं । हे द्विजो जो वे परिश्रम से पुण्य किया चाहै । तो भक्तिमें पुराणों का श्रवण

करै ६१ जिस जनके पूर्व संचित पाप, नष्टहोवें तिसीकी बुद्धि, पुराणों के श्रवण में अचल लगतीहै ६२ अरु जो पापीहैं सो पुराणों के होते भी । तिनका अनादरकर कर और कथाओं में आसक्त मति होतेहैं ६३ सत्संग अरु देव पूजन अरु परोपदेश में जो जन परायणहैं वो बिष्णु जीके परम पदको प्राप्तहोता सो कि देहके अंत अर्थात मृत्यु होनेपर भगवान् के समान कांतिमान् होता है ६४ तिस्से हे द्विजेश्वरो इस वृहन्नारदीय नाम उत्तम पुराणका श्रवण करो । जिसके सुनतेही जन्म, वृद्ध पन आदिका नाशहो, अरु जन भगवान् में निर्दोष हो अर्थात निष्पाप भया मनुष्य मोक्ष को प्राप्त होवे सो सुनो ६५ अरु जो विष्णुजी पुराण पुरुष वरयोग्य, अरु निज विख्याति करके जिन्होंने सब लोक भाषित कर रक्खे चाहे अर्थ के दाता, आदिदेवरूपसे विष्णुजीका स्मरणकरके मनुष्य परम पदको प्राप्तहोवे सो ६६ अरु जो विष्णुजी, ब्रह्मा, विष्णु, शिवजो इन तीन प्रकार के शरीर धारकर । संसार को रचते पालते संहारते हैं । तिन आदि देव, परम परमेश्वर विष्णुजी को चित्तमें ध्याकर जन मुक्ति पाताहै ६७ जो विष्णुजी नाम, जाति, आदि विकार रहित अरु पर, परों से परम, वेदांत जाननीय, निजकांति करके प्रकाशमान् होसे सब देव पुराणोंसे स्तुति किये जाते हैं ६८ तिस्से मुक्तिके लिये तिन विष्णुजी को ध्याते जनोंके उपासना योग्य, ये भगवानका परम रहस्य पुरुषार्थ का हेतु, इस का स्मरण करते ही जन परमेश्वर विष्णुजी के निकट प्राप्त होताहै ६९ हे पण्डित जनों, ये पुराण, गुह्य गुह्य

श्रमतिमा मनुष्यकोहीसुनाना। जो मुमुक्षु,यति,रागरहित, बुद्धिमान् होवे७० अरु पवित्रदेशमें कहना,सभामें वा देवा लय में पुराय क्षेत्र अरु पवित्र तीर्थ पै अरु हेद्विजो संध्य समय । उच्छिष्ट देशमें कहने वाले सभासहित, प्रल पर्यंत घोर नरकमें पड़तेहैं ७१ जो हठीला मूर्ख, भक्ति रहित होवे चित्त श्रवण करै तो वोभी महा घोर नरक पड़ताहै ७२ जो पापी मनुष्य कथाके मध्य में और क्या कहै अर्थात् बात करै ।तौ वोभी महा घोरनरकमें पड़त है ७३ तिस्से श्रोता अरु वक्ता, दोनों सावधान चित्त होवें। जिसका चित्त इसमें लगै सो कुछ भी और न जाने अर्थात् तिसी में ध्यान धर सुनै ७४ तिस्से एकाग्र चित्त होके भगवत् कथामृत पीवै । भ्रांत चित्त वालेको सवाद का भेद कैसे जानपड़े ७५ जो सदा भ्रमित चित्त है तिनको लोक में क्यासुख मिलता है। तिस्से एक मन होकर हरि कथा सुनै ७६ भ्रांत चित्त जनों को इच्छा-नुरूप सुख हे श्रेष्ठ द्विजो होता नहीं जान पड़ता फिर योग की सिद्धि अर्थात् किये का फल कैसे होवे ७७ तिससे इस दुःख के कारण काम का परित्याग क-रके । सावधान होकर, भगवत् का ।चिंतन करै ७८ जिस किसी प्रकार स्मरण कियेभी अविनाशी विष्णु जी । महा पापी जनपर भी प्रसन्न होते हैं इसमें संशय नहीं ७९ जिस जनकी अविनाशी देवनारायणजी में परम भक्ति है। जिसकी भगवान् में परमभक्तिहै तिसी का जन्म सफल है। अरु मोक्षभी तिसके हाथही में है ८० हे द्विजो धर्म,अर्थ ,काम, मोक्ष येचार पदार्थ हैं

सोही हरिभक्तोंको प्राप्तहोतेहैं इसमेंसंशयनहींहै ८१ ॥

इतिश्री बृहन्नारदीय पुराणभाषा पण्डितदेवीसहाय नारनौल निवासीकृत कथाप्रसंग वर्णनन्नाम प्रथमोध्यायः१ ॥

## दूसरा अध्याय ॥

श्रीनारदजी अरु सनत्कुमार जी के संबाद होनेका वर्णन ॥

शौनक आदि मुनिजनोंने पूछा कि हे सूतजी देवर्षि नारदमुनि जी ने सनत्कुमारजी से, कैसे संपूर्ण धर्म कहे अरु वे दोनों कैसे कहांमिले १ सो कि वे किसक्षेत्रविषे मिले हे दयाके सागर सूतजी,नारद जीने जो कहा सोही हमें कहिये २ श्रीसूतजी बोले कि सनकादिक महात्मा ब्रह्माजी के पुत्र। जो ममतारहित अहंकार वर्जित, अरु सारेजितेन्द्रिय ३ तिनकेनाम कहतेहैं कि [सनक] [सनंदन] [सनत्कुमार] ये समर्थ सनातनहैं ४ जो विष्णु भक्त,महात्मा,ब्रह्मध्यान में परायण। अरु सहस्र सूर्योंके समान कांतिमान। सत्यसंध अरु मुमुक्षु ५ सो एकदिन वे महा तेजस्वी सनक आदिक,ब्रह्माजी के पुत्र। ब्रह्माजी की सभाको देखनेके लिये सुमेरु शिखरपर जातेभये ६ तहां महापवित्र गंगाजी,विष्णु पादजन्य को देखके न्हानेको तयार भये ७ इतनेहीमें हेविप्रो, देवर्षि [ नारदमुनिजी ] हरे नारायण इत्यादि भगवन्नाम उच्चारते आये ८ सोकि हे नारायण,अच्युत अनंत,हे वासुदेव,जनार्दन। हेयज्ञों के ईश,यज्ञ पुरुष हे कृष्ण विष्णु जी,आपको अर्थ नमस्कारहो ९ हे कमल नयन,कमला पतिजी। हे गंगाजी के जनक,केशवजी,हेक्षीरोदशायी, देवेशजी,हे दामोदर

जी आपकोनम० १० हे श्रीकृष्ण विष्णो,नृसिंह,मुरारि जी,हेप्रद्युम्न,संकर्षण,वासुदे .जी।हेअज,अनिरुद्ध,वामन, विष्णु रूपजी आपसब भयसे हमारीरक्षाकरो ११ ऐसे२ विष्णु जी के नाम उच्चारते अरु सब को घुवाते। अरु लोकोंकीपवित्र करनेवाली श्रीगंगाजीकीस्तुतिकरते१२ तौतिन्हेंआतेदेखतेहीउठकरसनकादिमुनिजन,यथायोग्य नारदजी की पूजा करते भये तौ तिन्होंनेभी तिन मुनीश्वरों को बंदनाकरी १३ फिर क्रिया कर्म जिन्होंने ऐसेनित्य कर्म से निवृत्त भये मुनिजनों के गंगाजीके तीर ये सुख से विराजमान भये। नारद जीने भगवान्‌की स्तुति करी १४ फिर तहां सभाके मध्य विराजमान, नारायणमें परायण ऐसे नारदजी को सनत्कुमार जी ये कहतेभये १५ किहे मानदाता नारदजी आप सर्वज्ञहैं क्योंकि आपसे अधिक कोई और भक्तिमें परायण नहीं है १६ जिनसे ये जड़ चेतन सब संसार भया। अरु जिन्हींसे गंगाजी उत्पन्नभई ऐसे भगवान्‌को हम कैसेजानें १७ अरु हेमुनिजी हमारा त्रिविध कर्म कैसे फल होवे जैसे मनुष्यों को ज्ञान होवे अरु तपस्या का लक्षण १८ अरु जैसे अतिथिका पूजन करना जिससे विष्णुजी प्रसन्नहोतेहैं। ऐसे गोप्य हरि-भक्तिकारी विषयों को जो आपका मुझपै अनुग्रहहै तो यथावत मुझसे कहिये १९ श्रीनारद जी बोले परमेश्वर देवजी को प्रणाम है, जो विष्णु जी परसे भी अत्यंत पर छोटेबड़े अर्थात सर्वत्र निवासकारी, फिरजोसगुण अरुगुण रहित,अरु ज्ञान अज्ञान स्वरूप, धर्म अधर्म स्वरूप,विद्या अविद्यास्वरूप, ऐसे रूपवाले विष्णुजी को नमस्कार

होवे २०।२१ माया रहित अरु मायावान्, योगरूपी । योगेश्वर, योग अरु योग गम्य ऐसे विष्णुजीको नमस्कार है २२ अरु जो ज्ञान स्वरूप, ज्ञान गम्य अरु सर्वज्ञान के मुख्य कारण ज्ञान के ईश्वर अरु दिव्य ऐसे विष्णुजी को नमस्कार है २३ अरु ध्यान रूप ध्यान गम्य, अरु ध्यान करने वालोंके पाप हारी । ध्यानके ईश्वर सुबुद्धि ऐसे शुद्ध आत्मा विष्णुजी को नमस्कार है २४ सूर्य्य चन्द्रमा अग्नि ब्रह्माजी, अरु देव सिद्ध यक्ष असुर नाग ये सब जिन विष्णुजी शक्ति के कार्य अर्थात् जिनकी मायासे रचित हैं ऐसे तिन अजन्मा, पुराण पुरुष, कार्यरूप अरु कार्यकेईश अर्थात् सबकेकारण विष्णुजीको नमस्कार है २५ जो पुण्य शील विष्णुजीके नामोच्चारण में परायणहैं वे यमराज को स्वप्नमें भी नहीं देखते । अरुज्ञान के विन तिन विष्णुजीको ब्रह्मादिक भी नहीं जानसक्ते तिन स्तुति योग्य ईश्वर विष्णुजीको मैं निरन्तर प्रणाम करताहूं २६ जो ब्रह्मा रूपहो जगत रचनेवाले, अरुवेही हरि रूपहुये जगतपालना करनेवाले, अरुजो कल्पके अंत अर्थात् प्रलय समय, शिवरूप होकर, संसारको संहारते हैं तिन विष्णु जी को भजता हूं २७ अरु जिनके नामोच्चारणसे गजेंद्र,ग्रहकीभारी बन्धसे छूटाफिर वोही विष्णु जी के परम पदको प्राप्तहुवा ऐसे तिनको मैं सदाभजता हूं २८ अरु जो विष्णुजी शिवभक्तोंको तो शिवस्वरूप अरु हरि भक्तोंको विष्णु स्वरूप प्राप्त होतेहैं ऐसे तिन परमात्माका निरन्तर स्मरण करतेहैं २९ जिन्होंने प्रहलाद की रक्षा करी कि दैत्य हिरण्य कश्यपु का शिलमे भी

कठोर हृदय विदार तिसैमारा ऐसे [नृसिंहजी] को नमस्कारकरतेहैं ३० जो राजा बलिसेदोपैगभूमि पाकर, दोनों पैरोंसे समस्त त्रिभुवन को उलंघतेभये ऐसे तिन[वामन] जीको नमस्कार ३१ [जिन्होंनेकार्त्तवीर्य]के अपराधसे अर्थात् कामधेनु लेनेको इनके पिता [जमदग्निजी ]को मारे इससे,इकइसबेर गिनकर जिन्होंने क्षत्रिय कुलनष्ट किया ऐसे तिन जमदग्निजी के पुत्र [परशुरामजी] को नमस्कार ३२ जो चार प्रकार अर्थात् राम, लक्ष्मण भरत, शत्रुघ्नये चार मूर्त्तिधार अवतार होकर वानरों की सेनाबनाय,सेनासहित रावणकोहततेभयेऐसेतिन [राम चन्द्रजीको] नमस्कार करते हैं ३३ जो दो मूर्त्तिधार अवतार होकर भूमिभार उतार, अर्थात्[श्रीकृष्णबलदेव जी] होकर सुदर्शन, चक्र तथा हलसे सब भूमिभार उतार निजकुलको भी संहार के जो निजधाम को पधारे ऐसे तिन दोनों को नमस्कार ३४ अरु जो भूमि आदि समस्त लोकोंको संहारके अपने को नियेत्र रूप अपनेहीमें देख रहे अर्थात् आपही आपरहे, जो निर्मल शुद्ध ऐसे तिन बौद्ध रूप परमात्मा को बार २ नमस्कार है ३५ अरु जो युगोंके अंत में शूद्र पापियोंको पैनी तरवारकी धार से संहार कर, फिर सतयुग की आदिमें पूर्ववत् यथोक्त धर्म स्थापन करते हैं ऐसेतिन [कल्किरूप] विष्णु जीको नमस्कार करते हैं ३६ ऐसे २ महात्मा विष्णु जी के अनेक रूप हैं जिनके नाम, करोड़ बर्षतक गिनने में नहीं आवें ३७ हे मुनीश्वरो जिनकी महिमा के पार को मनु, भी समर्थ नहींहैं तोमैं तुच्छ बुद्धि तिनको का

भजसकूं ३८ जिनका नाम सुनतेही महापापी जनभी पवित्र कर्त्ता पनको प्राप्त होते अर्थात वे पापीही सब को पवित्र करने लगते हैं ऐसे तिन भगवान्‌की मैं तुच्छ बुद्धि, कैसेस्तुति कर सकूं ३९ अजामिल, जिनके नामको नवमा अर्थात निज पुत्रको बुलाने के मिससे भी कहके परमपदको प्राप्त भया मैं तुच्छ बुद्धि तिनकीक्या स्तुति करसकूं ४० जिस किसीप्रकार भी जिनका नाम कहे या सुने तो पापीभीपवित्र होजातेहैं शुद्धभयेमोक्षको प्राप्त होतेहैं४१अरु निष्पाप योगीजन, जिनभगवान को अपने को आत्माको लगाके अर्थात मनको परमेश्वर में दृढ़ ठैराकर ज्ञानरूप देखते तिन विष्णु जीकी मैं शरणा प्राप्तहूं ४२ जिन परिपूर्ण विष्णु जीको सांख्यमतवाले सर्वत्र देखते हैं। ऐसे तिन आदिदेव अजर ज्ञानरूप विष्णु जीको प्रणाम करता हूं ४३ अरु अल्पज्ञजन जिन भगवान को पाषाण काष्ठ आदि मूर्तियों में जानते। अरु ज्ञानीजन जिन्हें सर्वत्र व्यापक जानतेहैं ऐसे तिन पुरुषोत्तम विष्णु जीकीवंदनाकरूंहूं४४ अरुजिनमहात्मा विष्णु जीके कार्यरूप तप इनकोकोई नहीं जानता। ऐसे जो ज्ञानरूप, अव्यय तिन अजर अमर ईश विष्णु जीको भजताहूं४५ जो सर्वतत्त्व प्रधान,शांतस्वरूप, सबके द्रष्टा, ईश्वर विष्णु जीहैं। जो सहस्र शिरवाले देवजो तिनपरम पुरुष नारायणजीको मैं ध्याता हूं ४६ जो विष्णु जी इस इस जड़चेतन जीव समूह सहित संसार में दशाङ्गुल मूर्ति से व्याप्त होकर विराजमान भये तिन अमर ईश विष्णु जीको मैं भजताहूं ४७ फिर जो विष्णु जी जगाके

भी अत्यन्त अणु अर्थात् सूक्ष्मसे भी अति सूक्ष्महैं । अरु जो गुह्यसेभी अत्यंत गुह्य ऐसेदेव विष्णु जीको बारम्बार प्रणाम करताहूं ४८जोध्याये,पूजे,स्मरणकिये वास्तुति प्रणाम किये । निज स्थान देतेहैं तिनपुरुषोत्तम विष्णु जीको वंदना करते हैं४६श्रीसूतजीबोले हेशौनक आदि मुनियो, अंजलि बांधे रोको आनंद आंशुनेत्र में जिन्होंने ऐसे पण्डित वे सनकादिक,परमईश विष्णु जीकी ऐसे स्तुति करते,नारद मुनिजीको ऐसे कहते भये५० किजो इस नारदजीके स्तोत्र को प्रातःकाल पढ़ै,सो सबपापों से छूटकर,विष्णु जीके लोकमें पूजितहोगा५१ ऐसे वे मुनि जन,नारदजीको वर देकरहरिनाम उच्चारते फिर नारदजी की स्तुति करते पूछते भये कि और भी कहिये ५२

इतिश्रीवृहन्नारदीयपुराणपण्डितदेवीसहायशुक्लभाषाकृतनारदजीः सनकादिकोंका सम्वादकथाप्रसंग वर्णनन्नामद्वितीयोऽध्यायः॥

# तीसरा अध्याय ॥

नारदजी करके श्रीविष्णुजीकी प्रशंसा करना ॥

श्रीनारदजी बोले हे सनकादिको,वे नारायण, अविनाशी, अनंत विष्णु जी सर्वव्यापकहैं तिन्हीं से ये चर अचर सब संसार व्याप्तहै१ सोही स्वयंप्रकाश,जगन्मय विष्णु जी,आदि सृष्टि अर्थात् प्रथम रचना में । गुणभेद के आश्रय होके तीन मूर्ति, धारण करते भये २ सोही परमात्मा देवजीने रचनाके लिये दहिने अंगसे तो ब्रह्मा जी उत्पन्न किये । अरु बीचके अंगसे महेश्वरजीको,जो जगत् के संहारक रुद्रजी ३ अरु इसजगत्को पालनाके

लिये बामे अंगसे विष्णु जी उत्पन्न किये प्रथम सर्ग में महाविष्णु जी ऐसेतीनमूर्ति धारण करतेभये ४ तिनआदि देवजोको कोई अजर अरु रुद्र कहते हैं। कोई विष्णु अरु कोई ब्रह्मा ५ सो तिन विष्णु जीकी महाशक्ति,जगतकी मुख्य कारणहै। सोही वो भाव अभाव अरुरूप अरूप,तथा विद्या अविद्याभी कहातीहै ६ जब ये संसार महाविष्णुजीसे भिन्नरचाजाताहै। तभी अविद्यारूप भेद भया सोहीभेद दुःखका कारणहै७ जबज्ञान जाननाअरु ज्ञेय जिसेजाने ये ऐसी उपाधिनष्ट होती है। सोकि जब सर्वत्र एक भावनाहो सोही विद्याकहातीहै ८ ऐसे महाविष्णुजीकी मायाभेद बुद्धिसे संसार देनेवाली है। जो अभेद बुद्धिसे जानीजावे तो वोही संसारसे निवृत्त करती अर्थात मोक्षदेतीहै ९ ये सब चर अरु अचर जगत् विष्णुजीकी शक्तिसे उत्पन्नहै। तिससे जो जड़चेतन वस्तुमात्र है सो तिस शक्ति से तथा विष्णुजीसे भिन्न नहींहै १० उपाधिसे जैसे आकाश, भिन्नपनेसे प्रतीत होता अर्थात घटाकाश, मठाकाश,ऐसे भिन्न२ जानपड़ता है वस्तुसे तो एकहीहै तैसेही अविद्यारूप उपाधि से जगत भी भिन्न दीखता है वस्तुसे वोभी विष्णुमयही है ११ अरु जैसे विष्णु जी जगत व्यापक हैं तैसेही तिनकी शक्ति भी है। हेमुनि सनत्कुमार जैसे अंगारे में दाहशक्ति रहती है१२ तिसी शक्ति को कोई उमा,अरु कोई लक्ष्मी कोई सरस्वती कहते हैं। अरुकईक गिरिजा, अम्बिका १३दुर्गा,भद्रकाली,चण्डी, माहेश्वरी,कौमारी, वैष्णवी वाराही,ऐंद्री १४ ब्राह्मी, विद्या, माया,अरु परम प्रकृति

ऐसे २ अनेक प्रकार जाम तिस शक्ति के महर्षि लो कहते हैं। सोईये महाविष्णु जी की शक्ति, जगत् के कारण अर्थात् रचने पालने संहार करनेवाली है १५ प्रकृति, पुरुष अरु काल ऐसे तीन प्रकार से स्थित परमात्मा विष्णु जी रचना पालना संहारना, इनके कारण हैं १६ जिन ब्रह्मस्वरूप धारी परमात्मासे ये सब संसार भय है। तिससे वे अत्यंत परदेव विष्णु जी नित्य कहे जाते हैं १७ जो परम पुरुष देवजी, लोकोंकी रक्षा करतेहैं। तिनसे पर जो है सो अविनाशी परमपदहै १८ जो नाश रहित, निर्गुण, शुद्ध, परिपूर्ण, नित्य हैं। जो रुद्र नामी परम काल, जो योगी जनोंसे ध्याने योग्य, परसे पर १९ परमात्मा अरु परमानंद, सर्व उपाधि रहित। केवल, जो ज्ञान हीसे जाने जावें अर्थात् ज्ञानगम्य, अरु सच्चिदानंद स्वरूप २० फिर जो परम शुद्ध भी अहंकार करके संयुक्त हुवा देहवान्, मूढजनों से कहाजाता है अरु आपभी देहाभिमान से अज्ञान हो रहा है अरु वो अज्ञानही भेद दाता अर्थात् भेदबुद्धि कर्ता है २१ अरु जो परब्रह्म है सो तो निर्मल, तेजस्वी, मन वाणी का अगोचर अर्थात् जो कहने समझने में न आवे ऐसाहै २२ फिर सोही परम, शुद्ध, देवजी, सत्त्वगुण आदि भेदसे। तीन मूर्तिअर्थात् ब्रह्मा विष्णु महेश, होके रचना पालना संहार, इनके कारण हैं २३ जिनके सहस्र अंश कला रूप, ब्रह्मादि देवता उत्पन्न भये। तिन विष्णुजी से है ब्रह्माजी के पुत्र सनत्कुमार, ये विश्व व्यापक नारद है २४ सोकि जो जगत के कर्ता ब्रह्माजी हैं सो तिनकी नाभिसे उत्पन्न भये। उस

से वे बिष्णुजीही परमात्मा रूपहैं हे मुनि सनत्कुमार तिनसे पर और कोई नहीं है ये निस्संदेह जानना २५ फिर जो अंतर्यामी,जगत के साक्षी,सर्वस्वरूप,निरंजनहैं। सो वेही परमात्मा भिन्न अभिन्न स्वरूप करके स्थित हो रहे हैं २६ जिनकी जगत कर्ता,महामाया वती शक्ति, सोही शक्ति,संसार की आदि कारण,होनेसे"प्रकृति,,वि द्वानों से कही जाती है २७ प्रथम सर्ग में महाविष्णुजी जब लोकों को रचनेके लिये तय्यार भये । तब वेही प्रकृति,पुरुष,काल,ऐसे तीन प्रकार से होगये २८ तिनको भावित नाम प्राप्तहै आत्मा ज्ञान जिनको ऐसे अर्थात ज्ञानीजन,परब्रह्म जानते हैं। सो शुद्ध, परमधाम,विष्णु जीका जो श्रेष्ठपद तिसे प्राप्त होतेहैं २९ परब्रह्म,नाम जिस निर्गुण वस्तुसे,प्रचारसे कहा जाता है,सो वे विष्णु जी ज्ञानज्ञेय अर्थात ज्ञानसे ही जाने जातेहैं ३० ये परमात्मा,शुद्ध,अक्षर,अनंत,कालारूपी,महेश्वर जी हैं। ये ही मायासे गुणरूपी,गुणोंके आश्रय,लोकोंके प्रथम कर्त्ता प्रभु हैं ३१ ऐसे ये चैतन्य गुणवाले,पुरुष विष्णुजी जब प्रकृतिनिजमायासे चलायमान भये। तो तिनसे महत्तत्त्व उत्पन्न भया,फिर तिससे,,अहंकार,,हुवा ३२ फिर अहंकार से 'सूक्ष्मतन्मात्रा, अरुइंद्रियभये। फिर तन्मात्राओं से जगत करने के लिये पंचमहाभूत भये ३३ सो आकाश,पवन,अग्नि,जल,भूमि,ये उत्पन्न भये । सो ये यथा क्रमसे अर्थात आकाशसे वायु,वायुसे अग्नि,अग्नि से जल,जलसे भूमि,इस क्रमसे भयेहैं प्रथम आकाशही से गिनती है ३४ फिर तो ब्रह्माजी ने वृक्षादिक रचे।

तो वो रचना तमोमयी भई क्योंकि विन विचारे सहज ही रची गयी थी। तिसे प्रजा कर्ता न देखके फिर ३५ तिर्यक् योनि पशु पक्षी मृग आदिकों को रचे। फिर तिनको भी न करते जानके,देव सृष्टि रची ३६ तिससे फिर ब्रह्माजी ने मनुष्य सृष्टि रची। फिर तो मनसेही अन्न आदिक,सृष्टि कारक,पुत्र उत्पन्न किये ३७ फिर तिन से विस्तार किया तिसीसे ये देव असुर मनुष्य मयजगत,व्याप्त होरहा है ३८ अरुभूः,भुवः,स्वः,महः,जनः,तपः, सत्यं,ये सात लोकऊपर के रच ३९ अरु अतल,वितल, सुतल,तलातल,महातल,रसातल,पाताल ये ७लोक नीचे रचे ४० अरु इन सब लोकों में पृथक् २ लोकनाथ रचे अरु सात कुलाचल,अरु नदियें रचीं ४१ अरु तिन २ लोक वालों के तैसे२ ही व्यापार बनाये। सो इस भूमि तलके मध्यमें सुमेरु पर्वत सो सब देवोंका आश्रयहै ४२ अरु भूमि के अंत में लोकालोक पर्वत है तिसके मध्य सात समुद्र हैं। अरु तहां सातही द्वीप अरु तिनमें सातही कुल पर्वत हैं ४३ अरु बहुतसी तिनमें नदियें अरु तहां मनुष्य देवता सरीखे हैं। सो वे द्वीप,जंबू,प्लक्ष,शाल्मल, कुश,क्रौंच,शाक,पुष्कर,ये सातों देवभूमि,कहाते हैं ये सातों द्वीप सात समुद्रों से घिरे भये हैं ४४ सो लवण, इक्षु,सुरा,घृत,दही,दूध,जल,इनसे भरेहैं। अरु ये द्वीप अरु समुद्र,आपस में एक से एक २। ४५ लोकालोक पर्वत तक दूने २ विस्तार वालेहैं अर्थात इनमें एकसे एकदूने विस्तार वाला समझना हेमुनि सनत्कुमार जी ४६ हे ब्रजनंदन क्षारसमुद्रका तो उत्तर अरु हिमालयका दक्षिण

अर्थात् इन दोनोंका मध्यभाग जो है सो भारतवर्ष जानना ये सब कर्म फल दाता है ४७ इसी में शुभकर्म करते हैं अरु इस भोग भूमिमें शीघ्र फल मिलता है ४८ भारत भूमिमें किया शुभ अवश्य भोगनाहीं पड़ता है सब प्राणियों को ४९ अब भी देवता भारतभूमि में जन्म लेने की इच्छा करते हैं । कि कब हम भारत भूमि में जन्म ले सुकर्म करके परमपद पावेंगे ५० दान वा अनेकयज्ञों से तथा तपोंसे समुद्रशायी विष्णु जी को पूज कर तिस धामको कब पधारेंगे जिसे ज्ञानीजन देखते हैं ५१ अरु भक्ति से वा कर्म से अथवा ज्ञान से नित्य आनंद ईश विष्णु जी को हम कब प्राप्त होंगे ५२ हे द्विज जो भारत भूमिमें जन्म लेके नारायण की पूजामें परायण होवे। तो तिसके सदृश और कोई नहीं है जैसे सूर्य जी का तेज अगम्य है ५३ जो हरिनामोच्चारण करने वाला वा भगवद्भक्तों का प्रिय या महत्पुरुषों का सेवक जोहै सो उत्तम जन हम करके वंदना करने योग्यहै अर्थात् ऐसे सुजनको हम भी वंदना करते हैं ५४ अरु जो गुरु भक्त शिवजी का ध्यान करनेवाला अरु निज आश्रम धर्म में परायण। निंदा रहित अरु सदा शांत ऐसा श्रेष्ठजन हमसे बंदनीय है ५५ जो ब्राह्मणों का हितकारी, अरु सब कर्मों में श्रद्धा युक्त । अरु नित्यही वेद पाठ कर्त्ता सो सुजन हम से बन्दनीयहै ५६ जो देवोंके ईश विष्णु जी में अभेद देखनेवाला तथा शिवजी में समान बुद्धि, ऐसा उत्तम ब्राह्मण नित्य हम ५७ जो गऊओंमें दयावान, ब्रह्मचारी, पराई निन्दासे रहित परस्त्रियोंसे संग

रहित ऐसा श्रेष्ठ जन हमसे वन्दनीय है ५८ जो चोरी आदि दोषोंसेरहित क्रिये का जानने वाला सत्यवादी पवित्र पराये उपकार में परायण, ऐसाश्रेष्ठ, ५६ जो वा टिका बावली, तड़ाग इनका बनानेवाला ऐसाभारत भूमि में जन्मा जन, हमसे वंदनीय है ६० अरु जोनिज मा वापों की नित्य, टहल करताहै। अरु गंगा शिवजीके समान तिन को जानता सो सुजन हमसे वंदनीय है ६१ जिसकी बुद्धि, वेदोंके अर्थअरु पुराणोंकेश्रवणमेंहै। अरु सत्संग में भी जो परायण ऐसा सुजन हमसे वंदनीयहै ६२ ऐसे२ इन उत्तम धर्मोंको जो श्रद्धा सहित भारत भूमि में करताहै सो उत्तम मनुष्य हमसे वंदनीय है हे सनत्कुमार मुनिजी ६३ इनमेंसे किसी धर्मको भी जो करके अपने को जो नति गावे सोही मूढ़ कुकर्मी है तिससे परे और बेबुद्धि कौनहै ६४ जो भारतभूमि में जन्मपायके सत्कर्म नहीं करता सो अमृत कलश छोड़के विष पात्रकोढूंढ़ता है ६५ जो नर वेदोक्त धर्मोंसे अपना निस्तार न करे। सोही पापियों में महा पापी, आत्मघाती जानना ६६ जो नर इस कर्म भूमि को पाके सत्कर्म नहीं करता सो सर्वथादोषीहै तिससे परे और वे बुद्धिकौनहै ६७जोसुकर्म फल दाता भारत वर्ष में स्थित होके कुकर्म करताहै। वो कामधेनु को तजके आकका दूधपीना चाहताहै ६८ हे सनत्कुमार ऐसे इस भारत भूमि भागको, ब्रह्मादि देवता भी प्रशंसा करते हैं। जो निज कर्म भोगके क्षयमे इनमें अर्थात फिर यहां जन्म लेके सुकर्म करना चाहतेहैं ६९ तिससे हे महाभाग ये भारत भूमिभाग, अत्यंत पवित्र अरु

सब कर्म फलदाता, जानना जो देवतोंको भी कठिनाई से प्राप्त हो ७० जो इस भूमि भारतमें सत्कर्म करने को सावधानहै। सो मनुष्य रूपसे ढका हरिहीहै इसमें संशय नहीं ७१ जो परलोकफलकी इच्छा करता सो सावधान भया सत्कर्म करै अरु फिर विष्णु जीमें समर्पण करदे तौ तिनका अक्षय फल मिलै ७२ जो इसमें जन्मा जन सुकर्म से समय बितावे। तौ तिसके समान तीनलोक में कोई नहीं है ७३ जो वैरागी हो तो कर्म करै पर फलकी किंचित भी इच्छा न करे। अरु निज कृत कर्म को मुझपै विष्णु जी प्रसन्न होवैं, ऐसे कह हरि में समर्पण करदे ७४ ब्रह्मभुवन पर्यंत सब लोक पुनर्जन्म देने वाले हैं। तहां जो इच्छा रहित निष्कामीहै सो परम धामको पधारताहै जहां से फिरजन्मलेना होवै ७५ इससे परमेश्वरको प्रसन्नता के लिये प्रति दिन वेदोक्त कर्म करै। आश्रम क्रमसे अर्थात् प्रथम ब्रह्मचर्य फिर गार्हस्थ्य फिर वानप्रस्थ पश्चात् संन्यास ऐसे निष्काम भया कर्मकरे तो परम पद पाता है ७६। सकाम वा निष्काम हो पर निज आश्रम धर्म में स्थित भया यथा विधिसे कर्मकरे। क्योंकि निजआश्रम धर्मके विनतोजन,पण्डितों करके पतित, कहाजाता है ७७ श्रेष्ठ आचरण से पराचण ब्राह्मण, ब्रह्म तेजसे प्रतिदिन मवर्द्धमान होताहै। तिस पे विष्णु जी प्रसन्न होते अरु यहां वहां दोनों लोकों में पुण्य भागी होताहै ७८ जो धर्म है सो विष्णु पर अर्थात् भगवत संबंधीही है तप है सो विष्णु संबंधी है ज्ञान है सो विष्णु पर तिन विष्णु जी से भिन्न और कुछ नहींहै ७९

ये सब चर अचर संसार विष्णु मयही है। ब्रह्मांतत्व पर्यंत तिन से परे और कुछ नहीं है ८० जिनसे परे और कुछ नहीं है, अरु जिनसे परे न कुछ छोटा अरु न जिनसे और कुछ भारी है। तिन विष्णु जीसे ये त्रिविध संसार व्याप्त होरहा, तिन ईश विष्णु जीको सुख चाहने वाला सदैव प्रणाम करतारहै तिससे पुण्य मोक्ष पाताहै ८१ ॥

इतिश्री बृहन्नारदीय पुराण भाषा पंडितदेवीसहायकृतनारद जीकरकेविष्णुजीकीप्रशंसाकथन नाम तृतीयोऽध्यायः ॥

## चौथा अध्याय ॥

श्रद्धा भक्तिआदि सद्धर्म का निरूपण ॥

श्री नारदजी बोले हे सनत्कुमार सारधर्म जो श्रद्धा से होंतो वांछित फलदेतेहैं। श्रद्धासे सबबनताहै अरु श्रद्धा से ही हरि प्रसन्न होतेहैं १ अरु भक्तों को भक्ति करनी चाहिये। भक्तिसे कर्म करने। हे सनत्कुमार श्रद्धा करके हीन कर्म सिद्ध नहीं होते हैं २ जैसे आलोक सबप्राणि यों की चेष्टा का कारण है अर्थात् दिखाई पड़नेमें ही सब लोग काम कर सक्तेहैं। तैसेही भक्ति सब सिद्धियों को कारण है ३ जैसे सब लोकों का जल जीवन है तैसे ही सब सिद्धियोंकी कारण भक्तिहै ४ जैसे पृथिवीके आश्रित होके सब प्राणी सुखसे रहते हैं तैसेही भक्ति के आश्रित होनेसे सर्व कार्यसिद्ध होतेहैं ५ श्रद्धावाला धर्म भागी होता है श्रद्धावान् को अर्थ प्राप्तहो श्रद्धा वाले की इच्छा पूर्णहो अरु श्रद्धावानको मोक्षको प्राप्तहोता है ६

न तो बहुदान से अरु न तपों से न बहुत दक्षिणा वाले यज्ञोंसे। भक्तिहो न भये भगवान् प्रसन्न होते हैं अर्थात् ये भक्ति युक्तहों ७ भक्तिसे रहित होके दई सुमेरु समान सहस्त्रों भी सुवर्ण कोटियें अर्थ नाश के लिये अर्थात् निष्फल होती हैं ८ भक्तिरहित जो तप किया गया सो केवल शरीर सुखाना है। अरु अभक्तिसे हवनकिया सो भस्म में होमे सिरखा है ९ श्रद्धासे जो थोड़ासा भी कर्म किया जावे तो वो पुरुष को महा भारी निरन्तर प्रीति दाता होताहै १० सहस्र अश्वमेध वा वेदोक्त किया कर्म ये सब निष्फल हैं जो भक्ति रहित किये गये होंतो ११ विष्णु जीकी परम भक्ति अवश्य कामधेनु के समानहै। तिसके होते भी अज्ञानी जन संसार रूप विष को पीते हैं ये बड़ा आश्चर्य है १२ हे ब्रह्मपुत्र इस प्रकार संसार में तोभगवद्भक्तोंका संग अरु विष्णुजो में भक्तिहोनी १३ ईर्ष्या युक्त मनवालों का जो भक्ति दानादि कर्म सो हे ब्रह्मन् निष्फल है अरु विष्णु जी तिससे अत्यंत दूररहते हैं १४ जो पराये कल्याण से दुखी अरु दंभ आचरण करनेवालेहैं। अरुजोमिथ्या अर्थात् लोकलाजकोकर्मभी करते हैं तिनसे विष्णु जी अत्यन्त दूरहैं १५ अरु जो कोइ धर्मपूछते अरु मिथ्याही धर्म सुनाते। धर्म भक्तिमें जिन का मन नहीं तिन को विष्णु जी अत्यन्त दूरहैं १६ धर्म वेदसे प्रवृत्त भया अरु वेद साक्षात् परम पुरुषहै तिस में जिनकी श्रद्धा नहीं तिनते हरि अति दूरहैं १७ जिसके दिन धर्म बिन बीते जाते हैं वो लुहार को धोंकनी के समान सांस लेता भी मराही है १८ धर्म अर्थ काम मोक्ष

ये सनातन चार पुरुषार्थ हैं सो श्रद्धावालों को ही सिद्ध होते हैं हेमलकुश और प्रकारसे नहीं १९ जो निज आश्रम धर्मसहित हरिभक्ति में परायण हैं वो विष्णुजी के भुवन को पधारता जिसे ज्ञानी प्राप्त होते हैं २० हे सनत्कुमार जो वेद कथित निज आश्रम धर्म करता अरु जो विष्णु जीके ध्यानमें परायण है सो परमपदको प्राप्त होता है २१ धर्म आचार से उत्पन्न होता अरु धर्म के प्रभु विष्णु जीहैं इससे निज आश्रम आचरण भक्तिसेही भगवान् प्रसन्न होते हैं २२ जो निज आश्रम धर्मसे भ्रष्ट अर्थात् स्वधर्म का आचरण नहीं करता चाहे वो अंगों सहित वेद जानताहो पर वो पतित जानना क्योंकि वो कर्मों से बाहर किया अर्थात् कर्म शून्य है २३ चाहे हरि भक्ति में परायण वा हरिध्यान में परायण हो जो निज आचार से भ्रष्ट है सो पतित कहाता है २४ हे द्विजोत्तम वेद वा हरिभक्ति तथा शिवजी में भक्ति अरु जो अनेक यज्ञहैं वे भी आचार से भ्रष्ट जनको पवित्र नहीं कर सक्ते २५ आचार से स्वर्ग प्राप्त होता अरु आचारही से सुख मिलताहै अरु आचारसे ही मोक्ष मिले इससे आचार से क्या नहीं सिद्ध होताहै २६ हे येष्ठ सनत्कुमार सब आचारों को अरु योगों को अरु हरिसेवा की आदि कारण भक्तिही कहाती है २७ वांछित अर्थ फल के दाता विष्णुजी भक्तिही से प्रसन्न होते हैं तिससे भक्तिही सब लोकोंकी माता है २८ जैसे सब बालक माताके आश्रय भये सुखसे रहतेहैं । तैसेही सब भक्ति के आश्रय होकर सुखी रहतेहैं २९ निज आश्रम आचार युक्तके हरिभक्ति

जब होवे। तो तिसके समान त्रिभुवनमें कोई नहीं है ३०
भक्ति से कर्म सिद्ध होते अरु कर्म से विष्णु जी प्रसन्न
होते हैं तिनके प्रसन्न भयें ज्ञान होवै अरु ज्ञान से मोक्ष
प्राप्त होवै ३१ अरु भक्ति तो विष्णु जी के भक्तों के
सत्संग से होती है अरु सज्जनोंके संग पूर्वजन्म के श्रेष्ठ
कर्मों से प्राप्त होता है ३२ भगवद्भक्ति में मन जिनका
ऐसे मनुष्य दुर्लभ हैं। तिनका सत्संग जिस जनको होवे
तिसको अत्यंत सुख प्राप्त होता है ३३ सनत्कुमार जी
ने पूछा कि हे मुनिजी भगवद्भक्त कैसे होते अरु क्या कर्म
करते हैं। अरु तिनको किस लोक की प्राप्ति होती है सो
सब वृत्तांत हमसे कहिये ३४ तुम महेश्वर विष्णु जी के
भक्त हो सो तुमही सब कहने सक्ते हो तुमसे अधिक
वक्ता और कोई नहीं है ३५ श्री नारदजी बोले हे ब्रह्म
पुत्रो तुम बुद्धिमान मार्कंडेय जी का शुभ वृत्तांत सुनो
जो योग निद्रा से जगे जगत के नाथ विष्णु जीने हमसे
कहाहै ३६ जो ये देव जी स्वयंप्रकाश सनातन विष्णु जी
हैं। जो जगन्मय जगत के कर्ता अरु शिव ब्रह्मा स्वरूप
वाले ३७ सो प्रलय समय में रुद्ररूप करके ब्रह्मांड को
संहारते हैं। फिर जलमय जगत भये अर्थात् सर्वत्र जल
फैलें वे विष्णु जी वड़के पत्रपर शयन करतेहैं ३८ सोकि
जब जलमय जगत भया अरु चर अचर संसार नष्टभया।
आप भगवानही शेष रहे सो वट पत्र पर शयन करते हैं
३९ जो असंख्य ब्रह्मांडों से सने रोमों वाले। अरु पैर
के अंगूठे से गंगाजी वह रही जिनके से ४० जो देव जी
सूक्ष्म से भी अति सूक्ष्म अरु ब्रह्मांड भर को ग्रसने वाले

ऐसे सब शक्ति सहित विष्णु जी वटपत्र पै शयन करते भये ५१ तिस समय महाभाग नारायण भक्तिमें परायण मुनि [ मृकण्डु ] जीतहां स्थित हुये सब विष्णु जी की लीला देखते भये ५२ शौनकादिकोंने पूछा हे नारदजी तिस समय जब सब चर अचर संसार नष्ट भया तब सर्व संहारी हरिने मार्कंडेय जीहीको कैसे बचाये । इसमें ह मको महा आश्चर्यहोरहाहै । क्योंकिविष्णु जीकी कीर्तिरूप अमृत वल्लीके पानमें किसको आश्चर्यहोताहै५३ श्रीनारदजी बोले हे ब्रह्मपुत्रो पहिले अनन्य विष्णुभक्त मुनि श्रेष्ठ मार्कंडेयजी के पिता मृकंडुजीभयेजो सत्यनि यमवाले बड़भागी ५४ तिन्होंने शालीक्षेत्र [शालिग्राम]में महातप किया । सोकि दशसहस्रयुग पर्यंत भगवन्नामो-च्चारण करते भये५५जो आहार रहित क्षमा सहित सत्य संध जित इंद्रिय अरु जो अपने समान सब प्राणियोंको देखते५६विषय इच्छा रहित अरु सबके हितमें परायण शांतभये ऐसे मुनिजी महातप करनेलगे ५७ तो तिनके तपसे शंकित भये ब्रह्मादिक अरु इन्द्रादि देवता परम ईश आदिपुरुष नारायणजी पै शरण जातभये ५८ सो कि वे देवता क्षीरसमुद्र के उत्तर तीरपर जाकर देवदेव ज गत के गुरु कमल नाभि विष्णुजीकी स्तुति करतेभये ५९ देवताबोले हे नारायण अविनाशी अनंतजी हे शरण आये के पालक मृकंडुजीके तपसे शंकित शरण आये हमको अभय दानदेओ ६० हे देव इन्द्रिदेवजी आपकी जयहो हे शंख गदाधारीजी आ० ज० हे लोक स्वरू प आ० ज० हे ब्रह्मांड के कारण आ० ज० ६१

देवों केदेवईश जी आ० न० हे लोकों के पवित्रकर्त्ता आ० न० हे लोकों के नाथ आपको नमस्कार है लोक के साक्षि आ० नम० है ५२ ध्यान गम्य आ० नम० ध्यानके हेतु आ० नम० ध्यान स्वरूप आ० नम० ध्यान के साक्षि आ० नम० ५३ केशिअसुर के हंता आ० नम० मधुहंता आ० नम० भूमि आदिस्वरूप आ० नम० चैतन्यरूप आ० नम० ५४ ज्येष्ठ अरु मुख्य आ० नम० निर्गुण गुणात्मा आ० नम। अरूप सरूप आ० नम० अरु बहु रूपधारी आ० नम० ५५ ब्रह्मण्यदेव आ० न० गऊ ब्राह्मणों के हित आ० न० जगत् के हित श्रीकृष्ण आप० न० हे गोविंद आ० न० २। ५६ हिरण्यगर्भआप० नम० ब्रह्मा विष्णु शिवरूप आ० नम० सूर्य आदि स्वरूप आ० न० हव्य कव्य भो जो। अर्थात् देव पितृ स्वरूप आपको नम० ५७ नित्यपूर्ण आ० न०। सदा तदैकरूप आपको नम०। अरु स्मर्ण कर्तेही पीड़ा नाशक आपको बारम्बार नमस्कारहै ५८ कमला केपति विष्णु जी देवताओं की ऐसी स्तुति सुनकर। शंख चक्र गदा पद्मधरे तिनके प्रत्यक्ष भये ५९ जो खिले कमल दलके जैसे नेत्रोंवाले अरु करोड़सूर्य समान कांतिमान्। अरु सब अलंकार पहिरे श्रीवत्स से जिनका अंकितहृदा ६० पीतांबर धारी सौम्य सुवर्णका जनेऊ पहिरे कोमल तरुणार विन्दोंवाले अरु मुनिजन जिनकी स्तुति करते ६१ ऐसे तिनदेवदेव विष्णुजीको देखके मुनिलोगोंने प्र॰णाम करी तो मेघके समान गंभीर शब्द से डरे तिन देवतोंको दयासागर विष्णुजी भाव बताये व-

वन कहते भये ६२ श्रीभगवान्वोले कि मैं मृकंडुजीके तपसेभयेतुम्हारेमानसी दुःखको जानताहूं परवोकिसीको बाधानहींकरतेक्योंकिमृकंडुजी सज्जनहैं६३ सज्जनचाहे सम्पत्तोंसेरहित वारहितहो पर वेप्रणपीजन औरकिसी को कभी स्वप्नमें भी बाधानहीं करते ६४ये अज्ञानी जन सदा विषयरूप शत्रुओंसे बाधित होताभी । अपनीरक्षा न करता अरु सूढ़मति भया औरों से वैर करता है ६५ जो ये नर आपही त्रिविध तापसे पीड़ित होरहा फिर और कोक्यापीड़ाकर सकेगा ६६ हे श्रेष्ठो जोमन वचन कर्म से और को बाधा करता वो इन्द्रिय रूप शत्रुओं से हारा अपनी भी बाधा को पाता है ६७ जो लोभी मन वाले अरु थोड़े धनसे युक्त भीहैं पर तिनको भयअवश्य है तिनको माया ने मोह रक्खे हैं ६८ जो शंका सहित सो सदा दुःखी अरु निःशंकहै सो सदा सुखीहै । निःशंक है सो सब प्राणियों के हितमें परायण दमन शीलरहता है ६९ जो जन ईर्षा अहंकार रहित लोक हितकारी है तिस को श्रेष्ठजन निरअंश कहते हैं ७० सो हे मुनि जनो तुम जाओ तुम को मुनिसे बाधा नहीं है मैं तुम्हारी सदा रक्षा करताहूं इससे सुखसे आगमन करो ७१ नारद जी कहतेहैं कि असलीके पुष्पके जैसी कांति वाले अर्थात श्याम वर्ण विष्णु जी तिन देवोंको ऐसेवर दकर । तिन के देखते २ आगे से अंतर्धान होगये ७२ अब देवता प्रसन्न मन भये निज स्वर्गलोक में आये । फिर प्रसन्न भये भगवान मृकण्डु जी को भी आगे आये ७३ तो मृकंडु जीने इनको जान समाधि करके । रूप रहित परब्रह्म

स्वप्रकाश निरंजन देखे ७४ जो श्यामवर्ण पीतांबर धारी अच्युत दिव्य शस्त्रधर ऐसे तिन्हें देख मृकंडुजी विस्मित भये ७५ फिर आंख खोल के देखा तो अगाड़ी विष्णुजी हैं जो प्रसन्न मुख शांत सब के पालक ईश्वर ७६ ऐसे तिन्हें देख इन मुनिजी के रोम खड़े भये अरु आनंद आंशु नेत्रों में भरे ऐसे ये मुनिजी आनंद के आंशुओं से तिनके चरणों को भिगोते ७७ अंजलि बांध शिर नवाके स्तुति करते भये मृकण्डुजी बोले ७८ परमेश्वर परमस्वरूप आपके अर्थ नमस्कार है जो आप परसे पर अरु परम से परम अर्थात् उत्कृष्ट शक्ति वाले हो अरु नहीं पार पाया जावे आपका परम आत्मा कर्ता आप अरु परों से पर अपार आपके अर्थ नमस्कार है ७९ जो आप नाम जाति आदिक भेद रहित अरु शब्द आदि दोषसे भिन्न मूर्ति अर्थात् जो शब्द से संपूर्ण न कहने में आवें ऐसे बहुरूप अरु निरंजन तिन परम स्तुति योग्य विष्णुजी को नमस्कार करता हूं ८० जो वेदांतवेद्य पुराण पुरुष अरु जो हिरण्यगर्भ आदि नाम प्रसिद्ध जगन्मय जिनकी उपमा किसी से न दई जावे जो भक्तों के हितकारी ऐसे सब के ईश्वर स्तुति योग्य ईशजी को भजता हूं ८१ जिन परम पवित्र विष्णु जी को केवल ध्याननिष्ठ दूर दोष जिनके अर्थात् निष्पाप अरु इच्छा रहित ऐसे संसार के संहार कारि विहारी जी को नमस्कार करता हूं ८२ जो विष्णुजी स्मरण करते जनों की पीड़ा हटाने वाले अरु शरण आये पै दयालु सेवनीय जगत के धाम परम ईश करुणा कर ऐसे तिन को मैं ध्याता हूं ८३ हे अनंत विष्णु जी आपके अर्थ न-

नमस्कार है जो आप सहस्रों अवतार धारण करने वाले अरु सहस्रों पैर नेत्र शिर हृदा बाहु वाले अरु सहस्रनाम जिनके हैं सो पुराण पुरुष अरु जो सहस्रकरोड़ युग धारण करनेवाले तिनको नमस्कार करताहूं ८४ ऐसे तिन महात्मा मृकंडु जी की स्तुति सुनके शंख चक्र गदा पद्मधारी विष्णुजी परमहर्षको प्राप्त भये ८५ फिर तो तिन मुनि जी को चारोंभुजों से आलिंगनकर परम प्रीतिसे वरसंयुत ऐसे कहते भये विष्णुजी बोले ८६ कि हे मुनिजी हम तुम्हारे तपसे अरु इसस्तोत्रसे प्रसन्न भयेहैं सो हे सुनियम वाले मृकंडु तुम्हारे मनसे चाहे वर को मांगो ८७ मृकंडुजी बोले हे देवों के देव जगत के नाथ मैं कृतार्थ भया इसमें संशय नहीं है ८८ जो कि आपका दर्शन भया जो अपवित्र अर्थात पापियों के अत्यंत पूर्व अर्थात भारी पुण्य वालों को होताहै अरु जिन आपको ब्रह्मादिक नहीं देख सक्ते अरु स्तुति जिन्हें करि न सके ८९ तिन परब्रह्मरूप विष्णु जी को मैंने देखे तो इससे श्रेष्ठ और क्या है आप के दर्शन से परे और कोई श्रेष्ठ वस्तु नहीं है ९० अरु जिन्हें श्रेष्ठ भक्त अरु समदर्शी ज्ञानी जन नहीं देखसक्ते तिन परब्रह्म आपको मैंने देखे इससे परे और क्या कहूं ९१ सज्जन जिन्हें न देख सकें अरु योगीजन भी नहीं देखें तिन परमधाम विष्णुजी को मैं देखता इससे परे और क्या श्रेष्ठ है ९२ धर्मात्मा अरु दीक्षा भये अर्थात जिन्होंने विधि से गुरूपदेश लियाहै भी जिन्हें न देखसक्ते ऐसे आदि अंत रहित विष्णु जी को मैं देखता इससे परे और क्या श्रेष्ठ है ९३ अरु

जिन्हें राग अहंकार रहित ज्ञानी जन नहीं देख सके ऐसे श्रेष्ठ रूप परम वस्तु विष्णुजी को मैं देखता इस से परे और क्या श्रेष्ठहै ९४ जो पराये उपकारमें परायण अरु निठुराई रहित ऐसे २ महात्मा भी जिन्हें न देख सकें तिन परमधाम विष्णुजी को मैं देखता इससे परे और क्या अधिक है ९५ हे जगत के गुरु जनार्दन जी मैं इसीसे कृतार्थभयाहूं जो कि आपकादर्शनभया साधु जनों को आपका दर्शन होना अत्यन्त कठिन है पर मुझ पर ये अनुग्रह है ९६ जिनके नाम का स्मरण करतेही महापापी भी परमपद को प्राप्त होते हैं तो हे भगवन् जिन्होंने दर्शन किया उनका तो क्या कहना ९७ श्री भगवान् बोले हे ब्रह्मन् सत्य कहा मैं तुम्हारी सद्बुद्धि से प्रसन्न भया हूं अरु मेरा दर्शन निष्फल कभी भी नहीं होता ९८ अरु विष्णुजी भक्त कुटुंबी हैं ऐसेही पण्डित जन सदा कहते हैं तिसी वाक्यको मैं पालता हूं सज्जन मिथ्या कभी नहीं कहते ९९ तिससे हे द्विजेन्द्र सुनो हम तुम्हारे पुत्र होवेंगे जो संपूर्ण गुणों सहित चिरंजीवि स्वरूपवान् १०० अरु जिस कुलमें हमारा जन्म होता वो कुल मोक्ष पाता है हे मुनि श्रेष्ठ हमारे प्रसन्न भये क्या असाध्य है सो कहो १ जो हमारी भक्ति में परायण अरु हमारा पूजन करनेवाला अरु हमारी ही कथा सु-

प्रणाम करता ऐसा भक्त सब कुलको मोक्ष करता है ३ तिससे हे द्विजेंद्र तुम्हारे इसस्तोत्र तथा तपसे हम प्रसन्न हैं सो हम पुत्र भावसे तुम्हारा ऋण हटावेंगे अर्थात इस भक्ति के बदले तुमको पुत्रहोकर सब सुखदेवेंगे ४ । ५ ऐसेकह तिन मृकंडुजी के शिरपर हाथधरकर विष्णुजी तिनके सब अंगोंका स्पर्शकरके तहांहीं अंतर्द्धानभये ६ अरु परमप्रसन्न मृकंडुजी अपनेको पवित्र मानतेभयेभगवान्को नमस्कार करके फिर निजआश्रमपै आये ७ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितदेवीसहायकृत मृकंडुउपाख्यान वर्णनंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥

## पांचवां अध्याय ॥

भगवद्भक्ति माहात्म्य वर्णन किया गया है ॥

श्री सूतजी बोले वरपाये अरु सदा विष्णुजीकी सेवा में परायण मुनि मृकंडुजी [मार्कंडेय] नाम पुत्रको प्राप्त भये जो पुत्र भगवान् के समान १ सो बड़भागी मार्कंडेय जी जो दयावाले भक्तवत्सल आत्मज्ञानी सत्यसंध सूर्य समान कांतिमान २ वशवान शांतमन ज्ञानवान सब अर्थ तत्त्वज्ञाता ऐसे मुनि जो भगवत प्रीति कारक परम तप करने लगे ३ तब तो बुद्धिमान मार्कंडेयजीसे आराधन किये विष्णुजी तिनको पुराण संहिता बनाने के लिये वरदान देते भये ४ तिससे मार्कण्डेय मुनिजी नारायण कहाये जो चिरंजीवी अरु देवों के देव विष्णु जी के महा भक्त भये ५ सो जगतके जन्तमय भये विष्णु जीने तिन्हें निज प्रभाव दिखाने को संहारनहींकिये ६

ऐसे मृकंडु जी के पुत्र बुद्धिमान् मार्कण्डेय जी जो सब
भक्तिसहित तिसमहाजल में पत्तेकी नाईं स्थित रहे ७
जब तक विष्णु जी शयन करते रहे तिसी समय के
प्रमाण को हम कहते हैं सो हे द्विज सनकादिको श्र-
वण करो ८ सो कि पंद्रह निमेष अर्थात् नेत्र मीचने
समय से एक काष्ठा होती है अरु तीस काष्ठाओं की
एक कला होती है ९ तीस कलाओं का एक क्षण ऐसे२
छै क्षणों की एक घड़ी दोघड़ी का एक मुहूर्त्त तीस मुहूर्त्त
का एक दिन १० तीस दिनका एकमास सो दोपक्ष स-
हित होताहै अरु दो मास का एक ऋतुहोताहै तीनऋतु-
ओं का एक अयन कहा ११ दो अयनों का एक वर्ष
सोही देवतों का अहोरात्र होताहै सो कि उत्तरायण तो
देवतोंका दिन अरु दक्षिणायन रात्रिहै १२ अरु मनुष्यों
के एक मास करके पितरों का एक दिन रात होताहै सो
भी कृष्णपक्ष दिन अरु शुक्लपक्ष रात्रि तिससे सूर्य चंद्रमा
के योग अर्थात् अमावस के दिन पितरों को उत्तम अन्न
देना १३ बारह हजार दिव्य वर्षोंका एक दैवयुग होताहै
अरु दोसहस्र दैवयुगों का ब्राह्मयकल्प होता है १४ अरु
इकहत्तर दिव्य युगों करके एक मन्वंतर होताहै अरु चौ
दह मन्वंतरों करके ब्रह्मा जी का दिन होता है १५ अरु
जितना ब्रह्मा जी का दिन है तितनीही तिनकी रात्रि
होतीहै हे विप्रो तिस समय त्रिभुवन नष्ट होता है १६
अरु मनुष्यों के प्रमाण से जोहोवे सो सुनो सहस्र चौयुगी
अर्थात् सतयुग त्रेता द्वापर कलियुग इतने समयमें ब्रह्मा
जीका दिन होताहै १७ तैसेही मास वर्ष ये भी जानने ।

ऐसे दो परार्द्ध वर्ष समय की ब्रह्माजी की अवस्था होती है १८ सो विष्णुजीका दिन जानना अरु तितनीहीरात्रि जाननी इससें अनगिनत वर्षहोगये । इतने समय तक मार्कंडेयजी जीर्णपत्तेकी नाईं तहाँ स्थितरहे १९ तिस महाजलमें विष्णुजी की शक्तियोंसे समृद्ध । परमेश्वरको ध्याते विष्णुजी के निकट स्थितरहे २० फिररात्रि बीते दिन भये योग निद्रासे छूटे विष्णुजीने । ब्रह्मारूप करके चर अचर संसाररचा २१ तबतो मार्कंडेयजी जल हटे अरुरचे संसारको देखके परम विस्मयको प्राप्त विष्णुजीके चरणार विंदोंसें वंदना करतेभये २२ सो वे मार्कंडेयजी हाथ जोड़ शिरनायके अभीष्ट वचनोंसे सच्चिदानंद विष्णुजीकी स्तुतिकरते भये २३ मार्कंडेयजी बोले मैंदेव विष्णुजीको प्रणाम करताहूं जो विष्णु जी सहस्र शिरवाले देवोंकेईश आरोग्यरूप । आधार रहित ऐसे वासुदेवजी को मैं प्रणाम करताहूं २४ अरु जो सब लोकोंके आश्रय अरु आदिअंत रहित प्रभु अरु सबप्रमाणोंसेअभेदनीय अर्थात् जो प्रमाण करने में न आवें ऐसे जनार्दनजी को प्रणामकरताहूं २५ जो अप्रमेय अजरनित्यसच्चिदानंदविग्रह । अरु अतर्क्यनिर्देशरहित अर्थात् जो बतानेमें नहींआवें ऐसेजनार्दनजीको प्रणाम करताहूं २६ जोअविनाशी परमनित्य विश्वके अक्षअर्थात्जगदाश्रयअरुसंसारजनकअरुअद्वैततत्त्व प्रमाणगोचररूप ऐसे जनार्दनजीको प्रणामकरताहूं २७ अरुजोपुराणपुरुषसिद्ध अरु सर्वज्ञानोंके मुख्यकारण । अरुपरमअत्यंतपर रूप वाले ऐसे जो हैं तिन जनार्दनजीको प्रणामकरताहूं २८

जोपरम प्रकाशक परमधाम अरु जो परम पवित्र स्थान अरु सबके परम सुखस्वरूप ऐसे जनार्दन जी को प्रणाम करताहूं २९ जो सगुण निर्गुण अरु शांत माया रहित अरु मायावान्स्वरूपरहितअरु बहुरूपी ऐसे जनार्दनजीको प्रणामकरताहूं ३० जो सच्चिदानंद चिन्मात्र परोंमें परम पद अरु जो पूर्वसनातनश्रेष्ठ ऐसे जनार्दनजीको प्रणाम करताहूं ३१ जोविष्णुजीइससंसारकोरचतेपालते संहारते हैं तिनआदिदेव ईश्वरजनार्दनजीको प्रणामकरताहूं ३२ हेपरमईशपरमानंद हेशरणागतपरदयालु हे करुणानि-धान विष्णुजी मेरी रक्षाकरो हेमायासे परे आपकेअर्थ नमस्कारहै ३३ नारदजी कहते हैं कि द्विज श्रेष्ठ तिन मार्कंडेयजीके ऐसेस्तुतिकरते विष्णुजी जगत्केगुरुशंख चक्र गदा पद्मधारी मुरारि जी परमप्रीति से बोले ३४ कि हे द्विज श्रेष्ठ मार्कण्डेयजी जो लोकोंको पवित्र कर ने वाले भगवद्भक्त हैं तिनपर मैंप्रसन्न भया सदा तिनकी रक्षा करताहूं इसमें संशय नहीं ३५ हमहीं रूप छिपाये भगवद्भक्त रूप करके सदा लोकोंकी रक्षा करते हैं ३६ मार्कण्डेयजी बोले कि भगवद्भक्त कैसे होते अरु वे किस कर्मसे जानेजाते हैं ये मैं सुना चाहता हूं क्योंकि मुझको बड़ा आश्चर्य है ३७ श्रीभगवान् बोले हे मुनि श्रेष्ठ भग-वद्भक्तों के लक्षण सुनो तिनका प्रभाव तो करोड़ वर्षों में भी न कहा जावे ३८ जो सब प्राणियों के हितू ईर्षा अहंकार रहित शांत वशी इच्छा रहित ऐसे जो जन हैं सो भगवद्भक्तों में उत्तम जानने ३९ अरु जो मन वचन कर्म करके परको पीड़ा नहीं देते अरु जो प्रीति रहित

ऐसे जन भगवद्भक्त हैं ४० अरु जिनकी बुद्धि श्रेष्ठ कथा सुनने में है अरु बांचनेवालेमें जिनकी भक्ति वे भगवद्भक्त हैं ४१ जो जन मा बापोंकी गंगा शिवजी मानके उत्तम टहल करें वे भगवद्भक्त हैं ४२ अरु जो देवपूजा में रत अरु तिसके साधक हैं अरु जो हरिपूजा को देखके हर्षते वे भगवद्भक्त हैं ४३ जो वर्णाश्रमी अरु यतियों की सेवा में परायण हैं अरु पराई निंदा से रहित सो वे भगवद्भक्त जानने ४४ जोजन सबको प्रियवचनबोलते अरु जोगुण को ग्रहणकरते वे भगवद्भक्तहैं ४५ जो उत्तमजनअपनेस- मान सबप्राणियोंको देखते अरु मित्र शत्रुओं में समान ऐसे भगवद्भक्त हैं ४६ जो जन धर्मशास्त्र के वक्ता अरु धर्मशास्त्रकेवचनमें परायणहैं अरु जो सज्जनों की सेवा करते वे भगवद्भक्त हैं ४७ जोपुराणों को व्याख्या करते अरुजो पुराण सुनते हैं अरु जो पुराण वक्ताके भक्तहैं वे भगवद्भक्त हैं ४८ जो जन गऊ ब्राह्मणों की निरंतर सेवा करते हैं अरु जो तीर्थयात्रा में परायण हैं वे भगवद्भक्तहैं ४९ जो जन औरों की वृद्धि देखके प्रसन्न होते अरु जो हरिनाम जपने में परायण हैं वे भगवद्भक्तहैं ५० आराम रोपने में रत अर्थात वृक्ष लगाते अरु तड़ाग बनवाते हैं अरु जो सरोवर कुआ बनवाते वे भगवद्भक्त हैं ५१ जो सरोवर अरु देव मंदिर बनवाते हैं अरु जो गायत्री जपते वे भगवद्भक्त हैं ५२ जो विष्णुजी के नाम सुनकर अति हर्षभये प्रसन्नहोते अरुरोमजिनके खड़ेहोते वे भगवद्भक्त हैं५३ जो जन तुलसीजी के वनको देखके नमस्कारकरते अरु तुलसीजीकी माला गलेमेंडालें वे भगवद्भक्तहैं ५४

जो तुलसीजी की सुगंधसे संतुष्टरहते अरु जो तिसके मूलकी रज को मस्तक पर चढ़ाते वे भगवद्भक्त हैं ५५ अरु जो निज २ आश्रम धर्ममें परायण अरु अतिथियों का सत्कार करते हैं अरु जो वेदार्थ के वक्ता वे भगवद्भक्त हैं ५६ अरु जो शिवजी के प्यारे अरु शिव जी में आसक्त चित्त हैं अरु त्रिपुंड्र धारण करते वे भगवद्भक्त हैं ५७ अरु जो महात्मा शंभु जी का नामोच्चारण करते अरु रुद्राक्ष धारण किये वे भगवद्भक्त हैं ५८ जो बहु दक्षिणावाले यज्ञोंसे शिवजीको पूजते अथवा परमभक्ति से विष्णुजी की पूजा करते हैं वेभगवद्भक्त हैं ५९ अरु जो शिवजीमें अरु परमेश्वर में विष्णुजी में परमात्मा में समान वृत्तिसे वर्तते अर्थात् इन में भेदभाव नहीं मानते वे भगवद्भक्त हैं ६० अरु जो शिवजीको पूजते अरु तिन का पंचाक्षर जप करते हैं अरु जो शिवजी के ध्यान में परायण वे भगवद्भक्तहैं ६१ जो जन निज जानेभये शास्त्र औरोंको बताते ऐसे सर्वज्ञ गुणसे प्रकाशमान हैं वे भगवद्भक्त हैं ६२ अरु जो जलदान देते अरु सदा अन्न देते हैं अरु जो एकादशी व्रत करते वे भगवद्भक्त हैं ६३ जो गोदान अरु कन्यादान करते अरु जोहमारे अर्थ कर्म करते वे भगवद्भक्त हैं ६४ जो हमारे भक्त हम में मन लगाये अरु हमारेभक्तों से प्रसन्न रहते हैं अरु हमारे नाम स्मरणमें आसक्तहैं वे भगवद्भक्त हैं ६५ हे सनत्कुमार बहुत कहनेसे क्याहै हम संक्षेपसे ये कहतेहैं कि जहां श्रेष्ठ गुण विद्यमान हैं जिनके वे भगवद्भक्तहैं ६६ हे मार्कंडेय ये थोड़ेही भगवद्भक्त यहां कहेहैं अरु सारे तो हम से

करोड़ वर्षोंमें भी नहीं कहेजावें ६७ इससे हे द्विजोत्तम तुमभी सदा सुशील अरु सब प्राणियों के आश्रय मित्र दमनयुक्त होओ ६८ क्योंकि प्रलय तक फिरपहिले कैजैसे धर्मों का आचरण करो सो हमारी मूर्त्तिके ध्यानमें रत भये परमशांतिको प्राप्तहोओ ६९। ७० श्रीनारदजी कहते हैं कि ऐसे करुणानिधान विष्णुजी मृकंडुमुनि जी के पुत्र निजभक्त मार्कंडेयजीको ऐसे वर देकर तहांहीं अंतर्द्धान भये ७१ अरु ये बड़भागी मार्कंडेय जी सदा हरि भक्तमें रतभये अनेक धर्म आचरण करतेरहे सोकि बहुत से यत्न किये ७२ अरु शालिग्राम महाक्षेत्र पे परमतप किया तिन्हींके ध्यानसे आयु बिताके परममोक्षको प्राप्त भये ७३ तिससे जो जन सब प्राणियोंका हितकारी अरु हरिभक्त है सो जो २ वो मनसे चाहे सो२ही सब निस्सं-देहही पावै ७४ हेसनत्कुमार ऐसे जोतुमने जो भगवद्भक्ति का माहात्म्य पूछा सो सब हमने तुमको श्रवण कराया अब और क्या सुना चाहते हो सो कहो हम कहेंगे ७५

इतिश्री बृहन्नारदीयपुराण भाषा पण्डितदेवीसहायकृत भगवद्भक्तिमाहात्म्य वर्णनन्नाम पंचमोऽध्यायः ॥

## छठवां अध्याय ॥

उत्तम तीर्थ वर्णन है ॥

श्रीसूतजी कथा प्रसंग वर्णन करतेहैं कि भगवद्भक्ति माहात्म्य को सुनते प्रसन्न भये मुनि सनत्कुमारजी मुनि श्रेष्ठ नारदजीसे पूछतेभये १ सनत्कुमार जी बोले हे देव कथयितव्यं जो क्षेत्रोंमें उत्तम क्षेत्र अरु तीर्थोंमें उत्तमतीर्थहै

सो आप परमदया करके सत्यकहिये २ नारदजी बोले
हे ब्रह्मन् जो परमगुह्य अरु सबसंपत्तिदाता शुभ है अरु
दुःखनाशक पवित्र अरु सब पापहारीहै ३ अरु जो मुनि-
यों को नित्य सुनना सुनाना दुष्टग्रहों को हटाता अरु
सब रोग मिटाता आयुर्बल बढ़ाता उत्तम है ४ ऐसा जो
क्षेत्रोंमें उत्तम क्षेत्र तीर्थोंमें अति उत्तम गंगा यमुना का
योग अर्थात् प्रयागराजहै ऐसे महर्षिजन कहतेहैं ५ तिस
श्वेत कृष्ण गंगा यमुनाजी के जलको ब्रह्मादिक सब दे
वता अरु मोक्ष चाहते मुनिजन सनु सेवतेहैं ६ सो पवित्र
नदी गंगाजी तो श्रीविष्णुजी के पादपद्मसे उत्पन्न भई
हैं अरु हे ब्रह्मन् यमुना सूर्यजीसे भई इससे तिनका योग
उत्तमजानना ७ गंगाजी स्मरण करतों को पीड़ा हटाने
वाली अरु सब नदियोंमें श्रेष्ठ हैं जो सब पापक्षय क-
रती अरु सब उपद्रव मिटातीहैं ८ इस से समुद्र तक इस
भूमि तलमें जितने क्षेत्रहैं तिन सबोंमें [प्रयागक्षेत्र] उत्तम
जानना ९ जहां ब्रह्माजीने यज्ञकरके विष्णुजीको पूजे
अरु और भी मुनिजनोंने बहुतसे यज्ञ कियेहैं १० जो सर्व
तीर्थों के जितने अभिषेचन अर्थात् छींटा देने से पवित्र
करनेवाले जलहैं वे गंगाजीके जलबिंदुकी भी सोलह-
वीं कलाको नहीं पहुंचसके हैं ११ जो दश सहस्र योजन
दूरसे भी गंगा गंगा ऐसे कहै वो सब पापोंसे छूटता
है फिर गंगाजी के निकटही हो तो क्या कहना
है १२ जो गंगाजी विष्णुपदी विश्वेश्वरजी के समीप
गामिनी अर्थात् काशीतल वाहिनी है सोही गंगा श्री
हरिजनों करके सेवनीय है १३ जहां की रेणुका को

उत्तम मनुष्य निज२ मस्तकपै लगाते अरु तहांहीं वि-
श्वेश्वर जीके शिरपर गंगाजल चढाते वे धन्य हैं १४ जिन
गंगाजीका स्नान मलिनमन वालों को दुर्लभ अरु विष्णु
जीके निकट निवासपन अर्थात् वैकुंठलोक का दाता है
इससे परे और क्या कहा जावे १५ जहां न्हाये पापीभी
सब पापोंसे छूटे श्रेष्ठ विमानमें विराजमान भये परम-
पदको प्राप्त होते हैं १६ जहां न्हाये महात्मा मातापिता
के सात २ कुलोंका उद्धार करके अर्थात् दोनों ओर की
सात२पीढियों सहित स्वर्गवास करतेहैं १७जो सदागंगा
जीका स्मरण करता सोसब तीर्थों में न्हाया अरु सब प-
वित्र तीर्थोंमें तिसनेनिवास कियाइसमेंसंशयनहींहै १८
जिन गंगाजी में न्हाये जनको देखके पापीभी स्वर्ग भो-
गते अरु जिसके जलके अंगके स्पर्शही सेजन देवतों में
उत्तमहोवे१९जिनकीरेणुकाको मस्तकमेंलगाके जटाजूट
धारीहोअर्थात्तिसपरचमरढुले अरु जोदेहमें रेणुकालगावे
तो कैलासवास पावे २० जिनकी मृत्तिका मस्तकलगा
ये जनके दर्शनसे भी पापीजन विष्णु जीके परमपदको
महात्मा जनहुये प्राप्तहोतेहैं २१ तुलसीके मूलतले की
अरु विष्णुभक्तके पैरके तलेकी । अरु गंगाजीकी मृत्ति
का भगवत्तुल्यता देती अर्थात् कैवल्य मोक्ष देतीहै २२
गंगाजी अरु तुलसीजी अरु भगवानमें अचलभक्ति ये
अवश्य दुर्लभहैं । अरु तैसेही धर्मवक्ता में अचल भक्ति
अति उत्तमहै २३ श्रेष्ठ धर्मवक्ता के चरणकी रज तैसे
हीगंगाजी की रेणुका तैसे तुलसीजी की मृत्तिका अरु
तैसेही इनकी भक्ति ये विष्णु जी के पदको पहुंचाती

हैं २४ मैंकब गंगाजी पै जाऊंगा अरु कबतिनके दर्शन करोंगा जो ऐसी चिंता रखता सो विष्णु पदको प्राप्त होताहै २५ हे ब्रह्मन् गंगाजीकी महिमा विष्णुजीकर के करोड़वर्षों में भी नहीं कहनेमें आवै और अधिककहनेसे क्याहै २६ देखो आश्चर्यहै कि ये महाश्रेष्ठजनों को भी मोहित करतीहै। जोकि वे गंगाजीके नामकेहोतेभी नरकमें जातेहैं२७ संसाररूप फांशेका काटनेवाला ये[गंगा] नामहै। अरु तैसेही तुलसीजीकी भक्तितथापुराणवक्तामें भक्ति येहैं २८ जोजन एकबेरभी [ गंगागंगा ] ऐसे कहताहै सो सबपापोंसे छूटा विष्णुलोक को पहुंचताहै २९ जो [गंगाजी जाताहूं] ऐसे कहता तीनयोजनअर्थात बारहकोश तकजावे। सो सबपापोंसे छूटा सबलोकों का स्वामी होताहै ३० ऐसी ये पवित्र रमणीयगंगाजी चैत्रआदि महीनोंमें स्नानकरनेसे सबसंसार को पवित्र करतीहैं ३१ हे सनत्कुमार गोदावरी भीमरथी कृष्णा रेवा सरस्वती तुंगभद्रा अरु कावेरी कालिंदी अरु बहुदा ३२ बेत्रवती अरु ताम्रपर्णी शतलज हेद्विजोत्तम सनकादिको इत्यादिक नदियों में गंगाजी बिराजमान हैं ३३ हे द्विजो जो२शास्त्रमें पवित्र तिथियें कहीं तिनमें तहां२ स्नान करनेसे वोगंगाजल सर्वत्रस्थितभा सबसंसारको पवित्रकरता है३४ जैसे मंत्रोंमें सर्वत्रनादशब्दमुख्य है अरु जैसे व्यापक आत्मा सर्वत्रहै। अरु जैसे विद्या श्रेष्ठहै तैसे गंगाजी अति श्रेष्ठहैं३५ जैसे चारवर्णोंमें ब्राह्मण श्रेष्ठहैं अरुतारोंमें चंद्रमाउत्तमहै। अरुजैसे समुद्रोंमें क्षीरसागर पवित्रहै तैसे गंगाजी श्रेष्ठहैं ३६ शांत

के समान कोई बंधु नहीं अरु सत्यसे परे कोई तप नहीं। मोक्षसे परे लाभ नहीं अरु गंगाजीके समान और नदी नहीं है ३७ गंगाजीका श्रेष्ठनाम पापरूप बनका अग्नि है अरु गंगाजीही संसाररूप रोगहरने वाली हैं तिससे गंगाजीही प्रयत्नसे सेवनीय हैं ३८ हे सनत्कुमार जैसे विष्णुजी सर्वत्र व्याप्तहोरहेहैं तैसेही येसब पापनाशिनी गंगाजी व्यापकहैं ३९ इससे जगतकी माता गंगाजी स्नानपान आदिसे जगत्को पवित्र कररहीं सो कैसे नहीं सेवनीयहैं अर्थात् गंगासेवन सदाही कर्त्तव्यहै ४० सब तीर्थोंमें उत्तमतीर्थ क्षेत्रोंमें उत्तमक्षेत्र काशीजी विख्यातहै जो सबदेवोंसे सदासेवित ४१ तबभी जहांगंगा यमुनाजीका संयोगभया हो अर्थात् प्रयागजी अति उत्तमहै जिसके दर्शनहीसे नर परमगति पातेहैं ४२ अरु मकरके सूर्यमें जलसाक्षसे गंगाजी रहतीहैं। जोजनोंको स्नानपानआदिसे पवित्र करती स्वर्गको लेजातीहैं ४३ जोसंसारके हितकारी शंकरजीहैं वेभीनित्य लिंगरूपभये गंगाजीको भजतेहैं वेसीतिस गंगाजीकी महिमा कैसे कहीजावे ४४ अरुवेलिंग रूपधारी शिवजी विष्णुरूप अरुविष्णुजी शिवरूपहैं इनमें कुछभी भेदनहीं है जो भेद मानता सोपाप भोगताहै ४५ जो आदि अंतरहित हरिहर देवजी हैं सो एकही हैं जो अज्ञान समुद्र में डूबे पापीजन हैं वे इनमें परस्पर भेदमानते हैं ४६ जो जगतकेईश अरुकारणोंके कारण विष्णुजीहैं वेही रुद्र रूपधारी होकर इस त्रिभुवन को संहारतेहैं अरुवही पहिले ब्रह्मारूपसे रचते अरु विष्णुरूपसेपालतेहैं ४७।४८ जोजनहरिशंकरजीमें

अरु ब्रह्माजी में भेद मानै तो प्रलय पर्यंत नरकभोग-ताहै जोब्रह्मा विष्णुमहेश इनको एकरूप देखता। सो परम आनंदको प्राप्तहोताहै सब शास्त्रोंका यही निश्चयहै ४९ । ५० जो विष्णुजी अनादि सर्वज्ञाता जगत्की उत्पत्ति करनेवाले हैं सो तहां नित्यही शिवलिंग रूपहो कर विराजमानहैं ५१ काशीजीमें जोविधुकेश्वरजी का लिंगहै सो ज्योतिर्लिंग है तिसका दर्शन करकेजन उत्तमगतिपाता है ५२ मूर्तियें शिलमृत्तिका अष्टधातु पाषाणसे बनाई अरु लिखितये मूर्तियें उत्तमहैं जोइनसे शिवजीवा विष्णुजीकी मूर्तिबनेतोतिनमेंविष्णुजी निरंतररहतेहैं५३ जहां तुलसीजी कावन अरुकमलोंका वन है अरु जहांपुराणोंका पठनहै तहाँनित्यविष्णुजीविराजमानहैं ५४ हे द्विजश्रेष्ठ जो अपने वा पराये अर्थभक्ति से नित्यपुराण बांचताहै वो विष्णुरूप है इसमें संशय नहीं ५५ पुराण संहिता का वक्ता हरिही कहाता है। अरु जो तिसकी सेवाकरतेहैं तिनको दिन२ गंगास्नान काफल मिलताहै ५६ पुराण श्रवणमें जोभक्ति सोगंगा स्नानके समानहै। अरु तिसके वाचकमें जो भक्ति सो प्रयागजीके समानहै ५७ जो पुराण धर्मसुनाकर जनों का उद्धारकरता सो संसार समुद्रसे तिरानेवाला हरिरूप होहै इसमें संशयनहीं ५८ गंगाजीके समान तीर्थ नहीं माताके समान गुरुनहीं अर्थात् माताही परमज्ञान देती है अरु विष्णुजीसे परदेवता नहीं ५९ गायत्री अरुगंगा जोये दोनों सबपाप हरनेवालीहैं इनकी भक्तिसे जोरहित है सोपतित जानना हेद्विजो ६० गायत्री वेदोंकीमाता

औ लोककी मातागंगाजीहैं। येदोनोंसबपापोंकोनाशक-
रनेवालीहैं ६१ श्ररुजिसपैगायत्रीप्रसन्नहोतीतिसपैगंगाजी
प्रसन्नहैं। येदोनों विष्णुशक्तिसहित सबकाम अर्थसिद्ध
देनेवाली हैं ६२ ऐसीये धर्म अर्थकाम मोक्ष इनकेफल
रूपभई दोनों सबलोकके अनुग्रहके अर्थ वर्तमान हैं ६३
गायत्री अरुगंगाजी मनुष्योंको अत्यंतही दुर्लभहैं। तैसे
हीतुलसीकी भक्तिअरुसत्त्व गुणवाली विष्णुभक्तिहै ६४
येगंगाजी महापापोंकी नष्टकरने वालीहैं । जोदेखीपा-
नकरी वैकुंठलोक पहुंचाने वालीहैं ६५ जिनमेंस्नानकिये
जनविष्णुजीकेउत्तमपदकोपहुंचतेहैं।जोस्नानपानकरोयेंह
मोक्षदेतीहैं ६६ हेसनत्कुमार नारायण जोजगत्केरचनेवाले
सनातन वासुदेवजीहैं अरु परम वांछित देनेवाली गंगा
जीहैं ६७ जो आचमन मात्रभी गंगाजल भक्तिमें पीवै।
सो सबपापोंसे छूटा परमपद पाताहै ६८ जिसगंगाजल
को बूंदहीके सेवनसे [ सगरवंशका ] अर्थात [ सौदास ]
सो राक्षसपने को छोड़करपरमपदको प्राप्तभया ६९ ॥

इतिश्रीवृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितदेवीसहायकृततीर्थकथा
वर्णनन्नामषष्टोऽध्यायः॥

## सातवांअध्याय ॥

सगरवंशी सौदासका वर्णन ॥

शौनकआदि मुनिजनोंने पूछा कि हेसतजी कौनस
गरकेवंश में राक्षसभावसे छूटा। अरु सगरकौन राजाथा
अरु कहां जन्माथा १ अरु तिसीके कुलमें जन्माभगीरथ
गंगाजी को लाया सोसब वृत्तांतहमसे यथावत कहने

योग्यहो २ श्रीसूतजी बोले हे ऋषियो जो नारदजीने स-
नत्कुमारजी से सम्यक्प्रकार वर्णनकिया सोही तुमसारे
श्रीगंगाजीके माहात्म्यको श्रवणकरो तुमसारे बड़भागी
धन्यहो इसमें संशयनहीं क्योंकि जोगंगाजीके प्रभावको
सुननेकेलिये तयारभयेहो ३ जिन गंगाजीका माहात्म्य
पुन्यात्माओंको भी दुर्लभहै ऐसे ब्रह्मबादी मुनिजन क-
हतेहैं ४ सोहेमुनिजनों तुमउत्तम सगरवंशके राजाओंदा-
सका चरित्रसुनो जिसने गंगाजीके छंटे से विष्णुपदपा-
या ५ श्रीनारदजी बोले हे सनत्कुमार सूर्यवंश में राजा
[वृक] कापुत्र [बाहु] इसनामसे प्रसिद्धभया जोधर्मेपरा-
यरा [बाहु] धर्मसे सारी पृथ्वी को भोगताथा ६ जिसने
ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र अरु और २ भी प्राणी निज
निज आ जीविका से पालित किये ७ ऐसे तिस बाहु-
राजानेसातोंद्वीपोंमें सत्तर अश्वमेध किये अरुसब ब्राह्म-
णों को गऊ सुवर्ण अन्नदान दे दे के प्रसन्न किये ८
अरु नीति शास्त्रमें जिसने बहुत रमण किया अरु जिसने
चोरोंकोपकड़ा अरु नहींहे दूसरेकाछत्र जैसे इसदलभास
के राजाभये इस बाहुने अपने को कृतार्थ माना ९ जिस
के राज्यविषे निज २ धामोंमें जन सुन्दर २ चन्दन लगाते
थे अरु आभूषण पहर २ सुखी होते थे १० बाद बिन
हल खेंचे पृथ्वी फल फूल सहित होतीथी अरु हे मुनि
जनों इन्द्र समय २ पै वर्षा करता था ११ ऐसे धर्म से र-
क्षा करी तिसकी प्रजा अधर्मने कभी सब न लगातीथी
जो राजा सब शास्त्रार्थ तत्त्वका ज्ञाता सकल शुभ लक्षण
वान् १२ ऐसे इस गुणी राजाने नौसहस्र वर्ष राज्यकिया

किया एक समय तिस राजा को सब संपत्ति नष्ट करने
वाला ईर्षा सहित लोभका कारण महा भारी अहंकार
भया १३ कि मैं सबका राजा बली शिक्षादेनेवालाहूं मैंने
बहुत यज्ञ किये मेरे परै और कौन पूजनीय है १४ मैं
बुद्धिमान् शोभावालाहूं मैंनेसब शत्रुजीतेहैं अरु मैंही सब
द्वीपों का रक्षक शिक्षक हूं १५ मैं वेदवेदांग तत्त्व ज्ञानी
अरु नीति शास्त्रार्थ में कुशलहूं अरु न जीता जाऊं नमेरा
ऐश्वर्य खंडित है मुझसे परै और कौन अधिक है १६
ऐसे तिस बाहु राजा को मोह जनित अहंकार भया जो
सबसंपत्ति नष्टकरनेवाला १७ जहां अहंकारहै तहांकाम
क्रोधादिक भी अवश्य हैं जिनके होनेसे जन सर्वथा नष्ट
होजाता है १८ यौवन धन संपत्ति प्रभुता अविवेक पन
इनमें से एक२ भी नाशके लियेहैं अरु जहां ये चारों इ-
कठेहों तहां काक्या कहना अर्थात तहां तो सर्वथा नाश
होताही है १९ सोही तिस राजाके लोक विरोध करने
वाली भारी ईर्षा भई जो निजदेहको भी नष्ट करनेवाली
पापरूप अरु सब संपत्ति हटाने वाली २० जो विवेक
हीन पुरुषके संपत्ति होवे है उत्तम जनो वो संपत्ति अत्यंत
चंचल जाननी मानो शरद ऋतुकी नदी अर्थात जैसे श-
रदी की नदी चढके शीघ्र उतर जातीहै तैसीही वो जा-
ननी २१ ईर्षा युक्त मनवाले के जो संपत्तिहोवे तो तिसे
फूसकी आग जाननी जो भी वायुके संयोगसहित अर्थात
जो शीघ्रहीहो मिटनेवाली है २२ ईर्षा युक्त चित्त अरु
पाखंड आचारवालों को अरु खोटे वचन कहने वालों
को यहां अरु वहां कहीं भी सुख नहींहै २३ ईर्षायुक्त

चित्त अरु सदा निठुर बचन कहनेवालों के प्यारे अरु पुत्र तथा बंधुभी शत्रु होजातेहैं २४ जो जन पराई श्रीको देखके ईर्षा करै सो निज संपत्ति काटने को कुल्हाड़ा है इसमें संशय नहीं २५ जो जन निज ऐश्वर्य नष्ट करनेके लिये प्रयत्नकियाचाहैतोसबकीसंपदादेखकेसदा अहंकारकरै अर्थात् तिससेशीघ्रतिसकी भी संपदानष्ट होजाती है जोजन मित्रसंतान घरक्षेत्र धनधान्ययश इनकीहानिचाहै तो हे द्विजो वो निरंतर ईर्षाकरै २६ जिसपै विष्णुजी प्रसन्नहैं तिसका सौभाग्य बढ़ताहै अरु जिससे येविष्णुजीविमुखहैं तिसका सौभाग्य घटताहै २७ तभीतक पुत्र पौत्र अरु धन धान्यघर आदि समृद्धहैं जबतक हे द्विजो विष्णुजी कृपादृष्टि रक्खें २८ अरु हे द्विजेन्द्रो मूर्ख अंध बधिरजड़ अविवेकी येभीश्लाघायोग्य होजातेहैं जबविष्णुजी निजसुदृष्टिसे देखतेहैं २९ जिसका सौभाग्यघटनेलगता तिसके ईर्षादिक उत्पन्नहो अरु विशेष करके प्राणियोंसे द्वेषहोताहै ३० जो मूढ़जन जिस किसी से भी द्वेषकरै तो तिसके सबसुकर्मनष्ट होतेहैं ३१ जिसके मनमें ईर्षारहती तिससे विष्णुजी विमुखहैं । अरु तिसके सबसुकर्म अवश्य नष्टहोतेहैं ३२ अहंकार विवेकको नष्टकरता अरु अविवेकभयाजीवननष्टकरताहै फिरआपत्तियेंभी अहंकारसेही होतीहैं तिससेजन अहंकार कोसर्वथात्यागै ३३ जिसके अहंकार होता तिसकानाश भी अत्यंत शीघ्र होता है अरु हे द्विजो ईर्षादिक सब अहंकारहीके पीछे रहतेहैं ३४ ऐसेईर्षा युक्तचित्तवाले तिस राजा सुबाहुका शत्रुओंकेसाथ महीनोंतक महाघोर युद्ध

भया ३५ फिरवो सुबाहु हैहय अरुतालजंघ आदिशत्रुओं सेहारा फिरतो वोराज्यसे भ्रष्टभया शीघ्रहीघोर वनमेंगया ३६ अरु तिसीके मंत्रियोंने तिसकी रानीको गर्भ थाँ भनेकोलिये महाघोर विषदिया जिससे इसके गर्भ पातन होजावे वंशाअंकुर बनारहै येविचारके कुछस्तंभक नथा देदिया ३७ ऐसी तिस गर्भवती रानीसहित दुखीराजा सुबाहु वनसे वन२मेंभटकता [ओर्व] मुनिजी के आश्रम पै पहुंचा ३८ जो राजा तृषा दाह से तपा पैदल अत्यंत दुखित निज कर्मके फल को भोगता बिचरा ३९ जो आप क्षुधासे क्षीण अरु तैसीही रानी सहित सुबाहु एकभारी सरोवर देखके संतोषको प्राप्त भया ४० तब तिस ईर्षा युक्त चित्तवाले तिसके पाप पनको देखके सबपक्षी सरोवर में जाय लीनभये अरु बोले कि महाकष्ट है जो यहां ये पापी चला आया अब जलमें घुसचलो ४१ ४२ जिस ईर्षा युत मनवालेको देखके पक्षी भी पुकार उठे फिर धिक्कारयुक्त जगतसे विद्वेष करानेवाली ईर्षा को कैसे कोई करै ४३ फिर सुबाहु जलमें बड़ के बहुतसा जल बेर २ पीकर वृक्षतले बैठ रानी सहित तिसनेहार उतारी ४४ अरु उत्तर राज्यमें जन जो इसीसे रक्षा किये थे वे सब इसे धिक्कारते भये ४५ हेद्विजो कोई भी गुणी जन हो तिसकी सब श्लाघाकरते अरु गुण हीन चाहे सब संपतवाला भीहो पर तिसकी सबजन निंदाहीकरतेहैं ४६ ओ हो। अकीर्ति के समान लोकमें मनुष्यों का मरणा दूसरा नहींहै अरु कीर्ति के समान कोई त्रिभुवन में माता नहींहै ४७ जबकि बाहु वनमें गया तभी तिसके राज्य

के जन परम प्रसन्न भये जैसे निज भानुको सर्वें सुखहो ४८ ऐसे निर्वित भया बाहु सरा जैसा वनमें रहा है सुभजनों ये अपयश संसार में किसे नहीं जीते मारदेताहै ४९ अपकीर्तिके समान मरण नहींहै अरु क्रोधके समान शत्रु नहीं निंदा समान पापनहीं अरु मोह समान कोई बंधन नहींहै ५० लोक निंदाके समान अपकीर्ति नहीं कामदेव समान अग्नि नहीं है स्नेह के समान कोई फांसा नहीं संगके समान कोई विष नहींहै ५१ ऐसेही बाहु बहुत सा विलाप करके दुःखित भया मनको व्याधि से जीर्ण अंगोंवाला वृद्धभया ५२ बहुत सा समयबीते और्व जीके आश्रम के समीपही मरगया फिर तिसकी रानी गर्भवती जो निर्जन वनमें दुःखी थी ५३ सो बहुत काल अनेक प्रकार विलाप करके साथ जलनेको मन करती भई ५४ सोही वो ईंधन लाय चिता बनाकर पति को तिसपै विराजमानकर आप बैठनेलगी ५५ इतनेमें वुद्धिमान कांतिनिधान मुनि [और्व] जीने परमसमाधिसे इस वृत्तांतको जाना ५६ हे मुनीश्वरो महात्मा भूतभविष्य वर्तमानको तुर्त विचारलेतेहैं वे निन्दारहित तिसको ज्ञान दृष्टिसे देखलेते हैं ५७ सोही वे तप तेजवाले कांतिमान् ऐसे पवित्र मुनि और्वजी जहां बाहुकी रानी बैठीथी तहां आये ५८ अरु तिसे चितापर चढ़नेको तयार देखके और्व जी धर्मवचन तिसे सुनाने लगे ५९ और्वजी बोले हे राजप्यारी तू मतिशोचकर क्योंकि तेरे उदरमें चक्रवर्ती राजा शत्रुओंका हननेवालाहै ६० बालसंतानवाली अरु गर्भवती अरु रजोदर्शन जिनको न हुआहो अरु हेपुत्रि रजस्व

ला इतनी स्त्रियें चितापर न चढ़ें अर्थात् सती नहोवें ६१ ब्रह्महत्यादिक पापों का तो मुनिजनों ने प्रायश्चित्त भी कहा अरु हठका निन्दकका गर्भपाती का प्रायश्चित्त नहींहै ६२ अरु नास्तिक कृतघ्नी अधर्मीका अरु विश्वास घातीका प्रायश्चित्त नहींहै ६३ तिससे हे सुन्दरि इस महापापको तू करनेयोग्य नहींहै जो ये दुःख भयाहै सो सब शांतिहोगा ६४ ऐसे तिन मुनिजी से समझाई गई वो पतिव्रता तिनका कहामान तिनके चरण पकड़ कर विलाप करनेलगी ६५ और्वजी ने फिर तिसे समझाई कि हे राजपुत्रि तू मत रोवे तू महाशोभा पावेगी ६६ हे महामतिवाली आंशु न छोड़ क्योंकि ये प्रेतको जलाता है तिससे तू शोकको त्यागके समयउचित इसकी क्रिया कर ६७ पंडितमें वा मूर्खमें दरिद्रीमें वा लक्ष्मीवालेमें खोटे में वा श्रेष्ठमें सर्वत्र मरण समानही है ६८ नगरमें वनमें समुद्रमें वा पर्वतमें जहांजहां जोजो प्राणीने कर्मकिया सोसो अवश्यही भोगना पड़ैगा ६९ जैसे विन विचारे दुःख मनुष्योंपर आपड़ते तैसेही सुखभी जानो दैव यहां मुख्यहै अर्थात् दैवको सब सामर्थ्यहै ७० जोजो पूर्व जन्मका किया कर्महै सोसोही यहां भोगा जाताहै यहां दैवही कारणहै ऐसे मनुष्य कुछनहीं करसक्ता ७१ गर्भमेंवा बालपनेमें यौवनमें वा बुढ़ापेमें हे कमल नयनवालीप्राणियोंको मृत्युके वश अवश्य होनाहै ७२ अरु कर्मवश भये इन प्राणियों को विष्णु जीही हनतेहैं ये प्राणीतो निमित्त मात्रहैं अज्ञानी इसमें विवाद करतेहैं कि फलाने ने फलानेको मारा ७३ तिससे इसमहा दुःखको त्यागके

तू सुखीहोउ अरु स्थिरचित्तभई एकांत में पतिका क्रिया कर्मकर ७४ ये शरीर अनेक रोग दुःखों से भराहै इससे सुखका भ्रलकाही है अरु बस्तुसे महा क्लेशरूप कर्म फाँसेसे बँधाहै ७५ महा बुद्धिमान् मुनिजीने ऐसे समझा कर तिससे क्रिया कर्म करवाया फिर तिसने शोकत्याग के मुनिजीको बंदनाकरी अरुबोली ७६ महात्मा मनुष्य पराये अर्थ फलकोचाहते तथासिद्धकरते इसमें क्या आश्चर्यहैक्योंकिवृक्षअपनेखानेकेलियेनहींफलतेहैं ७७ जो कोई पराये दुःखकोदेखके तिसको श्रेष्ठ बचनोंसेसमझावे सो विष्णु भक्त परम सात्वकीय जानना जोपराये हित में परायणहै ७८ जोपराये दुःखसे दुःखी अरुपराये हर्ष से सुखीहै सोही जगत्का स्वामी विष्णु रूपहै ७९ सज्जनोंके बनाये शास्त्र आपसे किसीकेदुःख दूरकरनेको नहीं किंतु जब संतजिन्हें सुनावें तभी दुख नाश होताहै ८० जहाँसंतजन बर्तमानहैं तहाँ दुःखनहींहोता क्योंकि जहाँ सूर्यभी विद्यमानहैं तहाँअंधेरा कैसेहोवे ८१ ऐसे कहती वो निज पतिका क्रिया कर्म मुनिजीसे कहेशास्त्र सारीतिकरतीभई ८२ अरुतिसीसमय मुनिजीके राजा की ओर देखतेहीवोसुबाहु राजाअनेक बिमानबैठे स्वर्गवासी जनोंसहितवैकुंठलोककोगया ८३ हे द्विजोकोईमहापापी औरसबपापोंसे युक्तहो जिनसे सज्जनोंनेदेखा वोपरम पदकोप्राप्त होताहीहै ८४ अरु वहपतिव्रतामुनिजीसेसमझाईदुःखत्यागकरतिनऔर्वजीकेआश्रममेंरहनेलगी ८५॥

इतिश्रीवृहन्नारदीयपुराणेभाषापण्डितदेवीसहायकृत बाहुविपत्ति वर्णनंनामसप्तमोऽध्यायः ७ ॥

# आठवां अध्याय ॥

राजा सौदासका वर्णन ।

श्रीसूतजी बोले हे द्विजो फिर तिसने समयपर इन्द्रके समान बलवाला पुत्रजना हे विप्रो जोसब भूमिमंडलका स्वामीगरनास विषसहित जन्माइससे [सगर]नाम वाला १ हे ऋषियो लोकमें सज्जनोंका संग क्या वियको न निवारे अरु क्यानहीं करसके अर्थात सबकुछ करसक्ता है २ जो ज्ञानेसे बेज्ञानेसे पाप किया गया सोसबमहात्माओं की सेवा करनेसे नष्ट होजाताहै ३ इस भूमितलमें मूर्खभी सत्संगसे पुण्यवान् ज्ञानी कहाताहै जैसे केवल कलाओं वालाभी चंद्रमा शिवजी करके स्वीकार किया गया अर्थात मस्तकपर चढ़ाया गया ४ सत्संगतिजनों को सदा सब संपत्ति देतीहै हे द्विजो संतजन यहां वहां सर्वत्र पूजेजातेहैं ५ हे मुनिजनो संतजनों के गुण वर्णन करनेको पृथ्वीपर कौन समर्थहै जो कि गर्भमें सात महीनेसे विषथा सो सब नष्टभया ६ तबतो मुनि और्वजी ने तिस सगरविष सहित पुत्रको देखकर इसका जातकर्म संस्कारक्रिया अरु [सगर] ऐसा नाम रक्खा ७ फिर तिस सगर बालकको मधु दुग्धआदिसे मुनिजीने पाला फिर तप प्रभाववाले मुनिजनोंके साथ तेजनिधान मुनिजी ने सगरके चूडाकर्म अर्थात क्षौर कराना इत्यादि संस्कार किये फिर तिसे सबवेत्ता और्वजीने राजोंके योग्य अस्त्र विद्या सिखाई ८ । ९ फिरतो कुछ बड़े भये समर्थ सगर को देखकर और्वजी ने तिसे सबशास्त्र पढ़ाये १० हेद्विजो

जो महापातकोंसे वा सब पापोंसे संयुक्तहोवे पर संतजनों
करके देखा वह परमपदको पहुंचताहो है ११ सो तिस
का शरीर वा तिसकी भस्म अथवा तिसके ठैरनेकी भूमि
को भी जो पुरायात्मा जन देखेंतो वह परमपद पाता है
१२ फिरतो वह मुनिजी करके सम्यक् शिक्षादिया सगर
बलवान धर्मवान् कियेको जाननेवाला पवित्रभया १३
सोही आपभी तिन मुनिजीके लिये समिध कुशा फल
फूल यथायोग्य लातारहा १४ फिर कभी कि वह सुरों
आश्चर्यनिधान निज माता को प्रणाम करके यह कहता
भया १५ हेमातः मेरा पिता कहांगया अब कहां है अरु
तिसका नाम क्याहै सो सब वृत्तांतत मुझ से यथावत्
कहने योग्यहै १६ जो लोकमें पितासेहीनहैं वे जीवते भी
मरेके समानहैं अरु जिसका पिता दरिद्री भीहै पर वह
धनदाता कुवेरजीके समान धनी कहाताहै १७ जिसके
माता पिता नहींहों तिसको कुछभी सुख नहीं होता जैसे
अधर्मी सूर्ख यहां वहां असमर्थ अर्थात् दुःखपाता है १८
जो अविवेकी अज्ञानयुत जन मा बापोंसे हीनहै तिसका
वेपुत्र वालेके समान वृथा जन्महै अथवा महरासे दवे भये
के समानहै १९ जैसे चंद्रमा करके हीन रात्रि अरु क-
मल हीन सरोवरहो अरु जैसे पतिहीन नारी होवे तैसा
ही पितारहित जनहै२० जैसे विष्णु भक्तिरहित धर्म म-
नुष्योंको किया भी निष्फल होजाताहै तैसेही बिलवापों
वालों का जीवना वृथाहै २१ जैसे विन पढनेवाला ब्रा-
ह्मण अरु अभ्यागत शून्य जैसे गृहस्थीहै अरु दानसे शून्य
जैसे द्रव्य तैसाही बिन बापवाले का जीवन जानना २२

जैसे सत्यसे हीन वचन अरु सज्जनों करके हीन जैसे सभा अरु जैसे दयासे रहित तप तैसेही बाप रहित का जीवन है २३ जैसे गुणहीन नारी अरु जलहीन जैसे नदीहो अरु जैसे दुःख देनेवाली अर्थात् निष्फल विद्या तैसेही पिता से हीन जनहै २४ जैसे जगत् में माता २ कहके याचना करता अर्थात् भीख मांगता जन अत्यन्त तुच्छ कहाता तिससे दशसहस्र गुना तुच्छ पितासे हीनजन जानना इस में संदेह नहीं है २५ सूतजी बोले हेद्विजो ऐसे वचननिज पुत्र से कहे सुनके रानी ऊंचा श्वास भरके दुःखितभई अरु पहिले से जो २ जैसा २ वृत्तांत बीताया सो २ सब तैसा २ ही तिसे कह सुनाती भई २६ तिसे सुनतेही सगरने क्रोध किया सो लाल २ नेत्रकिये [ मैं तिन शत्रु ओंको मारोंगो ] ऐसी प्रतिज्ञा करता भया २७ फिर अग्नि निजमाता अरु तिन मुनिजी की प्रदक्षिणा करा प्रणाम करता भया फिर तिन मुनिजीनेहीं परमआदर से तिसेभेजा २८ फिर सत्यवान् पवित्र सगर और्वजी के आश्रमसे बाहरआया अरुशीघ्रही निजकुलकेगुरुवशि- ष्ठजीके आश्रमपे पहुंचा २९ अरु तहांजाय तिनमुनि जी को प्रणाम करके ज्ञान दृष्टिसे जानतेभी तिनको सब वृत्तांत सुनाताभया ३० फिरतो मुनिजीने तिसको [ ऐंद्र अस्त्र ] अरु वरुण [ अस्त्र ] अरु [ अग्नि अस्त्र ] दिया अरु तिनही मुनि वशिष्ठजी करके आशीर्वादसे भेजागया सगर खड्गवज्र के समान धनुषको खैंचकर निज गुरुजी को प्रणाम करके तहांसेचला ३१ फिरतो अकेलेही निज धनुष से तिस सगर ने पुत्र पौत्र सहित निज शत्रुओं

कोस्वर्गवासी किये अर्थात् सार मारकरवैकुंठ पठाये ३२ तबतो तिसके धनुष बाणकी आगसे जलेबेमानु कितने ही नष्टभये अरुकई डरकर भगगये ३३ कई बालखुले जिनके ऐसे रूप छिपायें बंबईपररहे अर्थात् बिलमें घुस रहतेभये अरुकईबनमें तृणखातेरहे अरुकई नंगेभयेजल में घुसगये ३४ ऐसेही डरेभगे कईराजा गुरुवशिष्ठ जी की शरणगये निजप्राण बचाने के लालची ३५ फिर जीता भया राजा बाहुका पुत्र सगर निज गुरुके निकट गये शत्रुओं को निजदूतों से वृत्तांत जनावता भया अरु आपभी गुरु वशिष्ठजी के निकट आता भया ३६ मुनि वशिष्ठजी बाहुके पुत्र तिस सगर को आया सुनके तिसको शिष्य करनेके लिये अरु शरण आये जनों की रक्षा करनेके लिये विचार करतेभये ३७ फिर सगर तहां फारसवाले मुंडे यवन लंबेबालों वाले अरु बहुतसे दाढ़ी वाले जनोंको देखके तपनिधान निज गुरु वशिष्ठ जी से हँसता भया ये कहताभया ३८ सगर बोला कि हे गुरु जी २ तुम इन खोटेजनोंकी क्यों वृथा रक्षाकरते हो मैं इनको सर्वथा मारोंगा ये मेराराज्य खाने को तय्यार हैं ३९ जो लुटेरे शत्रुओंको देखकर भी धर्मका त्याग करै अर्थात् वीरता नहीं धारे तो वोही सबके नाशका कारण है इसमें संशय नहींहै ४० सततरे दुर्जन प्रथम सब ज-गतकोही बाधा करतेहैं अरु वेही जब बल हीन होते हैं तब भलेमानुष होजातेहैं ४१ मैंने बड़ा पापकर्म किया ऐसी २ हापराता वे जबतक दूसरा प्रबलहै तबतक किये जातेहैं ४२ शत्रुओंके बालपन में वेश्याओं को मित्रता

में क्योंकि खलेपनमें यश चाहनेवाला जन कभी भी वि-
श्वास नहींकरे ४३ जिन दांतोंको दिखाते खोटेजन पहिले
खिल खिला कर हँसते हैं फिर तिन सामर्थ्य समय भये
तिन्हीं दांतोंको प्रार्थनासे दिखातेहैं ४४ जिस निंदनीय
जीभसे पहिले खोटे२ वचन बोलते थे फिर वेही खोटे
जन तिसी जिह्वासे अत्यंत करुणा युक्त वचन कहते हैं
४५ हेगुरुजी जो यश चाहनेवाला सर्वशास्त्र ज्ञाता है सो
खोटेजनोंके साधुपन दासपनमें कभीभी विश्वास नहींकरे
४६ हे गुरुजी तुम प्रणाम करतेभीखोटेजनपर कृपामतकरो
क्योंकि कूरमें अवलम्बकर क्रूरता प्रकाशभीकि-
याहै ४७ प्रणाम करतेभी दुर्जनपर दयाकरनेवाले निरपर
धराजा ठगीपर जोजन विश्वास करैसो ठगाहीहै इसमें
संशय नहीं ४८ इससे इनवाजलपकारी कवेरके जैसेकर्म
करनेवाले शत्रुओंकी रक्षा मतकरो क्योंकि मैं आपके
प्रसादसे इनको हतकर इसभूमि को भोगोंगा ४९ वसि
ष्ठजी ऐसा तिसका वचन सुन मन में प्रसन्न भये कोमल
हाथोंसे उसके शरीरका स्पर्श करते थे कहने लगे५०
वसिष्ठजी बोले हे बड़भागी अच्छा २ येसत्य प्रयोजन है
इसमें संशय नहींपर तब भी मेरावचन सुनकै परमानुपमा
व ५१ तेराप्रतिज्ञासे विरोधी अर्थात् उनको रक्षा करने
वाले मैंने इनको दिखायेहैं हनकर मरे भयों को मारने से
तुम्हारी कौनसी कीर्त्ति बढ़ेगी ५२ हे पृथ्वीपते सब
प्राणी कर्म फांसिमें बंधेभयेहैं मैंने उन पापोंसे मरे भयों
को कैसे मारोगे ५३ हम येदेहतो पापोंसे उत्पन्न भया
पहिलेही कमकर्म ... जानो इन आत्मा पुरुष ...

से नाशमान नहींहोताहै येसब शास्त्रोंकानिश्चयहै ५४ ये प्राणी निज निज कर्म फल भोगनेके निमित्त मात्र हैं अरु कर्म दैवमूलहै अर्थात् दैववश हैं अरुदैवके येजगत् आधीनहै५५ तिससे दैवही साधुओंकारक्षक अरुदुष्टोंका शिक्षकहै फिरपराधीन भये प्राणी क्यासिद्ध करेंगे सो कहु५६ येशरीरपापोंसे उत्पन्नभया अरु पापोंहीसें बंधता है ऐसेपाप मूल इस शरीरको जानकर कैसे हतनेको तयारहो ५७ सुक्ष्मी आत्मा देहसें स्थित भया [ देही ] अर्थात् देहवाला कहाताहैतिससे हेराजन् येदेहही पाप मूलहै इसदेह होसे पाप पुराय होतेहैं इससे ५८ हेराजन इसपाप मूलशरीरके हतनेसे तुम्हारी कौन कीर्त्ति बढैगी ऐसा समझकर इनको मतमारो ५९ सूतजी बोले कि सगर वशिष्ठजीका ऐसावचन सुनके शांतकोपभया अरु मुनिजी निजहाथ से सगरका स्पर्श करते हर्षित भये ६० फिरतोअथर्वणावेदनिधान वशिष्ठजी तिससगर राजाकाश्रेष्ठ शनियम वाले मुनिजनों केसाथ अभिषेककरतेभये अर्थात् सगरको राज्यासन पर बैठाया ६१ फिर तिसकी दोरानीआईं [केशिनी] अरु [ सुमती] येजोविदर्भ देशके राजा [ कश्यप की पुत्रीथी ६२ अरु तपोनिधान मुनि और्वजी तिस सगरको राज्यासनपै बैठा सुनके वन से आय राजा सगरको आशीशदे निज आश्रमको गये ६३ कभी कि सगरकी दोनों रानियों से प्रार्थना किये और्वमुनि जीने संतानके लिये तिनको वरदिया भृगुजी वोलंबको जानतेथे ६४ दोकि तिनसे प्रार्थना किये और्व जी परम प्रसन्नताविसे विचारकर सुकेशिनी सुमती रानीको

हर्षावित्ते ये बोले ६५ कि एकतो वंशबधाने वालापुत्रमा गो अरु दूसरी साठ सहस्र पुत्रमांगो येदोनों वरहैं इसमेंजौ न सा जिसको अच्छालगै सो मांगले ६६ तौ केशिनीने तो एक वंशकारी पुत्रमाँगा वो चतुरथी अरु दूसरी मूर्ख थीतिसने साठसहस्र पुत्रमांगे ६७ तौकेशिनी केतो एक [ असमंजस ] नामपुत्र भया अरु सुमतीके साठ सहस्र पुत्रभये ६८ अरु असमंजस तो वालपने सेही अनुचित कर्म करनेलगा जो उन्मत्त भया अरु कुबुद्धिमान ६९ तबतो सुबाहुके पुत्र सगरने इसकेचरित्रको देखातो बाल पन कर्ममाना कि ये अभी बालकहै ७० हे ऋषियोबड़े कष्टकी बातहै जो लोकमें खोटे जनोंका संपर्क होताहै क्यों लुहार अग्निको लोहके संयोगसेही पीटता है अ- र्थात जबलोह अग्निरूप लालहोता है तभी लुहार चोट लगाताहै केवल अग्निको नहीं पीटता ७१ फिर अस- मंजस के [ अंशुमान ]नामपुत्र भया जो सत्यज्ञाता गुण वान धर्मात्मा अरुपितामह सगरके हितमें परायण७२ अरु वेसगरके सारे पुत्रखोटे लोकोंके उपद्रवकरनेवाले भयेसोवेअनुष्ठानकरने वालोंकेकर्मोंमेंविघ्नडालनेलगे७३ जो ब्राह्मणों ने विधिसे अग्निमें चरु होमातिसे आपसब देवतोंको नसमझके भक्षण करते भये ७४ अरु तिन्होंने रंभादिक अप्सराओं को चुटटा पकड़ वल सेती स्वर्ग से लायके तिनका मान खंडनकिया अर्थात विनसे भोग किया ७५ अरु वे कल्प वृक्षके फूलोंको लालाकरतिन सेनिजनिज शरीरको सजाते मद्यपानमेंपरायणभये७६ अरु वे साधुजनोंके सबधर्म नष्टकरते विचरतेभये अरु वे

अतिपापीबलवालेनिजपिता सगरसे भीलड्नेलगे७७ऐसे कुकर्मको देखके इंद्र आदि देवता इनके नाशके लिये परम चिंतासे विचार करतेभये७९ फिरवेपातालमें रहने वाले विष्णुजीके समान कपिलदेव जीके पास रूपछि-पाये अर्थात् सूक्ष्म रूपहोकर गये ८० अरु परम आनंद शरीरीनिर्मल ब्रह्मका चिंतन करतेहैं ऐसे तिनको देवता भूमिमें दंडवत्प्रणाम करके स्तुति करते भये ८१ देवता बोले हे तपस्वीजी आपको नमस्कार है अरु त्यागा स्नेह जिन्हों ने ऐसे वैराग्य चित्त आपको नम० अरु नररूप धारी मुरारी आप को नम० ८२ परमेश्वर के भक्त अरु लोकके अनुग्रहकार आपको नम० हे संसार रूप वनके अग्निरूप हे ज्ञान सम्पन्न आपको नम० ८३ महान् अरु निवृत्त काम आपको नम० अरु सबके ईश्वर क-पिलदेवजी आपको बारंबार नमस्कारहै ८४ हे कपिल जीसगरके पुत्रोंसे दुःखीभये शरणआये हमारी आपरक्षा करो ऐसे तिनसे स्तुति किये सर्व शास्त्र कुशल कपिल मुनिजी यथा विधिसे पूजाकिये तिन देवतों को हर्षित करते ये कहतेभये कपिल मुनि जी बोले ८५। ८६। कि जिनकी आयु संपत्ति यश बल नाशहोने लगते हैं तो वे जनही पहिलेलोकको बाधा करतेहैं हे देवो इसमें आ-श्चर्य नहीं ८७ हे देवोजो विन अपराध वाले जनों को बाधा करनेको तयार भया तिसेइस लोकमें पाप भोगने वाला समझो ८८ जोमन वचन कर्म से औरों को बाधा करता तिसेदैव दहनकरताहै इससे कुविचार नकरना ८९ जो आयु तेज संतान इनका नाशचाहैसो सब जनों

को बाधा करै ऐसे संतजन कहते हैं ९० ऐसे इनसगर के पुत्रोंका थोड़े दिनों सेंहीं नाशहोगा तिससे हे देवो तुम दुःखको त्यागके स्वर्गसेंजाओ ९१ महात्मा कपिलजीके ऐसे कहतेही वे देवता तिने प्रणाम करके चलेगये ९२ अरु उधर राजा सगरनें वशिष्ठआदि महर्षियों सहित उत्तम अश्वमेध यज्ञका आरंभ किया ९३ तौतिसयज्ञ के अश्वको चुराकर इंद्रने पातालमें रक्खा जहां कपिलमुनि जी विराजमान थे ९४ तबतो सगरके पुत्रसुत चारों इंद्र करके हरेअश्वको नजानकरके आश्चर्यमानते भूमिऊपर के सातों लोकोंमें भ्रमते भये ९५ तहां अश्व न देखातो पातालमें जानेकोतय्यारभये तौ वेसारे भूमि तलको एक एक योजन लेलेकर खोदनेलगे ९६ अरु वह खोदी भई मिट्टीको समुद्रके तीरपै लेजालेजा डेरेसे भये जोकि एकएक योजनके खोदनेसे निकलतीथी ९७ फिर तिस खुदावके मार्गसे सगर के पुत्र पाताल में गये तहां तहां अश्वको ढूंढते २ रसातललोकमें पहुंचे ९८ तो तहांकोटि सूर्यसमान कांतिमान ध्यानमें लगे महात्मा कपिलजी को अरु तिनके निकटही अश्वको देखा १०० तबतो प्रसन्नभये पापी अविवेकी वेसारे सगरके पुत्रजाकर तिन मुनिजीको बांधनेंके लिये तय्यारभये १ जोकि [ मारो २ बांधो २ ] ऐसे पुकारते अरु [ गौघ्नही इसे पकड़ो ] ऐसे वेआपसमें कहा करतेभये २ देखो अश्वको हर के साधुके समान बैठाहै चोर तौर पाखंडतो रचाना करतेहैं ३ जोपराये द्रव्य अरु जीवनकी चिंताकरते अर्थात पराये को लूटने मारने के ध्यानमें मग्न भये रहतेहैं ४

ऐसे पुकारते वे मुनिकपिलजीको हँसतेभये जो कपिल जी सब इंद्रियों को नियमसें रखके अपने को लगाकर परमात्माका ध्यान करतेहे अरु बैठेहुयेहैं ऐसे ५ तबतोमुनिजी ने तिनके कर्मकोजाना। अरुनिकट जिनका मरना ऐसे नष्ट बुद्धि वे तिन मुनिजीको पैरोंसे ताड़ने लगे अरु का- ड्योंने हाथ पकड़े ६ तो मुनिजीकी समाधि हटी अरु हँसते भये वे देखपड़े। तो विस्मित भये मुनिजी लोकके उपद्रव करते तिनसे गंभीरवचन से येबोले ७ जो ऐश्वर्यके मदसे मत्त अरु भूखे तथा कामासक्त हैं अरुजो अहंकार से हते भयेहैं तिनको विवेक नहीं होताहै ८ निधिके आधारसेही जहां द्रव्य रक्खारहता था तहां की भूमि जलतीसी अर्थात अत्यंत प्रकाशमान रहती है। तिसतैसे द्रव्य को भोग के मनुष्य प्रचण्ड होंये आश्चर्य नहीं ९ श्रेष्ठजनोंको दुर्जनबाधाकरते येकुछ आश्चर्यनहीं क्योंकि ऊंचे२ वृक्षोंको नदीवेगतटसे उखाड़डालतेहैं १० जहां लक्ष्मी यौवन अरु बलपना ये रहतेहैं।तहांजयसाचंचलपन अरु मूढ़पन होताहीहै ११ सुवर्णादी महिमा को कौन जान सके जिसके नामही धत्तूराके(कनक) विषहोरहा अर्थात कनक ये नाम सुवर्ण अरु धतूरेकाहै इससे लक्ष्मी नाश करतीहै १२ जो बलवाले के पास लक्ष्मी हो तो वो लोकोंका नाशही करै। जैसे अग्निका मित्र पवन अरु सर्पका प्यारा दूध अर्थात अग्नि को पवन सर्पको दूध मिलनेसे वे प्रबल होजातेहैं १३ जोही धन रूपमदसे अंधा सम तो देखता भी नहीं पापमार्ग है जो वो कुछ हित विचारै तो सबकुछी हुआ १४ [illegible] कोपभये

कपिलजीने निजनेत्र अग्निछोड़ा । तौ तिसने सहसगरके पुत्रोंको क्षणभरमें भस्मकिये १५ जिस नेत्रजन्य अग्निको देखकर पाताल लोकमें रहनेवाले सर्वातिसे अकालप्रलय मानकर शोकयुक्तभये पुकारनेलगे १६ तिनकी नेत्राग्नि से तपेभये सर्प अरुराक्षस सारे समुद्रमें धसगये सज्जनोंका कोप किसीसे सहानहींजाता १७ उधर तिस सगरकेयज्ञ में जाय नारदजीने यथावत लवनीता वृत्तांत सुनाया कि तिन सबों की भस्म भई १८ ये सुनके सर्ववेत्ता सगरजी हर्षितहोकरबोले कि वे दुष्ट दैवसेही शिक्षादियेगये १९ मा बाप वा भाई बेटा जो कोई अधर्म्म करै । वोही शत्रु कहाताहै २० जोकोई अधर्मसेंपरायणा अरु सब लोगों से विरोध करताहै । तिसे अत्यन्त शत्रु जानना शास्त्रों का यही निश्चयहै २१ हेद्विजो सगरने पुत्रनाश सुनके कुछ भी शोक न किया । क्योंकि खोटोंका मरना सज्जनों के उत्साहका करने वालाहै २२ फिर राजा सगरने यज्ञोंमें तिन पुत्रवालोंका अधिकार नहीं इस कारणसे असमंजस के पुत्र निजपौत्र [अंशुमान]को पुत्रके समान रक्खा २३ जो सुबुद्धि श्रेष्ठबोलनेवालों में चतुर थे तिस अंशुमानको सारवेत्ता सगरजीनेअश्वलानेकेकाममेंयुक्तकिया २४ तो फिर वो अंशुमान तिन छिद्रों की राहसे पाताल में जाय तिसने तिन कपिलमुनिजी को पूजके नमस्कार करी २५ सोंकि अंजलिबन्ध बांधके नम्रभया पासबैठा अरु नर्वस्वार्थसे पूजादिकर तिनमुनिजीको देखनेलगा २६ अंशुनाशवाला कि महात्मा जोआपसे दुःशीलता अर्थात खोटापन कियागया तिसे आप क्षमाकरो क्योंकि

साधुजनपराये उपदेशसे पराययरा अरु क्षमाप्रधान होतेहैं साधु खोटे अरु अच्छे इनदोनोंपर दयाकरतेहैं। चंद्रमानि जचांदनीको चांडालकेघरसेंक्यानहींफैलाताहै २७। २८ सज्जन दुःखित भये भी सबको हितकारीही होतेहैं जैसे देवतोंकरके अमृत जिसका पीयागया ऐसा चंद्रमा आप क्षीणहोता भी तिनको प्रसन्नकरताहै २९ अरु जैसे चंदन तोड़ा काटा भी निज सुगंध से प्रसन्नही करताहै। तैसेही सज्जन सबको सुखदेते हैं ३० मुनिजन शांतिसे तपसे आचारोंसे श्रेष्ठगुणोंको जानलेतेहैं हेमुनिजी आपलोकों कोशिक्षा देनेके लियेही हुयेहो ३१ हेब्रह्ममुनिजीहेब्रह्म मूर्ति आपको नमस्कारहै। अरु ब्रह्मण्यशील आपको नमस्कारहै अरु ब्रह्मचिंतन करनेसेंपराययरा आपको नमस्कारहै३ २ऐसे तिसकरके स्तुतिकियेप्रसन्नभयेकपिल जी बोले कि हमप्रसन्नहैं तू वरमांगले ३३ ऐसे कहतेही अंशुमान् तिनको प्रणाम करके बोला कि हेब्रह्मन् हमारे पितरोंको ब्रह्म लोकमें पहुंचाओ ३४ तो प्रसन्नभये कपिलजीतिसे आदरसे बोले कि तुम्हारापौत्र भगीरथ गंगा जी लाकर तिनकी मोक्षकरेगा इसमें संशयनहीं ३५ सो तुम्हारे पौत्रसे लाईगई गंगाजी। इनके पापनष्ट करके इन्हें वैकुंठ में लेजावेंगी३६ अरु हे अंशुमन् इस अश्वको तू ग्रहणकर यज्ञमेंलेजा। अरु तूवर्नते पराक्रमार हुतो तेरा परमकल्याण होगा ३७ ऐसे कहागया अंशुमान् शीघ्र तिनको प्रणामकर घोड़ा लेके सगरजीके पास आया अरु सबवृत्तांत सुनाया३८फिर तिसअंशुमानके[दिलीप] ऐसे विख्यात श्रेष्ठ पुत्रभया। अरु दिलीप के [भगीरथ]

भया ८ फिर सवेरे उठ नित्यकर्म करके । मंत्रियों सहित
मृगोंको ढूंढनेकेलिये वनमें विचरा ९ फिर वो अकेलाही
राजा वनसे और२ वनमें विचरता कानतक बाण खेंचके
एक हाथी मृगके पीछे२ चला १० फिर इसकी सेना
दूररहगई अरु ये वेगसे रोहु अरु मृगके पिछाड़ी चला फिर
इसने दो बघेरे गुफामें बैठे रतिकरते देखे ११ तौ येराजा
रोहुके मार्गको तजके बघेरोंके निकट पहुंचा अरु बाण
से एकको मारगिराया १२ तो गिरताभया वो व्याघ्र तीस
योजन फैला जो प्रलय समयके मेघके जैसा शब्दकरता
भयंकरदेहराक्षस १३ तिसकोपड़ादेखके दूसराव्याघ्ररूप
राक्षस [ मैंबदलालेऊंगा ] ऐसे कहकर अंतर्द्धानभया १४
फिरभयसे उद्विग्नमनभये राजाकी सेनानेभी आयदेखा ।
तो तिसने सब मंत्रियोंसे कहा १५ फिर राजा सबसेना
सहित निजपुरीमें आकर । मनमें शंकितभया इसपृथ्वी
को पालतारहा १६ फिर बहुत कालबीते वशिष्ठ आदि
मुनियों सहित राजा सौदासने । अश्वमेधयज्ञका आरंभ
किया १७ तहां ब्रह्मादि देवताओं को यथाविधि हव्य
से तृप्तकरके यज्ञसमाप्त करके वशिष्ठजी स्नानकर
नेगये १८ इतनेमें वोहीराक्षस जिसे इस राजा ने बाधित
कियाथा अर्थात् रतिके समय इसकी स्त्रीको मारीथी ।
सोही वो कोपभया बदला लेनेको आया १९ । २० अरु
[illegible] वशिष्ठजी न्हाने को गये तभी आप
वशिष्ठजी बनकर । राजासे आके ये बोला कि हे राजन्
मेरे भोजनकेलिये मांस तयाररखना मैंस्नान करकेआता
हूं २१ फिर आपही र[illegible]बने निसही राक्षसने मनुष्य

का सांसलाकर राजाको दिया राजानेतिसे लेकरसुवर्ण केपात्रमेंरक्खा अरुगुरुजीके आनेकीराह देखतारहा २२ इतनेमेंही वशिष्ठजी भी आये सौदासने वो मनुष्य मांस जो सुवर्णके पात्रमें धरा था सो तिन गुरुजीको आगे में दिया २३ वेतिसे देखके विचारने लगे कि ये क्याहै। फिर परमध्यानसे तिसे अभक्ष्य नरमांस पहिचान करि बोले २४ देखोइस राजाका खोटापन जो हमकोअभोज्य भोजन दियाहै। उसे आश्चर्य करके वशिष्ठ जी अति कोपभये २५ अरु बोले कि हे राजन् जोतैंने हमलिरखों को अभोज्यदिया। तिससे तेराभी भोजन यहीहोगा २६ ये नर मांसजो राक्षसोंका भोजन सोतैंने हमको दियाहै। इससे तूराक्षसहीहोजा अरुनरमांसका आहारकरेगा २७ वशिष्ठजीके ऐसे शापदेतेही अतिव्याकुलभया सौदास। कांपता इन्हें जनावता भया कि हे स्वामिन् आपहीने आज्ञादईथी २८ तिससे ऐसेकहे वशिष्ठजीनेफिर विचार किया सो कि ज्ञान दृष्टिसे इसराजाको तिसराक्षसकरके ठगादेखा २९ फिर तो राजाभी जललेकर वशिष्ठजीको शापने के लिये तयारभया। तो तिस शापदेते कोप भये राजाको तिसकी रानी ३० मदयंतीबोली हेस्वामिन्यथार्थ आपक्रोधको दूरकरिये। तुमकोभोग्य कर्मकाफल मिला है ३१ जो मूढ़मति जन गुरुजीको हुंकार करे तो निर्जनवनमें ब्रह्मराक्षस होवे ३२ अरु जो। जितइन्द्रिय तपोनिष्ठ गुरुजी को टहल करतेहैं वे ब्रह्मलोक को जाते हैं ये शास्त्रों में निश्चय है ३३ ऐसा कहतेही राजाने शापनदिया अरु रानीकी सराहनाकरी। अरु अपने मनमें विचार किया

कि इस जलको कहांछोडूं ३४ क्योंकि ये जल जिस पै पड़ैतिसहीको भस्मकरे। ऐसे मानकर वो जल निजपैरों परहीछोड़ा ३५ तिसजलका स्पर्शहोतेही इसकेपैर(कल्माष)चिन्हित अर्थात्कुरंग होगये। तभीसे येसौदासलोक में ३६ [कल्माषपाद] ऐसे विख्यातभया फिर निजरानीसे समझाया भयभीत भया गुरुजी के चरणों में गिरा ३७ फिर हाथ बांध के नम्रभया बोला किहे भगवन् जो मैंने अपराध कियातिसे आपक्षमाकीजिये ३८ फिरतो मुनि जीसामखींचके दुखीभये अरु अविवेकमें परायण अपने को विसराहने लगे ३९ किये अविवेकन विचारना येही परम आपत्तियों का मूलहै। जो विवेक रहित है सो जन जगतमें जीताभया भी मराहीहै इसमेंसंशय नहींहैगा ४० मैंने अज्ञान पनेसे राजाका ये महा अपराधकिया। मैंने विवेकसे हीन होके ये महापाप किया है ४१ विवेक रहित कोई भी होवे पर सुख नहीं पाता है। ऐसे कह फिर वशिष्ठजी राजासे बोले किये शापसदा नहीं किन्तु बारहवर्षहोगा फिर तू गंगा जलकीबूंदसे छिड़का राक्षस शरीरछोड़कर पूर्वरूपहो करके इस भूमिको भोगेगा ४२ ४३ अरु तिसी बूंदके छींटे से भये ज्ञान करके निष्पाप भया तू विष्णुजीकीसेवा में परायण होके परमशांतिको प्राप्तहोगा ४४ ऐसे कह अथर्वनि वान वशिष्ठजी निज आश्रमको पधारे। अरुराक्षस देहमेंस्थितदुःखी भया ४५ औ क्षुधातृषासे विशेष सताया नित्यही क्रोधमें परायण अंधेरी रात्रिके समान कांतिमान भयंकर वो निर्जन वन में भ्रमता भया ४६ तौ तहां बहुतसे मृग अरु मनुष्य सर्पों

को । पक्षी अरु वानरादिकों को भक्षण करताभया ४७ तो हे द्विजो तहांकी भूमि बहुतसे हाड़ोंसे अरु पीयादिक जिनका ऐसे शरीर अर्थात् पिंजरोंसे । अरु बालखोपड़ी इत्यादिकोंसे महाभयंकर होगई ४८ तौभी वो ब्राह्मण भूमिको तीन ऋतु अर्थात् छैमहीनेमें वो सौदास राक्षस अति दूषित करके फिर और वनमें गया ४९ तो तहां भी ये मनुष्य मांस भक्षी राक्षस ऐसेही कुकर्मकरताभया । फिर वो मुनि सिद्धों से सेवित नर्मदाके तीरपै गया ५० तहां तिस भयंकरने एकब्राह्मणको निज स्त्रीसे संगकरते देखा । तो क्षुधारूप अग्निसे जलताभया वो तिस मुनिपै झपटा ५१ अरुवेगसे तिसे पकड़ा जैसेवघेरा मृगकेबच्चे को पकड़े । तब तो तिसकी स्त्री निज पतिको राक्षस ने पकड़ा देखके ५२ शिरपर हाथधरकर भयभीतभई तिस राक्षस से ये कहने लगी । ब्राह्मणीबोली कि हे क्षत्रिय बंधु ५३ मुझ भयभीतभईकी रक्षाकर सोकि मेरे पतिके प्राणदानसे तू मेरामनोरथ पूराकर ५४ तेरा पूर्वनाम तो मित्रसहहै अरु तू सूर्यवंशमें उत्पन्नहै । कुछ जाति राक्षस नहींहै इससे मुझ अनाथ बाला की इसवनमें रक्षा कौन करै ५५ जो स्त्री निज भर्त्तासे रहितहै वोजीवतीभी मरी हीहै । अरु मैं तो बाल विधवा होजाऊंगी इसमें सं-देह ५६ नमैं मा बापोंको जानती न किसी भाईबंधुको स्त्रीकातो पतिही परमबंधुहै अरु वोही परमजीवनहै ५७ अरु तूतो राजा सब स्त्रियोंके धर्मोंको अरु तिनके वर्ते-वोंको जानताहै अरु मेरे बालकभी संतानहै इससे नहीं तर तू मेरी रक्षाकर ५८ मैं इस निर्जन वनमें पति के

बिन कैसे जीओं । इससे तू मुझे निजपुत्री जानके पतिदान से मेरी रक्षाकर ५९ प्राणदानसे परे और दान न हुआ न होगा । इससे हे महामते तू मेरे प्राणपति को बचाव ६० ऐसे कहकरके सौदास राक्षसके पैरोंमें गिरी । अरु कही तू मेरी पतिके दानसे रक्षाकर मैंतेरी पुत्रीहूं इसमें संशय नहीं ६१ ऐसेतिससे प्रार्थनाकियाभी वोराक्षस ब्राह्मण को खाहीगया जैसेकाले मृगके बच्चे को बलवालाव्याघ्र खावे ६२ तब तो तिसकी पतिव्रता पत्नी बहुत प्रकार विलाप करके पहिले भी शापसेहत्त राक्षस भयेको आप भी शाप देती भई ६३ जो तैंने रक्षा करते मेरे पति को हठसे मारा । तिससे तू भी जब रतिकरेगा तो तभी तेरा नाश होजावेगा ६४ ऐसे शाप देके क्रोधभई ब्राह्मणी ने फिर एक और शापदिया कि तेरा राक्षस पन अचल अर्थात् बहुत काल रहैगा ६५ तब तो वोराक्षस भी तिस से दिये दो शाप सुनकर क्रोधसंयुक्त मुखसे अंगारे निकालता ऐसा बोला ६६ कि हे दुष्टे तैंने मुझको दो शाप क्यों दिये । एक अपराधतोएकही शापसे छुटाया गया ६७ हे दुष्टे जोतैंने मुझको अपराधसे अधिकअर्थात् दूसरा शाप दिया तोतूभी पुत्र सहित राक्षसी होजा ६८ ऐसे शापीगई वो ब्राह्मणी भी पुत्र सहित राक्षस पनको प्राप्तभई अरु भूखी मरती पुत्रसहित पुकार २ का रोने लगी ६९ तबतो वेराक्षस पिशाचिनीदोनों निर्जन बनमेंपुकारते नर्मदाके तीर वे राक्षसोंसे सेवित वड़केनिकट गये ७० तिसवृक्षमें कोईकअतिदुःखी लोकविरोधकारी ब्रह्म राक्षस रहताथा वो इनराक्षस पिशाची दोनों को देखके

यदि निरदाहा ये सब तुमसे कहो तुमको बड़ा आश्चर्य
होरहा है ८४ सोमदत्त द्विज बोला कि गुरु बहुतहैं केवल
हो आदरसे पूजने सराहने योग्यहैं हेमित्र जिनको मैं कह
ताहूं तू सब सावधान सुन ८५ जो वेदोंके पढ़नेवाले अरु
वेदों का अर्थ बतातेहैं अरु जो वेद शास्त्रोंके वक्ता अरु
धर्मशास्त्र बांचते हैं ८६ जो नीति शास्त्रका अरु मंत्रों
की व्याख्या करते हैं अरु जो वेद वाक्य अरु मंत्रों का
संदेह हरते ८७ अरु जो विद्या सुनावे अरु भयसे ब-
चावे अन्नदाता अरु जो जनेऊदाता करके शिष्यकिये
द्विजोंसे यथोक्त कर्म करावे ८८ अरु निज श्वशुर मामा
अरु तैसेही बड़ा भाई पिता जिसने गर्भाधान आदि
सब संस्कार किये ८९ हेराजन् ऐसे २ कई गुरुहैं मैंने थोड़े
सेही कहेहैं ये पूजन अरु वंदना करने योग्यहैं इसमें वि-
चार न करना ९० कल्लायप्रसाद बोला कि तुमने बहुत
गुरु कहे इनमें कौनसा अति श्रेष्ठहै या सब समानहीहैं
सो यथावत् कहो ९१ सोमदत्त बोला अच्छा २ हे

कहागया तिसेही मैं कहताहूं ९६ जो पुराण बांचता अरु धर्मशास्त्र वक्ता अति विद्वान् है जो संसार रूप फांसे से छुटाने वाले वचन कहता है ९७ अरु देवपूजा के योग्य कर्मोंको अरु देवपूजाके फलको अरु योगके उपाय को जो कहै सो परमगुरु माना गयाहै ९८ जो सब शास्त्रोंके साररूप पुराणोंका श्रवण कराता है तो वो परम गुरु है ये बुधिजन वचन कहतेहैं ९९ जो नर संसार सागरसे तिरा चाहे तो पुराणों का श्रवण करै तिस से तिरै शास्त्रों में यह निश्चयहै १०० द्विज श्रेष्ठ सब धर्मशास्त्र पुराण श्रवण कराते हैं तिससे बुद्धिमानों करके वे परम गुरु कहे गये १०१ अरु वेदव्यासजी धर्मात्मा जनोंने वेद शास्त्र का विस्तार किया अरुसब धर्मशास्त्रपुराण बनाये १०२ तर्क करना तो विवाद का कारणहै अरु नीतिहै सो यहां के फलको सिद्ध करती है हे महामते सौदास पुराण यहां अरु वहां सुखदायकहोतेहैं १०३ जोजन निरंतर भक्तियुक्त होकर पुराणोंका श्रवण करै तो तिसकी निर्मलबुद्धि होवे अरु धर्ममें मनलगे १०४ जो भक्ति सहित सदापुराण सुनताहै तो तिसको सब सुखदायक विष्णुभक्ति प्राप्त होवे १०५ पुराणोंके श्रवण से मनुष्योंकी बुद्धि धर्ममें लगतीहै अरु धर्मसे पाप नष्टहोते अरु निर्मल ज्ञान होताहै १०६ जो धर्मअर्थ काम मोक्ष इनका फल चाहते तो वे महात्मा भक्तिसे पुराणोंको सुनते हैं १०७ मैंने नर्मदाजीके तीरपर महात्मा शौनकजीसे ये सब धर्म सुनेहैं १०८ तिनहीं करके पुराणोंसे प्रेरणा किये मैंने तहां सब धर्म किये जो २ ति नोंने मुझसे कहेथे १०९ फिर हे राजा कभी कि मैं विश्वे अ

जीकी पूजा करता था आय बैठे भी गुरुजी को मैंने प्र-
णामनहींकिया११० फिरवे संततपस्वीगौतमजी ये [मेरे
कहे कर्मकर रहाहै ] ऐसे समझकेहर्षकोप्राप्त भये१११
फिर तिन शिवजीने गुरु अपमान करने के पापसे मुझ
को राक्षस बना दिया जो जानता या न जानता गुरुजी
का अपमान करै तो तिसका कल्याण धन संतान ये
नष्टहोतेहैं११२जो नर आदरसहित गुरुओं की टहल क-
रताहै तिसको श्रेष्ठ संपत्ति होवे ऐसे विद्वान्कहतेहैं११३
हे मित्र मैं तिसी शापसे क्षुधा अग्निसे जलरहाहूं हेरा-
जन मैंकब मुक्ति पाओंगा ये नहीं जानता११४हेविजो
तिसब्रह्मराक्षसके ऐसे कहते २ धर्मशास्त्रका प्रसंग
होनेसे तिनका पाप नष्टभया११५ इतनेमें कोई धर्मात्मा
और ब्राह्मण आगया जो कलिंग देश में जन्मा ( गर्ग )
इस नामसे प्रसिद्धथा११६ सो कांधे पर गंगा जल लिये
प्रभु विश्वेश्वर जीकी स्तुति करता अरु तिन्हींके नामों
को गाता हर्षित भया इनके पास आया११७तो ये रा-
क्षस पिशाचिनी तिस मुनिको आया देखके हमारा भो-
जन आया ऐसे कहके भुजा उठाकर तिसपैझपटे११८
पर तिसकरके कहे नामोंको सुनके वे दूरहीरहे वे राक्षस
तिस ब्राह्मणके पास न जासके११९तब वो राक्षस बोला
कि ओहो हे भले बड़ भागी महात्मा तुमको नमस्कार
है जोकि नामस्मरण के महात्मसे हम राक्षस दूरभये हैं
१२०हमने पहिले करोड़ों ब्राह्मण भक्षण कियेहैं परहे
विप्र नामोंका कथन तुम्हारी इस भयसे रक्षा करता है
१२१जिनका नाम मनरहीं राक्षसभी जाथके [illegible]

विष्णुजी की महिमाको कौन कहसके१२२हेमहाभा
तुम सदासारा आदि दोषोंसे रहित हो तो आप हमें गंगा
जलके अभिषेकसे पवित्र कीजिये१२३जो विष्णुजीकी
सेवामें तत्पर सदा अपने को तिरावै तो वोही सब सं
सारको तिरा सक्ताहै१२४इस असार संसार रोगके परम
औषध अर्थात् श्रेष्ठ औषधको छोड़कर पंडित जन किस
युक्ति किस प्रकारसेपावैं १२५ जैसे लोहकी नावसे ति
रता जन जलमें डूबताही है तैसेही अपुराय कारी जन प
राये को कैसे तिरावे१२६सहन्तों का चरित्र सब लोकों
का सुखकारीहै जैसे चंद्रमा सब प्राणियों को प्रसन्न क
रता है१२७हे द्विज श्रेष्ठो पृथ्वीमें जो २ उत्तम २ तीर्थ हैं
वे सारेभी गंगाजीके जलबिंदुके समान नहींहैं १२८तुल
सीदल से मिला अथवा सरसों भर गंगाजल इक्कीस कुलों
को पवित्र करताहै१२९हे महाभाग सब शास्त्रार्थ कुशल
ब्राह्मणा हम पापियोंको गंगा जलमे शीघ्र पवित्र करो
१३०हे ऋषियो वोब्राह्मण तिनराक्षसोंसे कहे गयेगंगा
जीके माहात्म्यको सुनकर अति विस्मित हुआ१३१कि
इन रोगोंकी भी जगत की माता गंगाजी में इतनी भक्ति
है तो प्रभाव जानने पुरायात्मा बड़ोंकी तो क्याकही भक्ति
हो १३२ तबतो तिस ब्राह्मणने मनमें ऐसे समझके कि
जो सबमें दया रखता सो उत्तम पदपाताहै ऐसे१३३तब
तो कृपायुक्त तिस ब्राह्मण ने तुलसी दल मिश्रित उत्तम
गंगाजल तिन राक्षसोंपर छिड़का१३४तिस सबोंके स
मान गंगाजलमें भी छिड़के वे राक्षस निष्पापको होके
देवशरीर धारणे१३५ [illegible]

सोमदत्त हे द्विजो करोड़ सूर्य समान कांतिमान्भये १३६ जो शंख चक्र गदा पद्मधारी विष्णुरूप भये तिसब्राह्मण की सम्यक् सराहना करते वैकुंठ लोकको सिधारे १३७ अरु वो कल्मायपाद निज पूर्व स्वरूप भया तो वो प्रसन्न भया भी भारी चिंता करतारहा तो तिस राजाके चिंता करते २ शुभ्ररूप सरस्वती अर्थात आकाश बाणी भई कि १३८ हेवड़भागी राजा दुःख न पाव तेरा भी राज्य भोगनेके पीछे परम कल्याणहोगा १३९ जो सत्कर्मों से पाप धोये भगवद्भक्तिमें परायण हैं वे विष्णु परंपद को प्राप्तहोतेहैं इसमें संदेह नहींहै १४० जो सब प्राणियोंमें दयायुक्त अरु वेदमार्गसे चलतेहैं अरु गुरुपूजामें परायण ऐसे जनपरमस्थान पातेहैं १४१ ऐसेभई बाणीको सुनके सौदासराजा मनमें प्रसन्न भया निज गुरुजीके बचनको याद करता भया १४२ अरु गंगाजीकी विष्णुजीको अरु तिसनामस्मरणकी [illegible] अत्यंतहर्षित भयाऽरुतिस ब्राह्मणको पाय निजपूर्वदृत्तांतसुनाया १४३ अरुफिर तिसे [illegible] करके [विष्णुजीके नामउच्चारता] शीघ्र काशीजीमें आया १४४ तो तहां छैमहीने गंगा सेवन अरु विश्वेश्वरजीके दर्शन करके फिर तहां से चल निजराज्य कोसंभाला १४५ तो वशिष्ठजीसे राज्याभिषेक पाय सुन्दर २ भोगोंको भोगकर सारी भूमि की रक्षा कर करता फिर शांतिको प्राप्तभया १४६ यों सूतजीबोले हे शौनकादिक द्विजो गंगाजीके उत्तम महिमाका वर्णन करो जो गंगाजीकी महिमा ब्रह्मा विष्णु शिवजी [illegible] भी नर नहीं कहनेमें आवे १४७ जिनका नामस्म-

रक्षा करनेसे करोड़ों महापापोंसे युक्त भी जन ब्रह्मलोक में चलाजावे जिसने ( गंगा ) ऐसे एकबेर भी भक्ति में जो कहा तो वो भी पापोंसे छुटा विष्णुभुवनको पधारता है १४८ जो जन इस अध्यायको भक्तिसे सुनते अरु पढ़ते हैं तो तिनको गंगाजीके स्नानका फल होताहै इस में संशय नहींहै १४९ ॥

इतिश्री बृहन्नारदीयपुराणभाषा पण्डितदेवीसहायकृत सौदास का उपाख्यान वर्णनन्नाम नवमोऽध्यायः ॥

## दशवां अध्याय ॥

श्रीगंगाजीकी उत्पत्तिमें राजाबलिका वृत्तांत ॥

श्रीसूतजी बोले हे विप्राः ध्यानमें परायण सारे ऋषियों तुमने अच्छा पूछा यहही सनत्कुमारको नारदजी ने गाकर सुनाया है १ जो ये महापवित्र उपाख्यान कहने सुननेवालोंके सब पापनष्ट करनेवाला अरु मोक्षफल देनेवालाहै २ हे द्विजोइन्द्रआदि देवोंकेपिता ( कश्यप ) जीभये तिनके दो स्त्री थीं ( दिति ) अरु ( अदिति ) तिन दोनोंके पुत्र देवता अरु असुर आपस में जय चाहते ३ प्रह्लादके पुत्र ( विरोचन ) का बेटा ( बलि ) नाम राक्षसेंद्र इस भूमिको भोगताथा ४ सो विरोचन का पुत्र बलि भारी सेना सहित था सो इस पृथ्वीको जीतके स्वर्ग को जीतने चाहा ५ जिसके हाथी घोड़े अरु रथसहस्र करोड़ लक्षये अरु एक२ हाथीके साथ पांच २ सौ पैदल ऐसे तिसकी सेना की शोभा कहांतक कहीजावै ६ अरु ( कुंभांड ) अरु [ कूपकर्ण ] तिसके मंत्री थे अरु मय

पराक्रम इन करके पितासे समान ऐसा बलिका बड़ा
पुत्र [बाणासुर] भया ७ ऐसे बलसे सहित राजाबलिल-
हनेको चढ़ा जो ध्वजा छत्रोंसे आकाश समुद्रकी तरंगों
जिनताथा ८ ऐसा बलि वृत्रासुर के शत्रु-इन्द्रकीपुरी-अ-
मरावतीमें पहुंचकर दैत्यों सहित अति क्रोध करताभया
तबतो देवता भी युद्ध करनेको पुरसे बाहर आये ९ तबतो
देवता अरु राक्षसोंका घोरयुद्धहोनेलगा प्रलयके मेघके
जैसे बाजोंके शब्दवाला १० तबतो राक्षस देवतोंमें बाण
छोड़तेभये अरु देवता राक्षसोंपरबाणबर्षाकरनेलगे तिस
युद्धसें ११ अरुराक्षसोंकोमारो २ काटो २ फाड़ो २ अरुबांधो २
ऐसा हे द्विजो भारी शब्द हुआ १२ सोकिदेव नगारोंकी
गोंजोंसे अरु राक्षसों की दहाड़ोंसे। अरु रथोंके पहियों
के धरराटसे अरु धनुषों की टंकारोंसे १३ अरु घोड़ोंकी
हिनसनोंसेहाथियोंकी चिंहाड़ोंसे । अरुबाणोंके सरराट
से सब लोक शब्दमय भया अर्थात् गोंजनेलगा १४ देव
राक्षसोंसे छोड़े असंख्य बाणोंसे भये अग्नि को देख
के सारा संसार अकाल प्रलय मानताथा १५ वोराक्षसों
कीसेना जोफुरित छत्रोंवाली । ऐसी सजीमानों बिजली
तड़क जिस में घटघूंमट सहित ऐसी रात्रिही होवे १६
ऐसे तिस महाघोर संग्राम में राक्षसोंसे छोड़े बाणोंको ।
मेघके जैसे शब्दवाले इंद्रने निजशरोंसे काटगिराये १७
अरु कइयोंने हाथीसे हाथी अरु रथोंसे रथ भिड़ाडाले ।
काइयोंने घोड़ों से घोड़े भिड़ाये कई गदा अरु दण्डों से
लड़नेलगे १८ कई मुदगरोंसे ताड़ित भये रुधिरको को
वमतेगिरे । अरु कई गिरतेहीं मरे विमानों में बैठतेथे १९

पुत्रोंवाली कहातोहूं ऐसेकहहिमाचलपर्वतपैगई । तहांइ न्द्रकाऐश्वर्यअरुराक्षसोंकोहारथेचाहती ३३ विष्णुजीके ध्यानमें परायणा भई महाभारी तप करने लगी सो कुछ कालतक तो बैठी फिरखडीभई ३४ फिरएकपैरसेही खडी भई फिर अंगुष्ठमात्रहीसे खडीरही । अरु कुछ काल फ- लाहार किया । फिर सूखेपत्ते खाये ३५ फिर जल फिर पवनही आहार करनेलगी ऐसेक्रमसे अदिति । अरुनिज चित्तमें जो सच्चिदानंदका चितवन कररही ३६ ऐसेही तिसने सहस्र दिव्यवर्षोंतक महाकठिन तपकिया । फिर इस वृत्तांत को राक्षसों के पति बलिने सुना तो तिसके भेजे बलीराक्षस देवतारूप करके अदिति को समझाने आये अरु इसे प्रणामकरके ये कहते भये ३७ । ३८ हे मात ऐसे शरीर सुखानेवाले तपको क्यों करती हो । जो राक्षस । जानलेंगे तो फिर हमें महादुःख होवेगा ३९ सो इस शरीरशोषक दुखदाई तपको तज । क्योंकि काया सुखानेसे भये भी भलेकी पंडितजन सराहना नहीं क- रते हैं ४० जो शरीर साधने में परायण हैं वे बलसे शरीर की रक्षाकरतेहैं जो शरीरको नहींसमझते वेआत्मघाती कहाते हैं ४१ सो हेमात तूतप मतकरै हम पुत्रोंसे आज्ञा करदे । नहीं हम तुम्हें मातासेहीन हुवे जीतेही मरजायँ गे ४२ जिसके मातानहीं अरु घरमें प्यारी बोलनेवाली स्त्री नहीं तिसको वनमेंजाना योग्यहै क्योंकि तिसको घर वनके समानहीहै ४३ मनुष्य पशु सर्प ये सब जीव- मात्र। माताके विछुरने के समान कुछभी सुख नहींपाते ४४ कोई दरिद्री वा रोगीहो वा देशान्तर से आया

हो माताका दर्शन होतेही मनुष्य सुखी होजाता है ४५
अन्तमें वा जलमें वनादिकमें वा स्त्रीमें । तोकभी मनुष्य
कुमनसी होजावै अरु मातासेकभीवेमन नहीं होताहै ४६
जिसके माता नहीं अरुधर्मवाले पुत्रनहीं । अरु पतिव्रता
जिसकेस्त्रीनहो तिसजनको वनमेंचलेजाना उचितहै ४७
सूतजी कहतेहैं हेद्विजो तबतो वो अदिति तिनके वचनों
का निरादरकरके अर्थात् इनके ऐसे२भी कहे वचनोंको
न मानकर तिस अत्यंत दारुण तपकोही करतीरही ४८
इतने में शीघ्रही करुणायुत चित्त शंख चक्र गदा पद्म-
धारी विष्णु जी तिसके आगे प्रकट भये ४९ जो मंद मु-
सक्यान से उघड़े दांतोंकी कांति से दिशोंको प्रका-
शमान कररहे । ऐसे विष्णु जी पवित्र निजहाथसे कश्यप
प्रिया अदिती को छूते ये कहतेभये ५० विष्णु जी बोले
हे देवोंकीमात अदिति मैं तेरे तपसे आराधन किया प्र-
सन्नभयाहूं तूबहुत समयसे परिश्रम करके थकीहै अब
अवश्य तेराकार्य सिद्धहोगा इसमें संशयनहीं ५१ तेरे
मनसे है मोही वरमांग मैं देऊंगा हे बड़ भागिनी कुछ
चिन्तानकर अवश्यही तेरा कार्य सिद्धहोगा इसमें कुछ
संदेह नहींहै ५२ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापंडितदेवीसहायकृतदशमोऽध्यायः ॥

## ग्यारहवां अध्याय ॥

वामनजी करके बलिको छलना ॥

सूतजी बोले तब तो विष्णु जी करके शर्म कहीगई
अ. दितिविष्णुजीको प्रणामकरतिनकोस्तुतिकरनेलगी ।

अदिति बोली । हेदेव देवोंके ईश आपको नमस्कार है । जोआप सर्वव्यापक जनार्दन अरुसत्व आदिगुणों के भेदसे लोकका व्यवहार कररहे ऐसे आप को नम० है२ अरु बहुरूप आपको नम० अरु रूपरहित महात्मा आपकोनम० । अरु सबके एकरूप अरु निर्गुण सगुण आपको नम० ३ लोकोंकेनाथ आपको नम० अरु परम ज्ञानरूप आप को नम० अरु श्रेष्ठभक्तों पर दयावाले शीलवान् मंगलरूप आपको नम० ४ जिनकी अवतार मूर्तियों की मुनि जन पूजा करते हैं तिन आदिदेवपरम पुरुष विष्णु जी को नम० है ५ अरु जिन्हें सिद्धि यें नहींजानती । अरु वेदभी जिनको नहीं कहसक्ते । तिन जगत के हेतु मायावान अरु माया रहित विष्णुजी को नम० करतीहूं ६ जिनका विचित्र दर्शन जो मायामात्र अर्थात् वस्तु से एकही विष्णु रूप कारण है । अरु जो जगतके कारण जगतरूप अरु सबोंसे वंदना किये ऐसे तिन विष्णु जीको नमस्कार करतीहूं ७ जिनके चरण कमलके केसरसेरंगे अर्थात नमस्कार करनेसे चिन्हित मस्तक जिनके ऐसे भक्त जिन्हें ध्याय सिद्धकोप्राप्तभये तिन परम माधव विष्णु जी को नमस्कार करतीहूं ८ जिन विष्णु जी की महिमा को वेदभी नहीं जानसक्ते-अरु भक्तो के जो अत्यन्तही निकट तिनभक्तों के संगी विष्णु जीको मैं नमस्कार करतीहूं९ जो देवजी त्याग संग जिन्हों ने अरु शांत ऐसे भक्तोंका आप करुणा समुद्र निस्संगभी संगकरते हो १० जो आप यज्ञोंके ईश्वर यज्ञ भोक्ता अरु यज्ञकर्मोंमें प्रतिष्ठित अरु यज्ञफलदातातथा

यज्ञकर्म बतानेवाले ऐसे विष्णु जीको न०क० ११ पापी भी [अनासिक्त] पुत्रभाव से जिनकानाम लेनेही शीघ्रही परलस्थानकोपहुंचाता ऐसेलोकोंके साक्षिरूप विष्णु जीको प्रणाम करतीहूं १२ विष्णु रूपतो महादेवजी अरुशिव रूप विष्णु जी हैं इसप्रकार लोकोंकेजो नयकर्ताअर्थात् हरिहर इन में अभेद बुद्धिदाता जोविष्णुजी हैं तिनको मैं नमस्कारकरती १३ जिनकी माया के फांसेसे बंधे ब्रह्मादिक देवता भी परभाव को नहीं जानते तिन सबके नायकविष्णुजीकोनम० १४ अरु जिनविष्णुजीकेमुखसे तो ब्राह्मण भया अरु भुजोंसे क्षत्रिय हुआ तैसेही जंघ नाम साथलोंसे वैश्यभया अरु पैरों से शूद्रभया १५ मनसे चंद्रमाभया अरु चक्षुसे सूर्यजीभये मुखसे अग्नि अरुइंद्र भया जिनकेप्राणसे पवनभया १६ अरुजोविष्णुजीऋग यजुः सामवेदरूपअरु सप्तस्वरोंमेंव्याप्तहैं ऐसेजोयज्ञरूप विष्णुजीतिनको बेर२नमस्कार करतीहूं १७ हेविष्णुजी आपहीइन्द्र अरु पवन सोम हो अरुतुमहीं शिव यमहो अरुतुम्हीं अग्नि वरुण हो अरु तुमहीनिऋति अरु सूर्य जीहो ऐसे आपको नम० १८ अरु आपही देवता चर अचर पिशाच अरु राक्षसों में व्याप्त होअरु पर्वत सिद्ध गंधर्व अरु नदी भूमि समुद्र हो१९ आपही लोकोंके ईश हो जिन आपसे परे और कुछ नहीं ऐसे आप परसे भी परहो। अरुये सब जिन आपहीका रूप ऐसे आप को नम० २० हे अनाथों के नाथ हे सर्वज्ञ हे प्राणियों के आदि आप राक्षसोंसे बाधाकिये मेरे पुत्रोंकी रक्षाकरो २१ स्तुतिवाले कि देवोंकी माता अदिति ऐसे स्तुति

करके अरु देवविष्णु जीको बेर२नमस्कार करके । अरु
हर्षके आंशुओंसे स्तनों को भिगोती अंजलि बांधके ये
कहती भई अदिति बोली २२ हे सबके आदि कारण
देवेश विष्णु जोजो आप मुझपै अनुग्रह किया चाहतेहो
तो मेरे पुत्र देवोंको अकंटक औदेओ२३आप अंतर्यामी
ज्ञानमय हो हेदेवजी आपका क्यानहीं जानाहै । आप
मुझको कैसे मोहित कररहे हो२४पर तब भी मेरे मनमें
है सो आपको कहतीहूं । हेदेवेशजी राक्षसों से पीड़ित
मेरे पुत्र दुखीहैं तिनको दितिके पुत्र राक्षस न मारसकें
२५ अरु तिनको भी न हत करके मेरे सुत देवताओंको
श्रीदेओ २६ ऐसे कहेदेवेशजी फिर प्रसन्नभये पतिव्रता
दितिका स्पर्शकरके हर्षसे ये कहतेभये २७विष्णुबोलेहे
देविमैं प्रसन्नभया तेरापुत्र होओंगा क्योंकि जोतूसौतके
भी पुत्रों में दयावाली भई इससे २८ अरु तेरेकिये इस
स्तोत्र को जो भूमिपर पढ़ेंगे तिनके धनपुत्र संपदा सदा
वर्त्तमानरहेंगी २९ जो अपने पुत्र दूसरे केसुतमें समान
मनसेदेखे अर्थात् दूसरे का भी नाश नहीं चाहे तिसको
पुत्रकाशोक कभी नहीं होवे ऐसे विष्णु जीने कहा ३०
तब तो अदिति बोली कि आदि पुरुष नारायण ऐसे
आपको मैं कैसे धारण करसकूं हेजगविनाशि विष्णु जी
आपके रोम२मेंहजार२ ब्रह्मांड हैं ३१ जिनके भावको
तब देवता अरुवेदभी नहींजानते हैप्रभोतिन ऐसे देवदेव
आपको मैं कैसे धारसकूं३२अरु जो आपही सूक्ष्मसेभी
अति सूक्ष्म अरुपरसे परसे अत्यंतपर प्रभु हो हे पुरुषोतम
ऐसे आपको मैं कैसे धारण करों ३३ सूतजी बोले कि

सूर्य चंद्रनेत्र वाले आपको नमस्कारहै२-५३ अरु यज्ञोंके फलदाता आपको नमस्कार है अरु यज्ञके अंगोंमें विराजित आपको नमस्कारहै२ सज्जनोंके वल्लभ आपकोनमस्कारहै २ कारणोंके कारण आपको नमस्कारहै २-५४ शब्द आदिरहित अर्थात्निर्गुणआपकोनमस्कारहै२ दिव्य सुखदाता आपको नमस्कारहै२ अरु भक्तोंके मनदाता अर्थात् भक्तों की इच्छावश आपको नमस्कार है २ पाप नाशक आपको नमस्कार है २-५५ मंदराचल धारी आपको नमस्कारहै २ यज्ञवराह अवतारधारी आपको नमस्कार है२नरसिंहरूपहिरण्यकशिपुकोविदारणाकर्त्ताआपकोनमस्कारहै२-५६ वामनरूपधारी जी आप को नमस्कारहै२ क्षत्रियकुल के अंतक अर्थात् परशुराम जी आपको नमस्कार है अरु रावण के मर्दक रामचन्द्रजी आपको नमस्कार है अरु नंदसुत-बलरामजी के अग्रजभाई अर्थात् श्रीकृष्णजी आपको नमस्कार है ५७ हे कमला के कांत आपको नमस्कार है सुखदाता आपकोनमस्कारहै अरु स्मरणकर्त्ताओं की पीड़ा के नाशक आपको बारंबार नमस्कार है ५८ जो इस वामनजीके स्तोत्रको तीनकाल में पढ़ै तौ तिसके धन आरोग्य संतान इनमें सदा उत्सव रहेगा ५९ ऐसे स्तुति किये वे देवेश लोकपावन वामन जी तिन प्रसन्नतासे कश्यपजीको दर्शनदेते ये कहते भये ६० श्रीवामनजी बोले हेपिता तुम्हारा कल्याण हो मैं देवतों की पीड़ाको हरोंगा अरु शीघ्रही तुम्हारा मनोर्थ करोंगा ६१ हेमातः मैं वोजनम तुम्हारा पुत्र होचुका हूं अदिति वोजनमें पुत्रतनभें रहूं अब वामन रूप होने वाले

जन्म अर्थात् छयावतारमें भी तुमको उत्तम सुख देओगा ६२ सूतजी कहते हैं हे शौनकादिको उधर राजा बलिने महाभारी यज्ञ का आरंभकिया जो राजा सब मुनि जन अरु निजगुरु शुक्रजी सहित ६३ तौतिस महायज्ञमें ब्रह्मवादी मुनिजनों करके हव्य लेने के लिये लक्ष्मी सहित विष्णुजी बुलाये गये ६४ तबतो ऐसा यज्ञ होतेभये वामनरूप महाविष्णुजी राजा बलिके यज्ञमें आतेभये ६५ जो निज सुभावानेसे लोक मोहित करते अरु भक्तवत्सल ऐसे वामन विष्णुजी प्रकटहो बलिके यज्ञमें हव्य भोगने को गये ६६ तबतो आतेभये इन वामनजी को देखतेहीं ज्ञानदृष्टि से वे मुनिजन तिन नारायणजी को पहिचान कर उठआये ६७ कोई अच्छा बुरा था पण्डित वा मूर्ख हो पर जो भक्तियुक्तहो तिसके पास सदा विष्णुजी रहते हैं ६८ इस वृत्तांतको समझकर दैत्य गुरु शुक्र जी बलि को एकांतमें लेजायके ये समझाने लगे ६९ भृगुजीबोले हे दैत्योंके पति बलिराजन तुम्हारी श्री हरानेको विष्णुजी वामन रूप करके कश्यपजी के पुत्रभये हैं ७० सोही वे तुम्हारे यज्ञमें आतेहैं सो तू तिन आये भक्तोंको कुछभी मतदेना ये मेरा परममतहै ७१ हे ज्ञानीराजन मुन अपनी बुद्धि सुखदेती है अरु शत्रुओं की दई बुद्धि विशेष सुख नाशकहै शत्रुकी बुद्धि नाश कराती अरु स्त्रीकी बुद्धि प्रलय करनेवाली है ७२ जो शत्रुओं का हितकारी है सो विशेषसे हता जब शत्रुओं का बहाग्रपन नष्ट होजायगा तब वे कथारत्नतो वो कहुं अर्थात् मेरे समझानेसे तू वामनजीको कुछ न देना ७३ तबतो बलि बोला हे भृगु जी

यज्ञ सफलहै अरु मेरा जीवन सफल भया अरु मैं कृतार्थ भयाहूं ८५ मेरे श्रेष्ठअमृत की वर्षा आपके आने से भई जो अति दुर्लभ आप का आगमन सो भया यह महा उत्साह हुआ है अरु ये जितने मुनिजनहैं सो सब कृतार्थ हैं इसमें संशय नहीं जो जिन्होंने पहिले तप किया था सो सबका आज सफल भया तिससे मैंभी कृतार्थहूं २ इसमें संशय नहीं ८६।८७ तिससे आपको नमस्कारहै ३ अब आपकी आज्ञासे आपका काजकरूं मेरा यह मनहै ऐसे उत्साह सहित मुझको आज्ञा कीजिये ८८ ऐसे कहते २ हँसते भये वामनजी यह बोले कि मेरे तप करनेको तीन पैंड पृथ्वी देओ ८९ तो यह सुनतेही बलि बोला कि न तो आपने ग्राम मांगा न ग्रामनगर का बहुतसा धन मांगा यह तुमने क्या लिया ९० यह सुनकर कपट वेष धारी विष्णुजी बलिसे बोले जो शीघ्रही नष्ट ऐश्वर्य होने वाले राजाको वैराग्य उत्पन्न करते भये ९१ कि हे दैत्यराज सुनो हम परमगुह्य वृत्तांत कहतेहैं सो कि जो सब संग रहित हैं तिनको द्रव्य आदिकोंसे क्या सिद्धकरनाहै ९२ हमतो सब भूतोंके अंतर्यामी आत्मज्ञानीहैं तिससे हेदैत्य ये सब प्रपंच हमरूपहीहैं फिर और धनों से हमको क्या करनाहै ९३ जो रागद्वेष से रहित शांत अरु माया त्यागी हैं अरु जो नित्यही आनंदरूपहैं तिनको क्या असाध्य है सो कहु अर्थात वे ज्ञानी जन सबकुछ सिद्ध करसक्तेहैं ९४ जो सब आपने समान सबको देखरहे अरु शांत चित्त हैं ये सब वस्तुमात्र मुझसे न्यारा नहींहै तिससे कौन देता अरु क्या देताहै ९५ अरु ये पृथ्वी तो क्षत्रियोंके वशहै

ऐसा शास्त्रोंका निश्चय है तिसही शास्त्र आज्ञामें स्थित भये जन परम सुख पाते हैं ९६ हे राजन मुनियोंको भी राजा के अर्थ अग्रमांश देना कहा है अरु ये भूमिब्राह्मणोंको यथाशक्ति देनी कही है ९७ अरु इस भूमिदान के माहात्म्य को कहते भये हमसे सुनो हे दैत्यपति बलि राजन जिस महात्म्यको लोकमें और कोई भी कहनेको समर्थ नहींहै ९८ पर कुछेक कहतेहैं सोकि भूमिदान से परे दान नतो कोई हुआ न होगा भूमिके दानसे परममोक्ष प्राप्त होवे संशय नहींहै ९९ अग्नि रखनेवाले अरु वेदपाठीको थोड़ीभी भूमि देके जन विष्णु लोक को जाता है जहांसे फिर आगमन नहो १०० भूमि दाताही भूमि भोक्ता कहाता अर्थात भूमिदेता सोही भोगताहै अरुभूमि दाताही मोक्षभागी होताहै अरु भूमिदानही सर्व पापों का नाश करताहै १०१ जो महा पापों से युक्त वा सब पापोंसे युक्तहो पर दश हाथ भूमिदान करके सब पापों से छूटता है १०२ जो सत्पात्रमें भूमिदान करता सो सब दान फलको पाताहै भूमिदाताके समान दानी कोईलोक में और नहींहै १०३ हेराजन जो वृत्ति हीन ब्राह्मणको भूमिदान देवे तो तिसके पुण्यको हमभीवर्षसेभीनहीं कह सकें १०४ हे दैत्यराज देवपूजा में परायण अरु वृत्ति रहित ब्राह्मणको जो थोड़ीसी भी भूमि देवे तो वो जन विष्णुरूप जानना १०५ वृत्तिहीन कुटुंबी दरिद्री ब्राह्मण को थोड़ी भी भूमि देके जन विष्णुलोक पाता है १०६ जो ब्राह्मण देवपूजामें परायणहै तिसको ( आढ़कि ) भर भूमि अर्थात जिसमें सेरभर अन्न उत्पन्न हो इतनी भूमि

देवेतोतिसको तीनदिन गंगास्नान कियेका फलहो १०७
जो द्विज आजीविका रहितहै तिसको धौंनभर अन्नवाली
अर्थात् जिसमें बीससेर अन्न निपजै ऐसी भूमि देवै तो ति
सका फल सुनो १०८ जो नर गंगा तटपर सौ अश्वमेध कर
के फलपावे तिसी महाफलको इस पुण्यसे प्राप्तहोताहै
१०९ जो (दोखारी) अर्थात् सोलहमन अन्न निपजाने
वाली भूमि दरिद्री द्विजको जो जन देके फल पाताहै सो
हम कहतेहैं सो सुनिये ११० कि सहस्र तो अश्वमेध अरु
सौ वाजपेय यज्ञ गंगातीरपर करके जो फलमिलतातिसी
फलको जन इस पुण्य से पाता है १११ ये भूमिदान
महादान कहाहै जो सब पाप नाशक अरु मोक्षफलदाता
है ११२ हे दैत्यराज अबहम इसभूमिदान विषयमें एक
इतिहास कहतेहैं सो सुनो। जिसे श्रद्धायुक्त जन सुनकर
भूमिदानका फलपावे ११३ सो कि पहिले एकदरिद्रीवृ-
त्तिरहितबहुकन्यावाला(भद्रमतिनाम)ब्राह्मणभया ११४
जिसने सारशास्त्र पढे वेद पुराणधर्मशास्त्रइत्यादि ११५
अरु तिस द्विजको छै स्त्रियें भई सो युता, सिंधु, यशोवती
कामिनी, मानिनी, अरु शोभा ये ११६ इन छैस्त्रियोंमें तिस
विप्रसे हे दैत्यराज दोसौ चालीस पुत्रभये नित्यहीवे भूखे
रहते ११७ तबतो दरिद्री वोभद्रमतिनिज प्रिय पुत्रों को
भूखेमरतेदेख आपभीभूखामरताविलाप करताभया ११८
मेरा आश्रयरहित जन्मवृथाहै अरु धनरहित जन्म वृथाहै।
अरु धर्मरहित जन्मवृथा अरु अतिथि वर्जित जन्मवृथा
है ११९ आचार रहित जन्मवृथा अरु मान रहित जन्म
वृथाहै। चिंतामें लगा ऐसे मेराजन्म वृथा अरु सुखशून्य

को सब दानों में उत्तम दान समझकर जो भूमिदान सब
धर्म प्राप्त करनेवाला अरु सबकाम फलदाता १३३ ऐसा
सब दानों से उत्तम भूमिदानही कहा है जिसे करके नर
जो२ चाहै सो२ ही पाताहै १३४ वो स्थिर बुद्धि भद्रमति
मनमें ऐसानिश्चयकरके निजस्त्रीपुत्रों सहित (कौशांबी)
नाम नगरीमें आताभया १३५ तहांजाकर तिसने (सुघोष)
नाम ब्राह्मण से हे राजन् पांचहाथ पृथ्वीमांगी १३६ तो
धर्मपरायण सुघोषने तिसे कुटुम्बी देखके इसको मनहीमें
पूजकरबोलाकि १३७ हेभद्रमति द्विजमैंकृतार्थभयाअरुमेरा
जन्म सफल अरु कुल श्रेष्ठ हुआ कि तुम मुझ पर अनुग्रह
करतेहो इसकारणसे १३८ ऐसेकहधर्मतत्पर सुघोष तिस
को पांचहाथ भूमि देताभया १३९ अरु मैं इस विष्णुजी
से पालित विष्णुजीको पृथ्वीदेताहूं । इस पृथिवीकेदान
से मुझपर विष्णुजी प्रसन्न होवें १४० हे राजन् इस मंत्रसे
सुघोषने तिसब्राह्मणको बुद्धि से पूजकर पांचहाथपृथ्वी
दई १४१ फिर बुद्धिमान भद्रमतिने तिसीमांगी भूमिको एक
कुटुम्बी वेदपाठी हरिभक्तकोदई १४२ अरुसुघोष भूमिके
दानसे करोड़ कुलसहित दश सहस्रवर्ष वैकुंठमें रहा कुटु-
म्बसहित १४३ फिरसौयुगतक ब्रह्मलोकमें रहकर फिरइन्द्र
पदवी पाकरके पांचकल्पतक सुरराज्य करतारहा १४४
फिर भूमि पर जन्मलेकर सब ऐश्वर्ययुक्त उत्तमजाति बहु-
भागीभया सबभोग भोगता भया १४५ हेराजनवोभद्रमति
जितेन्द्रियहीन ब्राह्मणोंकोभूमिदान करतारहा तो प्रसन्न
मनभये भगवान् तिसको भी उत्तम पददेके फिर तिसको
मोक्ष करते भये १४६ तिससे हे दैत्यराज तुमभीसर्व धर्म

में परायण भये मोक्ष के लिये हमको तीन पैड़ पृथ्वी देओ तहां बैठके हम तपस्या करेंगे १४७ तबतो प्रसन्नभया बलि वामनजीको भूमि देनेके लिये जलभरा कलश हाथ में लेताभया १४८ अरु शुक्रजीसूक्ष्मरूप करके तिस कलशके छिद्रमें आयफंसे तबतो सर्व व्यापक विष्णुजीजल की धार रोकते शुक्रजीको जानकेतिसछिद्रमेंकुशकापैना पत्र घुसेड़ते भये तिससे शुक्र जी काने होगये क्योंकि वो कुशका अग्रभाग करोड़ सूर्यसमान कांतिमान महाशस्त्र होगया जो सत्य अर्थात खाली नजावे ऐसा ब्रह्मास्त्र अरु जो शुक्रजीकी आंख फोड़नेमें चपल १४९।१५० १५१ तिससे कानेभये शुक्रजी निज एकही आंखसे सबअसुरों को बताते भये कि शस्त्रभये तिस कुशाग्रको देखो १५२ उधर राजाने शीघ्र महाविष्णुजीको तीन पैड़ पृथ्वी दई तबतो विश्व व्यापक विष्णुजी ब्रह्मलोक तक बढ़ते भये १५३ तबतो विष्णुजीने दो पैड़ से तो सबभूमिनापी अरु तीसरे पैंड़से सब ऊर्ध्वलोक नापा १५४ फिरतिनके अंगूठे से निकला ब्रह्मांड सो दोप्रकार से अर्थात भूमि आकाश रूपभया अरु तिसी अंगुष्ठसे धार निकली सो जल रूप अर्थात श्रीगंगाजी भई १५५ सो गंगाजल जो परम पवित्र सब ब्रह्मादि देवताओं को पवित्र करता अरु जो वशिष्ठ आदि सप्तऋषियोंसे सेवित अरु सुमेरु पर्वत के शिखर पर गिरता १५६ ऐसा इन वामनजी का अद्भुत कर्म देखके ब्रह्मादि देवता अरु चौदहमनु ये सब हर्षित भये इन वामनजीकी स्तुति करते भये १५७ ब्रह्मादिक बोले कि हे विष्णुजी आपको नमस्कार है जो आप परम

ईश परमात्मस्वरूप अरु परसेपर परमस्वरूपधारीहो अरु आप ब्रह्मात्मा अरु ब्रह्मबुद्धि हो १५८ अरु नहीं विशेष से आहत अर्थात् निवारण कियेजावें कर्मबीज जिनके ऐसे आपको नमस्कार है १५९ हे परमेश परमानंद हे परात्मन हे परमपर हे सनातन विश्वमूर्ते प्रमाणोंसे अतीत अर्थात् अप्रमेय आपके अर्थ नमस्कारहै १६० अरु विश्वव्याप्त चक्षु वाले आपको नमस्कारहै अरु विश्व व्याप्त भुजावाले आपको नमस्कारहै अरु विश्व शिर आपको नमस्कार है अरु विश्व गति आपको नमस्कार है १६१ सूतजी बोलेकि ब्रह्मादि देवताओं करके ऐसे स्तुतिकिये विष्णुजी तिनको निज २ स्थान बताकर हँसतेहुये अभय दान देतेभये १६२ फिर विरोचनके पुत्र बलिको बांधते भये अरु सबभोगसहित तिसे पाताललोकमें स्थानबताया १६३ ऋषीश्वरोंने पूछा कि हे सूतजी विष्णुजीने पाताल में राजा बलिके लिये क्या भोजन बनाया सो कहिये १६४ सूतजी बोले कि जो अग्निमें मंत्रहीन हवन किया जावे अरु जो अपात्रमें दानदिया जावे सो पातालमें राजाबलि को पहुंचताहै १६५ अरु जो अपवित्र यजमान से होम किया दान दिया अरु जो सत्कर्म किया सो सब नीचे गिरकर बलिको पहुंचताहै १६६ ऐसे विष्णुजीने राजा बलिको पाताल लोकदिया अरु सब राक्षसोंको भी तहां हीं बसाये १६७ अरु देवतोंको उत्तम स्वर्ग वास बताया जो विष्णुजी देवताओंसे पूजते अरु महामुनियोंसे स्तुति किये अरु गंधर्वों करके गायेजाते ऐसे विष्णुजी १६८ फिर वामन रूप भये इतभागी आश्चर्य कर्म को देख के

ब्रह्मादिक देवता आपसमें सुनकाते तिन पुरुषोत्तम विष्णुजीको प्रक्षाल करते भये १६९ फिर वे सबके आत्म रूप विष्णुजी दासलक्ष्मी सन संसारको मोहते तप करने को वनमें पधारे १७० हे ऋषियो ऐसे प्रभाववाली गंगा जी विष्णुजीके पैरसे उत्पन्न भई जिनके स्मरण से जन सब पापोंसे छूटताहै १७१ जो जन सौयोजन दूर पर भी (गंगा गंगा) ऐसा कहता सो सब पापों से छूटा विष्णु जीके लोकमें पूजित होताहै १७२ जो इस अध्याय को पढै या यत्नसे सुनै देवालय वा निजालयमें तो वो अश्वमेध यज्ञका फलपावै १७३ जो जन सावधान भया इस की व्याख्याकरै तो तिसका फिर आगमन विष्णुजी के प्रभावसे वैकुंठसे नहीं होवै अर्थात तिसकी मोक्षहोवै १७४॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषागंगाजीकीउत्पत्तिरूप गंगावलिकावृत्तांनवर्णनन्नाम एकादशोऽध्यायः॥

## बारहवां अध्याय॥

दानविधि का वर्णन॥

ऋषियोंने पूछा हे सूतजी दान किसको देने अरु दान का फल कैसाहै अरु कौन विधिसें प्रहणाकरै सो सब कहिये १ श्रीसूतजी बोले हे ऋषियो सब वर्णोंका ब्राह्मण परमगुरुहै तिसको दान देनाचाहिये २ ब्राह्मण सर्वत्र भय रहित भया प्रतिग्रह लेवे पर क्षत्रिय वैश्य ये कभीभी प्रतिग्रह न लेवें ३ जो क्रोधी अरु पुत्र हीन वा पाखंड आचारीहो अरु जो वर्णाश्रमसे हीन तिसको दिया निष्फलहै ४ जो देवता अरु ब्राह्मणोंका द्वेषीहो अरु निज [illegible] जो [illegible] निष्फल दिया [illegible]हे ५ [illegible]

सें रत अरु परद्रव्यहारीहो अरु जो नक्षत्र सूची ज्योतिषी
हो तिसको दियानिष्फलहै ६ जो ईर्षायुक्त चित्त कृतघ्नी
अरु मायावीहै अरु जो अपूज्यको पुजाता तिसको दिया
दान निष्फल होजाताहै ७ जो नित्य याचना करता अरु
हिंसक अरु जो अपच जो नारायणार्थ पाक न बनावे
अरु मास बेचता अरु वेदबेचताहै ८ अरु जो दूसरे को
दुःखी करता तिसको दिया दान निष्फल होजाता है जो
जन पाप परायण अरु निज जनोंसे सदा निंदाकियेजाते
तिनका न तो कोई प्रतिग्रह लेवे अरु न तिनको आप
कुछदेवे ९। १० जो श्रेष्ठकर्म परायण अरु वेदपाठी सा-
ग्निक होवे अथवा आजीविकाहीन हो तथा दरिद्री कु-
टुंबवान् होवे तिसीको दानदेने चाहिये ११ जो द्विजदेव
पूजामें आसक्त अरु श्रेष्ठ कथा कहनेमें परायणहो ति-
सकोभरु हे द्विजो दरिद्रीकोविशेषसेदानदेना कहाहै १२

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितदेवीसहायकृततीर्थकथा
वर्णनन्नामद्वादशोऽध्यायः॥

# तेरहवां अध्याय॥

भगीरथकरके गंगाजीलाना वर्णित है॥

ऋषियोंने पूछा हे सूतजी भगीरथ महाराज ने कैसे
गंगाजीके शुभ माहात्म्यको जाना अरुकैसे लाये१ सूत
जी बोले हेद्विजो तुम्हारी बुद्धि सम्यक् व्यवसित अर्थात्
ठीक निश्चित भईहै जो गंगाजीकेमाहात्म्यमेंआसक्तभये
हो जिस महिमासे लोक परमगति पातेहैं २ अरु हे सब
ऋषियो जो कि महात्मा नारदजीने सनत्कुमारको गान
करके सुनायाहै तिसी पवित्र साधनको सुनो ३ जिस सत्र

पापहारी पवित्र आख्यानको सुनके ब्रह्महत्याराभी शुद्ध होताहै ऐसे मुनि व्यासजीने कहाहै ४ सोकि जैसे सगर वंशी भगीरथ गंगाजीको लाया अरु जिस करके प्रेरणा किया गया सो सब कहतेहैं ५ सगरके वंशमें भया राजा भगीरथ इस सातों द्वीपों सहित भूमिका राज्य करताथा जो सब धर्ममें परायण नित्यही सच्चे पक्ष वाला अरु सब धर्म जानता था ६ अरु जो सत्य नियम वाला बड़भागी धर्मयुक्त विद्वान् रूपमें कामदेव समान अरु चंद्रमा के जैसे प्रियदर्शनवाला ७ जो धीरज हिमाचलके सम अरु धर्म में धर्मराजके समानथा अरु सब लक्षणों सहित सब शा स्त्रार्थ पारगामी था ८ सब संपत्ति सहित अरु सब का आनंदकारी राजा जो अतिथियोंका प्रिय अरु नित्यही विष्णुजीकी पूजामें परायण भया ९ अरु पराक्रमीगुणो निधान सबका मित्र अरु सबका हितुथा १० ऐसे राजा भगीरथ के पास किसी समय धर्मराज मिलने को आये तो तिन्हें आते देखतेही राजा उठके मिला ११ अरु तिन के कुशल समाचार पूंछे अरु रत्न जटित आसनपै बैठाय तिनके चरणधोय के पीताभया १२ भगीरथ बोला कि मेरे पितृमातृ कुल अरु जन्म कर्म धन्यहैं जो जगतके शि क्षक आप धर्मराज मेरे घरआये १३ ऐसे कह तिनको गन्ध पुष्प नैवेद्यसे सत्कारकिया अरु सुचित्तहो पूछाकि ये अनुग्रह मुझपै आज कैसे भयाहै सो कहिये यमराज बोले हेराजन भगीरथ जो जन ज्ञानी सन्मार्गी नाशी हैं तिनकी कीर्ति तीनों भुवनोंमें फैल जाती है तुम्हारी वि-ख्यातिको सुनके प्रसन्नभये दर्शनके अभिलाषी हमआये

हैं १४। १५ सो तुम्हारे दर्शनसे हमसंतुष्ट भये हैं तबतो भगीरथ राजाने इनके चरणोंमें लोटकर दराडवत प्रणाम किया अरु बोला कि मैं कृतार्थ भया १६ जो आपने आय निज दर्शनसे पवित्र कियाहै अब आप मेरे मनके संदेहोंको भी हटाने योग्यहो १७ श्रीनारद जी बोले हे सनत्कुमार ऐसे कहकै भगीरथ प्रश्न करता भया कि हे यमराजजी १८ आपके लोक कौन २ अरु कैसे २हैं तिनमें क्या२हैसोसर्वविस्तारसेमुझकोकहनेयोग्यहो १९ यमराज बोले हे राजन भगीरथ हमारे लोक में अनगिनत सुन्दर सुखदायक स्वर्गस्थान बनेभयेहैं २० जहां गये जो २ अभिलाषाहो तैसी२ ही पूर्ण होती है जो पुरायात्माहैं वे तहां जाकर संपूर्ण सुख भोगते हैं २१ अरु पापीजनोंके लिये तितनेही नरक बनेहैं तहां पापी जन जाकरअनगिनतनरकोंमें दुःखभोगतेहैं २२राजानेपूछाकि हे यमराज कौन २ तो किस किस पुरायसे तिन स्वर्गोंमें जाते जहां सब सुख भोगतेहैं २३ अरु कौन वे पापी हैं जोजायके अनेक नरकोंमें पड़े सड़तेहैं सोसब वृत्तांतकृपा करके मुझसे कहिये २४ यमराज बोले हे राजन तुमने बहुत अच्छी बात पूछी जो लोक हितकारक अरु नरकों से निवारण करनेवाली २५ हेराजन जो पुरायकरते अरु सत्संग करते तथा श्रेष्ठ शास्त्रोंको पढ़ते वे स्वर्गसुखभोगते हैं २६ अरु जो अच्छे तीर्थों में निवास करते अरु शुद्ध चित्तसे तहां परमात्माका चिंतन करते वे स्वर्गसुख भोगतेहैं २७ हेराजन जोराजा गऊ ब्राह्मणोंका भक्त है अरु नीतिके अनुसार वर्त्ते अरु पुत्र समान प्रजा पालन

करै सो स्वर्ग सुख भोगता है २८ जो ग्राम बसाता अरु तड़ाग बावड़ी बनाता वृक्षसंघ फुलवाड़ी लगवाता है सो स्वर्ग सुख भोगते हैं २९ हे राजन् तड़ागादिकों का सब से अधिक पुण्य होता है जिन करने से जन बहुत समय तक, असंख्य सुख भोगते ३० जो जन तड़ाग बनवावे या आपही बनावे तौ तिसके पुण्यकी गणना नहीं होसक्ती हे राजन् तड़ागकारी जन निज करोड़ कुलों सहित कल्पपर्यंत विष्णु जी के निकट बासकर के फिरतहांहीं मोक्षपाता है ३१।३२ हेराजन् कभी जब पथिक जन तिसतड़ागका जलपीवे तिसीसमय तिसके बनानेवाले के सबपापनष्टहोजातेहैं ३३ जो रातदिनपीने योग्यभी जलभूमि में इकट्ठाकरै तौवोसबपापों में छुटा सौवर्ष स्वर्गमें रहे ३४ जोसाधक जन तड़ाग बनाने को तय्यार होवे। सोभी सौवर्ष, स्वर्गभोगता अरु उपाय बतानेवालाभी भोगताहै ३५ जोतड़ागमेंसेमिट्टी लाकरबाहरगेरै सो सब पापोंसे छूटा बावनवर्ष स्वर्ग बासकरताहै ३६ जोदेवालय करता वा कराताहै। शिवजीका व विष्णु जीका तौ तिसका फलसुनो ३७ माता अरु पिताके सौकरोड़ कुलों सहित। तीनकल्प विष्णु के निकट वास करके मोक्षपाता है ३८ जो जनमूर्तिकामंदिरबनावे तो तिसको पुण्यहो सो हमसे सुनो कि तीनकल्प हरि निकट रहकर मोक्षपाता है ३९ अरु जो काठसे बनावेतो इससे दूगुना अर्थात छः कल्प स्वर्ग बासहो मोक्षमिलतोहै। अरु जो ईंटों से बनावे तो तिगुना अरु शिलाओंसे बनावे तो चौगुना फल मिलताहै ४० अरु शिलों में

फटिकमणि जड़ाने से दशगुनाफल मिलता है अरु तांबे का सौगुनापुण्य अरु चांदी सोनेसे बनानेका लक्षकोटि गुना पुण्य प्राप्त होता है ४१ जो देवालय वा तड़ाग वा ग्राम इनको पालै। तिसकोकरनेवालोंसे सौगुनाफलमिलताहै ४२ हे राजन् जोजन इनधर्मोंकी टहलकरते अर्थात् इनका प्रचार चलातेहैं। वे सब पापोंसे छुटे विष्णुपरम पद पातेहैं ४३ जो विघ्नरहितभये आप वा और किसीसे प्रेरणाकिये भी जो इस धर्मकोकरते। वे निज सौ करोड़ कुलोंसहित विष्णुजीके निकट हर्षेरहते हैं ४४ हे राजन् तड़ागसे आधाफल जोहड़के बनानेमें कहाहै। कूवेमेंचौथाईफल अरु नहरबनानेमें तिससे सौगुनापुण्यहोताहै ४५ अरु जो धनवान् पत्थरों से बावड़ी बनवावे। अरु मृत्तिका से दरिद्री बनावे तो तिनदोनोंको समान अर्थात् दशाकूओं के समान पुण्यफल मिलताहै ४६ धनवालातो ग्रामदेवै अरु दरिद्री एक हाथभर भूमिका भी दानकरै तो समान पुण्य होताहै ४७ धनी तो सांगो पांग तड़ाग बनावे अरु दरिद्री लघुकूपभी करादेवे तो समान फलहै ४८ जो जनसब जीवोंको सुखदायक आराम बनवावे अर्थात् वृक्ष समूहलगावेतो वो ब्रह्मलोक पाताहै जहांसेफिर आगमन नहोवे ४९ अरु दरिद्री जो एक वृक्षभी रोपदेवे तोतीनकुल सहित ब्रह्मलोकमें निवास करताहै ५० हे राजन् गऊ वा ब्राह्मण या और कोई मनुष्यभी छिनभर छायामें बैठतेही बनानेवालेको स्वर्गमें लेजातेहैं ५१ जो बड़भागी वृक्षलगाते अरु देवालय बनवाते हैं। अरुजो तड़ाग खुदाते अरु ग्राम बसाते वे विष्णुसदा विष्णुजीसे पूजेजाते हैं ५२ हे

कोसल २ दलोंसे विष्णुजीको पूजै तो तिस ब्रह्मलोक से फिर आगमन नहींहोवे ६६ जो द्वादशीको वा पूर्णमासी के दिन विष्णुजी को दुग्धसे स्नान करावे तो दश सहस्र कुल सहित विष्णु सय होता है ६७ जो ढाईपाव दूध से विष्णुजीको नहवावै तो वोभी दशसहस्र कुलयुक्त विष्णु सांनिध्य पाताहै ६८ जोद्वादशीको ढाईपाव घृतसे विष्णु जीको नहवावे तो हेराजन् करोड़कुल सहित विष्णु निकट वास करताहै ६९ जो एकादशीके दिन भगवान् को पंचामृतसे स्नानकरावे तो करोड़कुलसहित विष्णुलोकमें रहै ७० हे राजन् एकादशी पूर्णिमा वा द्वादशी को जो नारियलके जलसे विष्णुजी को स्नान करावे तो तिसके पुण्यका फल सुनो ७१ हेराजनवोजन सौजन्मोंकेपापोंसे छूटा दोसौकुल सहित विष्णुजीके निकट निवास करता है ७२ जो कोई विष्णुजी को पुष्पों के जलसे वा गंधके जलसे स्नान करावे तो वो युग तक स्वर्गराज भोगै ७३ जो वस्त्रसे आच्छादित पवित्र जलसे विष्णुजीको नहवावे तो वो सब पापोंसे छुटा सौवर्ष तक स्वर्गमें हर्षा रहताहै ७४ अरु जो सूर्य संक्रांतिमें विष्णुजी को दूधसे स्नान करावै तो वो इक्कीस पीढ़ी सहित वैकुंठमें रहताहै ७५ जो शुक्ल पक्षकी द्वादशीको अष्टमीके दिन या एकादशी रविवार को या द्वादशी अरु पंचमीके दिन ७६ अरु सूर्य चंद्रमा के ग्रहणमें नव कन्यादि अरु युगादि तिथियों में व्यतिपात अरु वैधृतयोगमें अरु गजछाय योगमें ७७ अर्द्धग्रस्त कन्यार्क मन्वादि पूर्वका उदयहोनेसमय अरु पुष्य नक्षत्र रवि वार रोहिणीसहित रविको अरु रोहिणी बुधवार को तैसे-

ही शनि रोहिणीसें अरु भौम अश्विनी नक्षत्रके दिन ७८
शनि अश्विनीको अरु बुध अश्विनीको भृगुवार अरु पात
या वैधृतयोगमें तैसेही बुध अनुराधासें अरुश्रवण रविवा-
रको ७९ अरु तैसेही सोमवार श्रवण नक्षत्रको अरुहस्तके
वृहस्पति विषे बुध अष्टमी अरुबुध पूर्वाषाढ़ में भृगुवार
अरु रेवतीसें ८० इन योगोंसें दुग्धसे सावधान पवित्रभया
जो जन विष्णुजी वा शिवजीको स्नानकरावै ८१ अथवा
मधु अरु घृतसे तो तिसके फल को सुनिये हे राजन वो
स्नान करानेवाला सब पापोंसे छूट सबयज्ञों के फलको
प्राप्तहोकर इकईश पीढ़ी सहित कल्प पर्यंत वैकुंठ में र-
हताहै ८२ फिर तहांहीं जो योगियों को भी दुर्लभ ऐसा
ज्ञान पाकर तहांहीं मोक्षपाताहै जिससे फिर आगमन
न होवे ८३ हेराजन् कृष्णपक्षकी चौदश सोमवारको दुग्ध
से शिवजीको स्नान करानेसे जन शिवलोकको जाताहै
८४ अरु नारियलके भी जलसे अष्टमी सोमके दिन तिन
को स्नान करानेसे शिवलोक को जाता है ८५ हे राजन
कृष्णपक्षकी चौदश तथा अष्टमीको घृत वा सहतसे शिव
जीको नहवावे तोतिनके लोकको जाताहै ८६ हेमहाराज
सोमवारको फूल अरु फलोंके जलसे शिवजीको नहवावै
तो सौकल्प स्वर्ग वास करै ८७ जो विष्णुजी वा शिव
जीको तिलोंके तेलसे स्नान करावै तो वो तीन कुलस-
हित तिन २ के लोकको जाताहै ८८ अरु ईख के रससे
जो जन श्रद्धा से शिवजी को स्नान कराता है तो वो
सौ करोड़ कुल सहित तीनकल्प तक शिवलोकमें रहता
है ८९ जो द्वादशीके दिन घृतसे शिवलिंग को स्नान क-

रावै वा दुग्धसे तो हे बड़भागी तिसके फलको सुनो ९०
हे राजन् वो जन दशसहस्र जन्मोंके संचित पापोंसे छुटा करोड़ कुल सहित शिवसांनिध्य को प्राप्त होता अर्थात् शिवलोक कैलास में जायके शिवमय होता है ९१ जो जन देव उठनेकी द्वादशीके दिन परमभक्ति करके विष्णु जीको दुग्धसे स्नान करावै तिसका फल सुनो ९२ हेराजन् वो जन दशसहस्र जन्मोंके संचित पापोंसे छूटा करोड़कुल सहित परमपद पाता है ९३ जोकातिककी पूनों के दिन ढाईपाव सहतसे गोविंदजी को स्नान करावैं सो सौ करोड़ कुलों सहित विष्णुजीपै प्राप्त होताहै ९४ सुन्दर २ सुगंध अरु पुष्पोंसे विष्णुजी वा शिवजी को जो पूजै तो तिन २ही के लोकों को प्राप्त होताहै ९५ जोजन कमलके फूलोंसे शिवजी वा विष्णुजीकी पूजा करे तो वो तीनकुल सहित वैकुंठको पधारताहै ९६ जो जन विष्णुजीको तो केतकी के पुष्पों से अरु शिवजीको धतूरे के पुष्पोंसे पूजै तो सब पापों से छुटा वो युगतक वैकुंठ बास करै ९७ जो चंपाके पुष्पों से विष्णु जी को पूजै अरु आक के पुष्पोंसे शंकरजीको तो हेराजन् तिन २ही के कैवल्य को प्राप्त होता है ९८ जो जूही के पुष्पों से शिवजी को पूजै अरु विष्णुजी को दुपहिरिये के पुष्पों से तो सबपापों से छुटा युगभर सुमेरु शिखर पर रहै ९९ जो सात फूलों से विष्णु जी को अरु ग्यारह फूलों से शिवजी को पूजै तो तिन २ के लोक पाता है १००
जोशिवजीको वाविष्णु जी को सुन्दर २ ढाईपाव फूलों से पूजै अथवा तुलसीके पत्रोंसे पूजै तो सब काम फलपावै

१०१अरुजो आंवेके पत्तोंसे शिवजीको पूजै तौवो शिव सांनिध्यपाता अरु चतुर्दशीको पूजैतौ विशेष फल मि- लताहै१०२जोशंकर जी के वाविष्णु जीके घृत मिलित गुगुल की धूप खेवैतो जन सब पापोंसे छूटताहै१०३जो जन तिलोंके तेलका दीपक जलावैतौ सब कामफलपा- ताहै१०४ अरुजो शिवजी वाविष्णुजी कोघृत कादीपक जलावै सोसब पापोंसे छूटागंगा स्नानका फलपावै१०५ हेराजन जोघृत केवातेलसे शिवजी वाविष्णु जीके दीपक जलावैतो शिवकाफलसुनो १०६ हेराजन वोजन सबपा- पोंसे छूटा अरुसब संपत्ति सहित तीनसतै इकईस कुल सहित ब्रह्म लोकमें रहताहै १०७ अरुजोजो अभीष्टभोजन हैसोसोही शिवजी वा विष्णु जी को भोग लगावै तौचवा- लीस कुल सहित तिनतिन के लोकमें वासकरै१०८अरु जोजो प्रियवस्तुहैं तिन्हेंजो ब्राह्मणों को देवै तौवो ब्रह्म भुवनकोपधारताहै जहांसे फिरआगमननहोअर्थात मोक्ष प्राप्त होवै१०९हेराजन अन्नदान से ब्रह्म घाती भी शुद्ध होताहै इससे अन्नजलके सम और दाननहींहै न हुवा न गा ११० अन्नदेता सो प्राणदाता कहाता है अरु जिसने प्राणदिये तिसने सबकुछ दिया १११ तिस से हे राजन अन्नदाताको सबफल मिलताहै अन्नदेनेवाला दशसहस्र कुलों सहित ब्रह्मलोकको जाता है ११२ फिर तिसका आगमन नहीं हो ऐसा शास्त्रों में निश्चय है अन्नदान समान दान और न हुआनहोगा ११३ जो अन्न तत्का- लही तृप्त करता है अरु जलदान तिससेभी अधिक है क्योंकि जोसबकापाप अरु सब पापोंमें भी बुराहै परजन

दान से शुद्धहोजाता है हे राजन् शरीर अन्नसेही जन्म
अर्थात् पालित है अरु अन्नमयही प्राण हैं तिससे हे रा-
जन् जो अन्नदेता सो प्राणदाताही जानना ११४। ११५
जो अन्नदान शीघ्रतृप्त कर्ता अरु सब काम फल देता है
तिससे अन्नके समानदान नहुआ नहोगा ११६ हेराजन्
अन्नदाताके कुलमेंसहस्रोंभी जन्मतेहैं परवेनरकको देखते
भीनहीं हैं तिससे अन्नदाता श्रेष्ठहै ११७ हेराजन् जो जन
अभ्यागतको भक्तिसे उठके अन्नदेता तोवोमोक्ष पाता है
तिससे अन्नदाता श्रेष्ठहै ११८ जोभक्तिसेअतिथिके पैर
धोवे तो तिसने गंगा आदि सबतीर्थोंमें स्नानकिया जानो
संशय नहींहै ११९ हेराजन् जोजन ब्राह्मणोंकोतेलउबटना
लगावै तौवो सौबर्षभर गंगाजीमें नहायाहै १२० जोराजा
रोगी अरु ब्राह्मणोंकी रक्षा करता वो कोड कुल सहित
युगतक ब्रह्मलोक में बसे १२१ जोराजा एकभीरोगीकी
रक्षा करे तौतिसपै प्रसन्न भये विष्णु जी सब काम फल
देतेहैं १२२ मनवचन कर्मसे जो जन रोगियोंकीरक्षाकरै
तोसबपापों सेछुटा वो सबकाम फलपाताहै १२३ जोरा-
जाब्राह्मणार्थ निवासदेताहै तिसपर विष्णुजीअरुसबदेव-
ता प्रसन्नहोतेहैं १२४ जोब्रह्मवेत्ता ब्राह्मणको दूधकीगऊ
देवे तौवो पुनरागमन रहितविष्णु लोकको जाताहै १२५
कोटिसे दान लेकर भीजो गऊ को ब्राह्मण के अर्थ देता
तिसके पुण्यको हमनहीं कहसकेहैं १२६ जोजन वेदपाठी
द्विजको कपिला दूधवाली गऊ देवे तोवो हेराजन् शिव
रूप गुड जानना १२७ जोवेदवेत्ता ब्राह्मणको उभय मुखी
अर्थात् ब्यविब्याई गऊदेवै तौतिसके मुखकी संख्या सो

वर्षमें भी नहींहोसक्ती १२८ हेराजन् जो जन भयभीतोंको अभयदान देतातौवो विष्णु रूपहीहै १२९ अवसब धर्मों का जोजो उत्तम फल मिलताहै सोहेराजन् प्रीतिसे कहते हमसे श्रवणकरो १३० एक ओरतो दक्षिणा सहित सारे यज्ञ अरु एक ओर प्राणी के प्राणों का रक्षण अर्थात् दोनों समानहैं १३१ हेराजन् जोजन भयभीत ब्राह्मण की रक्षा करे तो वो सौवर्षभर गंगाजीमें नहायाजानना १३२ सोकि वस्त्रदेनेवाला तौशिवलोकमें निवास करताहै कन्यादान देनेवाला ब्रह्मलोकमें अरु सुवर्ण देनेवाला विष्णु भवनमें सौ कुल सहित रहता है १३३ जो कन्या को आभूषित करके विद्वान को देवै तौसौ कुल सहित ब्रह्म लोकमें निवास करताहै १३४ हेराजन्कार्तिककी पूर्णिमाको वा आषाढ़कीको जोशिवजीकी प्रसन्नताके लिये बैलको छोड़ै १३५ तोवोजन सातों जन्मोंके पापों से छूट शिवरूपहोके शिवमयहर्षित रहताहै १३६ जोशिवलिंग का चिन्हकरके वृषभकी नाईं भैंसेको छोड़ै तौ तिसको यमकी पीड़ाकुकभी कभीनहोवेगी १३७ हेराजन् जोयज्ञा से तांबूल दानकरे तौतिसे प्रसन्न भये विष्णु जी श्रीयुक्त स्थानदेतेहैं १३८ हेराजन् दुग्धदाता अरुघृतदाता मधुदाता अरु दधिदाता ये दिव्यवर्षोंके युगपर्यंत स्वर्ग में सुखी रहतेहैं १३९ हेराजनईख देवै सोइंद्रलोकको जाता अरुगंध पुष्प फल देनेवाला ब्रह्मलोकमें जाताहै १४० जोगुड़ अरु ईख का रस देवै सो क्षीर समुद्रमें वास करता है मिष्टान्न अरु जल देता सोसूर्य लोक में सुखसे विराजमान रहता है १४१ विद्याके दानसे कैवल्यमोक्षहो क्योंकि ये भाग

करैतौनर विमानोंमें विराजमान होये अरु महिखी देवै
तौ अपमृत्यु को जीतै इसमें संशय नहींहै १५४ । १५५
अरु गउओंको चारादेनेसे उत्तम शिवलोक को जाता है
हेराजन् नमक देतौ वरुणलोक पाताहै १५६ जोजननिज
आश्रम धर्मपरायण अरु सत्कर्मोंमें सादा उद्यतहैं अरु दंभ
लिंग इनसे रहितहैं वेब्रह्मपद पातेहैं १५७ जोपरको उ
पदेश करते राग अरु अहंकार सेरहितहैं अरु जो सत्संग
को चावसे करते अरुजो सबके हितमेंरतहैं १५८ अरुजोपर
अपवादसे रहितहैं वे यमलोकको नहींदेखते हैं अरु जो
नित्यवाक् ब्राह्मणोंके हितमें परायणहैं १५९ अरुजो पर
स्त्रीसंगसे रहितहैं वे यमालय को नहीं देखतेअरुजो जित
इंद्रियआहार रहितहैं अरु उँचीप्रोपैदयालुहैंअरुजोब्राह्मणों
के हितकारहैं वे परमपदको प्राप्तहोतेहैं १६० । १६१ अरुहे
राजन् जोअग्नि अरुगउओंकी रक्षाकरै अरुजो निजस्वा
मीकीसेवाकरता वो यमलोकमें नहींजाताहै १६२ जोसदा
देवपूजामें रतअरुसदानाम जपते अरु जोप्रतिग्रह रहितहैं
वे यमलोक नहीं देखते हैं १६३ जो जन अनाथ ब्राह्मण
के मृतदेहको जलावे तो वो सहस्र अश्वमेधोंका फलपाता
है १६४ हे राजन् पत्र पुष्प फल जल इनसे रहित अर्थात
शून्यलिंगको जो पूजे तो वो लक्ष अश्वमेधोंका फलपाता
है १६५ जो पूजा रहित शिवलिंग को षोडश उपचारसे
आप पूजाकरै तो वो अचल कैलाश वासकरताहै १६६
हे राजन् जो चुलूभर जलसे भी न पूजे शिवलिंगको स्नान
करावे तो वो भी लक्ष अश्वमेधों का फलपाताहै १६७ जो
पत्रोंसे वा फूलोंसे शून्य लिंगकी पूजा करै वो बरा लक्ष

अश्वमेधोंका फलपावे १६८ जोभक्ष्यभोज्य फलोंसे शून्य लिंगकी पूजाकरै तो वो मिष्टायुक्त मोक्ष पावे जहां से फिर आगमन न होवे १६९ अरु हे सूर्यवंशी राजन् जो पूजा रहित विष्णुजीकी पूजाकरै तो तिसके फलको कहते हमसे श्रवणाकरो १७० सोकि जो पूजारहित विष्णुजीको जलसे स्नान करावे वो सत्तर पीढ़ियों सहित विष्णु निकट निवासकरे १७१ अरु जो न पूजे विष्णुजीको पत्र पुष्प फलोंसे पूजै तो वो दोसौ कुल सहित विष्णु निकट निवास करै १७२ हे राजन् जोन पूजे विष्णुजी को भक्ष्य भोज्य आदिसे पूजाकरै तो वो दशसहस्र कुलों सहित मोक्ष पाताहै १७३ हे राजन् जो फूटे देवालयको सुधरावे तो तिसके फलको हमसे सुनो १७४ हे राजन् सौ जन्मोंके पापोंसे रहित तीनसौ कुल सहित वो जन कल्प पर्यंत वैकुंठ में रहके तहांहीं मोक्षपाताहै १७५ जो देवालयमें बुहारी देवे तिससे जनको जो फल मिलै सो श्रवणकरो १७६ सोकि जितने कणके वो बुहारता है तितनेही सहस्र युगोंतक विष्णुलोकमें विराजै १७७ हे राजन जो देवालयमें गोचर्म मात्र अर्थात् जहां गऊ बैठ सके इतने स्थानमें भी छिड़काव करै तिसका फल सुनो १७८ हे राजन् जितने छिनके तिव जलसे गीले होवें तितनेहीं जन्मोंके पाप शीघ्र नष्ट होजाते हैं १७९ जो जन सुगंधित जलसे छिड़काव करै तिसका फल मिलता सो हमसे श्रवणाकरो १८० हे राजन् तिसजलसे जितने छिनके गीले रों तितनेहीं सहस्रकल्पोंतक विष्णु निकट जन निवास करताहै १८१ जोनर मृत्तिका सेवा वालोंसे चित्रित देवा-

सहस्रोंको अर्थात् देवालयमें चित्र खिंचवाते तोवो दोनों कुलों सहित कल्पतक विष्णुलोकमें वसताहै १८२ हे राजन् जो मनुष्य शिव अथवा विष्णुके देवालयमें स्वस्तिकआदि मंडल करताहै तिसका फल सुनो १८३ हेराजन् जितने छिद्रके तिलमें लगायेगये तितने हीं सहस्रयुगों तक विष्णु जीके निकट विराजताहै १८४ जो देवालयमें दीपोंकी पंक्ति लगावै तिसकी पुण्यकी संख्या सौवर्षमें भी नहीं करीजाती है १८५ जोजन विष्णुजी वा शिवजीके मंदिरमें अखंड दीपक लगाता तो वो प्रतिदिन अश्वमेधका फल पाताहै १८६ जोजन पूजेभये मंदिर जी वा विष्णु जीको देखके प्रणाम करता सो हेराजन् वो सौवर्ष स्वर्ग वास करता है १८७ हेराजन् जोजन विष्णु जीकी तीन प्रदक्षिणा करैतो सब पापों से छूटा इंद्रपदवी पाता है १८८ जो पराक्रमी विष्णुजीके अंगोंकी परिक्रमा करै सोतो एक एक परिक्रमा करके एक एक अश्वमेधकाफल पावै १८९ जोजन भक्तीयुक्त होकर शिवजीकी आधी २ प्रदक्षिणा करैसो जिसफलको पावताहैसो सुनो १९० हे राजन् शिवजीकी एक अर्द्ध प्रदक्षिणासे तो ब्रह्महत्या से छूटै और दूसरीसे [illegible] और तीसरीसे इंद्रपदवी पाताहै १९१ शिवजीकी प्रदक्षिणा करताजन शिव जीकी जलहरी को नहीं उलंघै किंतु शिव पूजन में कहे (सूर्य चंद्रन २) इन प्रमाण के अनुसार आधीही परिक्रमाकरै १९२ जो आनंदयुक्त नारायण जीकी स्तोत्रों से स्तुतिकरै तो जोजो इच्छा चाहै तिनतिन मनकामों को प्राप्त होताहै १९३ जोजन भक्ति सहित देवालय में नृत्य

साथ हर्षसे रहताहै २०५ हेराजेंद्र ऐसे २ अनेक सैकड़ों सहस्रों धर्महैं कुछ हमने तुमसेकहे अरु हेराजन् सबोंको तो कौन कह सक्ताहै २०६ जोसर्व भोक्ता ज्ञानरूपी देवविष्णु जी हैं सोही संपूर्णधर्मों के फल को देते हैं २०७ जिनदेवों के देव चक्रधारी विष्णु जी के स्मरण हीसे हे राजन् सबकर्म सफलहोतेहैं २०८ परमात्मा अविनाशी जो अनंत विष्णु जी हैं सोही कर्म फल देते हैं अरुवेही सत्कर्मोंसे स्मरण किये शीघ्र सबपीड़ानष्ट करते हैं २०९ धर्महैं सो विष्णुजी हैं अरु फलहैं सोभी विष्णुजीहैं कर्म विष्णुजी अरु भोगने वाले भी विष्णु जीहैं कार्य अरु कारणभी विष्णुजीहीहैं तिसते विष्णु जी से परे और कुछनहीं है २१० ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितगंगोत्रीमहाचक्रतधर्मकथन वर्णनन्नामत्रयोदशोऽध्यायः१३ ॥

# चौदहवां अध्याय ॥

पापभेद अरु नरकोंका वर्णन ॥

यमराज बोले हे महाराज अब हम पापोंके भेद अरु महाभयंकर नरकोंका वर्णन करतेहैं अरु तहां जो२ पीड़ा होती सो सब कहतेहैं तुम सुनो १ सो कि जो खोटे पापी जनहैं वे निरंतरही नरकरूप अग्निमें पकतेहैं तिन भयंकर फल देनेवालों को हमकहतेहैं २ सोकि (तपन) जो तपावे अरु बालुकाकुंभ जिसमें तप्तबालू भरी (महारौरव) अरु (रौरव) अर्थात् रुवाने वाले (कुंभी पाक) अरु निरुच्छ्वास-जिसमें श्वासन आसक्ता हो सक (काल-

सुब ) अरुप्रमर्दन-जिससें अत्यंत मसलाजावे ३ भयंकर अ
सिपत्रवन-जहां वृक्षों के तलवार सिरखे पत्र (लालाभक्ष
जहां लालचाटनी पड़े) अरुहिमोत्कट-भारी बरफवाला
मूढ अवस्था जिससें हो अरु सहा(वैतरणी-नदी ४ अरु
श्वभक्ष-जहां कुत्तेकाटें) मूत्रपान-जहां मूत्र पीना पड़े अरु
पुरीषहृद-विष्ठाकाकुंड तपे(शूलोंवाला) तप्त शिलोंवाला
अरु शाल्मली वृक्ष ५ तैसेही भयंकर रुधिर कूप अरु
[रुधिरपीना ) कृत्तोंका मांसखाना आगकी झलोंमें घुस
ना ६ शिलोंकी वर्षा शस्त्रों की वर्षा तैसेही अग्नि की
वर्षा खारीजल अरु तप्त जल पीना अरु तप्तलोह पिंड
निकलना ७ नीचे शिरहोना सुखला पहाड़परसे गिरना
तैसे पत्थरके यंत्र अरु कीड़ों का भोजन जिससें ऐसा न-
रक ८ अरु खारीजल पीना असदा तैसेही छिद्रसे फ-
टना विष्ठलेपन अरु विष्ठाभोजन जिससें ऐसा नरक ९
महाघोर वीर्य पीयानेवाला अरु सब संधोंसें जलन होवे
जहां ऐसा अरु अंगारोंपर सोना अरु मुसलों से कुटना
१० अरु बहुतसे काठके यंत्र हैं सोकि खें दनेवाला काटने
वाला अरु पर्वतोंसे गिरना अरु गदा दंड आदिकों की
चोटलगे जिससें ऐसा ११ अरु हाथियोंसे चिराना अरु
अनेकसे सर्पों से कटाना धूवांपिलाना फांसिसे बांधना
अरु अनेक शूलोंपर चढ़ाना १२ अरु मुख नाकसें खारी
जल छिड़कना घोरखारी जल पिलाना अरुलवण भोजन
१३ नसकाटना अरु नस बांधना तैसेही हाड़फोड़नाखारी
जलभरे गड्ढोंमें डाहना अरु मांसभोजन १४ वृक्षसे गि-
रना अरु जलमें डुबना महाघोर पित्तपीना अरु कफ स्व-

वोभी ब्रह्म घातीहै २६ जो गऊ चारे बिन भूखी मरती
तृण चरनेको आईहों । तिन्हें जो हटावे सो ब्रह्मघातीहै
२७ जो न्हाने वा खानेको जाते ब्राह्मणको रोके अरु
विघ्नकरे । तो वो ब्रह्मघाती है २८ यमराज ने कहा हे
राजन् भगीरथ अब सुरापीने वालेके समान पापियोंको
सुनो२९ कि जो राजा मद्यपीनेवालोंको दंड नहींदेता ।
वो अधर्मी सुरापीनेवालेके समान पापीजानना३० अरु
जो मद्यपीतेको देखके बरजैनहीं । अरु मदिराका व्या-
पारकरै सोमद्यपीनेवालेकेसमानजानो३१जोमदिरापीने
से घिन नहींकरै अरु तिनसे संगरखता सो मद्यपीनेवाले
केसमानपापीजानो३२हेराजन् भगीरथ अबसुवर्ण चुराने
वालोंकेसमान पापियोंकोहमसे सम्यक्प्रकार सुनो ३३
जिस राजाके राज्यमें चोरीहो अरु वो प्रबंध न करै तो
स्वर्णस्तेयीके समान पापीजानना३४ जो चोरीकी वस्तु
को जानबूझके लेता । अरु चोरोंकी साक्षीदेता सो स्वर्ण
स्तेयीकेसमानपापीजानो३५जोदेवता गुरु ब्राह्मणके द्र-
व्यकोचुराता अरु जो इनके द्रव्यको लेकेनदेवे सोस्वर्णस
मानपापी३६ हे राजन् अबगुरुस्त्रीकेसे विषयकरनेवा-
लेके समान जो पापी तिन्हें गिनातेहैं सुनिये३७ जोनर
मातापक्षके कुलकी स्त्रियों से अरु पिताके कुलकी स्त्रि-
योंमेंगमनकरै वो गुरु तल्पगके समान पापी जानना३८
जो भाईकी स्त्री में वा स्वगोत्र वालेकी स्त्रीसे संगकरैवो
गुरु तल्पगके समान पापी जानना ३९ जो निज गोत्रकी
स्त्री से विवाहकरै । अरु स्त्री संग करनेवालों से प्रीति
करै वो गुरुतल्पग के समानपापी ४० हे राजन् भगीरथ

ऐसे२ पापियोंके संगसेभी महापापी समानहोकेतैसीही दुर्दशा भोगते हैं ४१ हे राजन् अब ब्रह्मघाती की गति होतीहै। तिसे हमसे श्रवणकरिये ४२ कि ब्रह्मघातीकी खोटे समय दक्षिणायन में अरु अशुद्ध स्थानमें कुमृत्यु अर्थात् अकाल मृत्यु होताहै ४३ अरु तिस मरेको पीछे सेदिये पिंड जलांजलि तथा दिया अन्नवस्त्रादिक कुछ भी नहीं पहुंचताहै४४ अरु वोपापी यमलोक में जाकर यमराज की आज्ञा से सौकल्प तक महाघोर नरकों में डालाजाताहै४५ तहां अत्यन्त दुःखभोगता निजकर्मोंको यादकरता हावैव मैंने क्याकिया ऐसा फिरनहीं करूंगा ऐसे कहर पछताताहै४६ फिर तहां नरक भोगके कर्मों का क्षयभये इसी भूमिपर आकर कीड़े पतंगआदि तुच्छ योनियों में जन्मलेताहै ४७ फिर अनेकयोनि भुगतकर नीच कुलमें महादरिद्रीके घर जन्मलेताहै तहांभी कुकर्म करके पूर्ववत् नरकों में पड़ता फिर जन्मले पाप करता ऐसे संसार चक्रमें भ्रमताहै ४८ जब कभी सत्संग अरु शिवदेव भक्तिहोवे । तथा सतशास्त्र पठनसे ज्ञानहोवे तब तिसकी संसार से निवृत्ति होतीहै४९हेराजन् इन महा-पापियों की ब्रह्मघाती के समानगति जाननी । तैसेही तिनके संगियोंकी भी५० अब जिस किसी पापसे जो गति होतीहैं सो हेराजन् हम तुमसे कहतेहैं सावधानभये श्रवणा करो५१हेराजन् स्त्रियोंको अरु बिन यज्ञोपवीत वालोंको तथा शूद्रोंको । विष्णु जीको वा शंकरजीको छूनेका अधिकार नहींहै५२हेराजन् जो निज२ आचार धर्मोंसे रहित हैं तिनसे पूजेभये शिवजी वा विष्णु जीको

सपने में भी पूजा न करे ५३ जो जन शूद्रसे प्रतिष्ठाकिये शिवलिंग वा विष्णु जीको प्रणाम करै तिसे यहांहीं अत्यंत दुःख होनेलगते फिर परलोक में तो होवेहींगे ५४ हे राजन् जन शूद्रसे पूजे लिंग वा विष्णु जीको प्रणाम करतेही नष्टहोजाता और कहनेसे क्याहै ५५ शूद्रहो वा विन जनेऊ वालाहोस्त्री हो वा पतितहोवे । शिवजी वा विष्णु जीका स्पर्शकरै तो नरक भोगता है ५६ अरु हे राजन् ब्रह्म हत्यादिक पापोंका तो निष्करण अर्थात प्रायश्चित्त भीहै अरु जो ब्राह्मणों से द्वेषकरे तिसका प्रायश्चित्तभी नहींहै ५७ अरु हेराजन् जो विश्वास घाती अरुकृतघ्नीहैं ५८ अरु जो शूद्रकी स्त्रीसेसंगकरते तिनका प्रायश्चित्तनहींहै अरुजिनके देहशूद्रके अन्नसेपुष्टहैं अरु जो वेदनिंदकहैं जोगुरुओंकी निंदा करते तिनका प्राय-श्चित्त नहींहै ५९ अरु जो शिवजीकी निंदा करते अरु विष्णुजीकी निंदा करतेहैं अरुजो श्रेष्ठ कथा की निंदा करते तिन का प्रायश्चित्तनहींहै६० जो द्विज जैनमंदिरमें चलाजावे तो तिसकी सैकड़ों प्रायश्चित्तों से भी शुद्धि नहीं होतीहै ६१ हे राजन् जैनी पाखंडी अरु वेदनिंदक हैं तिससे वेद भक्त द्विज तिनका दर्शन नहींकरै ६२ जो द्विज जानें वा न जानेसे जैन मंदिर में चलाजावे तो जान कर जानेवालेका प्रायश्चित्त नहींहै यह शास्त्रोंका नि-श्चयहै ६३ हेराजन् बहुत पाप होनेसे उनको कोटिकल्प तक नर्क होता है अरु वे पाखंडीहैं इससे उन का प्राय-श्चित्त नहींहै ६४ अरु हेराजन् जिन्होंका प्रायश्चित्त नहीं कहा तिनको जो नरक होतेहैं सो सुनिये ६५ कि करोड़

सहस्रकल्प तथा सौ करोड़ कल्पतक दश २ सहस्र कुलों सहित वे पापी घोर नरकों में पड़े सड़ते हैं इसमें संशय नहीं ६६ फिर भी कुकर्म शेष रहनेसे वृक्षादिक होते हैं तीनकल्प तक फिर वेही कीड़े होते हैं फिर कल्प तक सर्प होते फिर वे पशुओंकी योनिमें जन्म लेतेहैं ६७ ऐसे सहस्र युगों तक फिर वे म्लेच्छजाति होते हैं सोकि तिस ही कर्म शेषके क्रमसे वे गोलक अर्थात् विधवा स्त्रियों के व्यभिचारसे भये गर्भमें पड़कर जन्म लेतेहैं ६८ अरु एक जन्मसे कुंड अर्थात् पिता जीवते व्यभिचारसे जन्म तेहैं फिर दरिद्री द्विज होतेहैं ६९ सो नित्य दरिद्र से पीड़ित हुये प्रतिग्रह लेतेहैं अरु पाप प्रतिग्रह खेंचने से वे फिर नरकों में पड़ते हैं ७० हे राजन् जो २ हमने तुमको यमयातना कहीहैं तिनमें ये महा पापी युग२ भर रहते हैं ७१ फिर पृथ्वीपर आकर सात जन्मतक गधे होते हैं फिर कुत्ते अरु सूकर होते दशजन्म तक ७२ फिर सौवर्ष तक विष्ठाके कीड़े फिर हेराजन् वे चूहे होतेहैं फिर बारह जन्म तक सर्प होतेहैं ७३ फिर सहस्र जन्म तक मृग आदि वनके पशुहोतेहैं फिर सौवर्ष तक वृक्षादिक फिर गऊ बैल होतेहैं ७४ फिर सात जन्म तक चांडाल होते हैं फिर सोलह जन्मतक शूद्र आदि हीन जाति होते हैं ७५ फिर दोजन्म तक वैश्य अरु क्षत्रिय होतेहैं तहां भी नित्य शत्रुओंसे पीड़ितही रहते हैं ७६ फिर भी ब्राह्मणपनको पहुंचते सो दरिद्री अरु रोगी तथा नित्य प्रतिग्रह लेते तिस मे फिर नरकमेंही पड़ते ऐसे संसार चक्र में भ्रमते हैं ७७ अरु हेराजन् जो ईर्ष्या युक्त चित्तहैं वे रौरव

नरकमें पड़ते हैं तहां दो कल्पतक रहके कोड़ जन्म तक
चांडाल होतेहैं ७८ अरु जो गऊ ब्राह्मण अग्निमें देतों
को [मतदेओ] ऐसे कहै वो सौ बेर कुत्ता होके चांडाल
होताहै ७९ फिर कल्पतक विष्टामें कीड़ा फिरतीनजन्म
तक बघेरा होताहै फिर भी इकईश युगों तक नरकों में
पड़ताहै ८० अरु हेराजन् जो परनिंदा करते अरु निठुर
वचन कहते हैं अरु जो दान देतों में विघ्न करते तिनके
पाप फलको सुनो ८१ कि तिनके मुखमें तो तपायेलोहे
का गोला अरु नेत्रोंमें तक्षू फिर नीचे शिर अरु ऊंचे
पैर करके यमकिंकर ताड़ना देते हैं ८२ ऐसे सौवर्षतक
दुःख पाकर फिर रुधिरके कुंडमें गलमें पत्थर बांधकर
डुबोये जातेहैं ८३ फिर सहस्रवर्ष सारे घोर नरकोंमें पड़
कर फिर कर्मके शेषसे मांस भोजी अर्थात् कसाई होते
हैं ८४ हे राजन् अब पराया द्रव्य हरनेवालों के नरक
सुनो हेराजन् चोर जन मूशल से ओखल में कूटेजाते हैं
८५ फिर तीनवर्ष तक तपे पत्थरोंमें रहते हैं फिर सात
वर्ष काल सूत्रयंत्रसे खैंचे जातेहैं ८६ फिर वे चोर निज२
कर्मोंका शोच करतेहैं फिर क्रमसे तिन२ही अग्निरूप
नरकों में पड़तेहैं ८७ फिर वे भी पूर्वक्रमसे अग्निमें पड़ते
हैं अब अपनी पराई चुगलीकरें तिनका नरकसुनो ८८
वे सहस्र युगोंतक तपे लोहे का गोला मुख में रखते हैं
अरु अत्यंत दृढ चिमटोंसे तिनकी जीभ निकालीजाती
है ८९ फिर कल्पभर तक वे श्वास रोकनेवाले नर्कमें र-
हतेहैं हे राजन् अब परस्त्री गामियों के नरक सुनो ९०
कि तिनसे तपाये तांबेकी बनी स्त्रियें वेगसे रमण कर

ती हैं तिसे आप पकड़कर बहुत काल दाढ़से संगकरती हैं ९१ फिर वे जलते लिङ्ग [illegible] को धिक्कारते हैं अरु जो नारी अपनेपतिको तजि औरको भजती हैं ९२ तिनको जो २ नरकहोते तिन्हें तुम श्रवणकरो कि तपाये लोहके पुरुष तप्त लोहकी सेजपर दाढ़से पकड़कर कल्प पर्यंत तिनसे विषय करतेहैं ९३ फिर वे स्त्रियें अग्निके समान लाल भये लोहेके थंभको सहस्रवर्षों तक लपटाई जातीहैं ९४ फिर खारी जलके स्नान अरु खारीजलका सेवन फिर सारे नरकोंमें क्रमसे पड़ती हैं ९५ हे राजन जो गऊ अरु ब्राह्मणोंको मारै तो वो वेही पहिले कही सारी पीड़ा पांचकल्प भोगता है ९६ अरु जो बड़ों की निन्दा को आदर से सुनै तिसका नरक सुनो कि तिनके कानों में तपाये लोहे की कीलें चलाईजाती हैं ९७फिर तिनके फूटेकानोंमें अत्यंत तपाया तेल पूराजाताहै अरु फिर कुंभीपाक नरकमें बहुत कालतक डालेजातेहैं ९८ अब हेराजन जो२ नास्तिकोंको नरकहोते सोसुनो। कि तिनकोकरोड़वर्ष पर्यंत नरक चबवातेहैं९९ फिर कल्प तक विष्ठा खुआतेहैं। फिर रौरव नरकमें पड़ते फिरकिनको खातेहैं१००जो ब्राह्मणों को कोपदृष्टिसे देखते तिनकी आखोंमें तपाये लकड़ी [illegible] चलादेनारे हैं १०१ फिर वे खारी जलकी धारोंसे छिड़के जातेहैं फिर वे पापी कुल्हाड़ों से काटेजातेहैं १०२ जो विश्वासघाती अरु म-र्यादघातीहैं। अरु जो पराये अन्नके लोभीहैं तिनके नरकों अब सुनिये १०३ वे निरन्तर [illegible] [illegible] अरु [illegible] भी [illegible] [illegible]। [illegible] नरकों में [illegible] २ [illegible]

रहतेहैं १०४ जोप्रतिग्रह खेंचलेंअरुजोविनजाने ज्योतिषी बने। अरु जो द्रव्यलोभसे देवतों की सेवा करें अर्थात (पुजारी)तिनको नरकसुनो १०५ हे राजन वे कल्प पर्यंत सारी पीड़ा भोगते हैं। अरु वे पापी सदा विष्ठा खाते तिसीसें पड़े रहते हैं १०६ फिर भूमिपर आकरसातजन्म तक चांडाल होते अरु रोगी दरिद्रीभी होतेपीड़ा भोगते हैं १०७जो मिथ्यावादी अरु कठोर बोलने वालेहैं तिनकी दृढ चिमटों से जीभ निकासी जातीहैं १०८ फिर वे तप्ते तेल में छोड़े जाते अरु यंत्री में खेंचेजाते हैं फिर खारी जल में न्हाते और विष्ठा मूत्र पीते खातेहैं १०९ फिर वे भूमिपर आकार म्लेच्छजाति होतेहैं। जो औरोंके चित्त को उद्वेग करते वे वैतरणीनदीमें गिरतेहैं ११०जोसंध्या तर्पण आदि नहीं करते वेलालसूत्र में गिरतेहैं। जोचुल्लू नहीं लेता वो रौरव नर्क में गिरताहै १११ जो अनुष्ठान हीनहैं वे कीड़ोंमें पड़ते हैं। अरु हेराजन तिनको पांचयुग तक वो दुःखहोताहै ११२फिर भूमिपर भी आकार पराये चाकरही होतेहैं। हे राजन जोराजाब्राह्मणोंकेग्रासमेंकर लगावै तिनकोपीड़ासुनो ११३कि वो प्रलयपर्यंत नरकों में गिरा रहताहै। अरु जो ब्राह्मणों के ग्रास में अधिक कारलगावै ११४तो वहरहसहस्रकरोड़कल्प तक नरक भोगताहै अर्थात ब्राह्मणभजन रूपदावारते तिससे द्रव्य कालोतहैं ११५ जोब्राह्मणोंके ग्रासमें कारलगाकरतितन के अनुमोदरूप पापको करता सो हे राजन सातों दग्धस-हस्र्त्रकलकल्पकरताहै ११६ अरुयमलोकमें निरंतरश्वान विष्ठाखाते अरुफिर पै तिलके यंत्रोंमेंबोंबे जातेहैं ११७

अरु वे धूआं पीते प्रलय पर्यंत दुःख भोगते हैं फिर भूमि
में सहस्र जन्मतक चांडाल के घर जन्मपातेहैं ११८ जो
देवपूजा के लिये बनायी वाटिका में से पुष्प चुरावे
अग्निकी झलोंवाले घोर नरकमेंपड़ाता है ११९ जोजल
में वा देवालयमें मैलछोड़े । अथवा उच्छिष्टडालेतो तिस
के पाप फलकोसुनो १२० वेसेल से चुभोये गदाओंसेभेदे
भारीशब्द करते । फिरअति तपायातैलपीतेहैंफिरकुम्भी-
पाक नरक भोगते हैं १२१ जोब्राह्मणका द्रव्य या तृण
काष्ठभी चुरावे तोवो प्रलय पर्यंत घोर नरकमें पड़ताहै
१२२हेराजन ब्राह्मणोंकाद्रव्यचुरानायहां अरुवहांदुःख
देताहै । यहां तो तिसकी संपति नष्टहोती अरु परलोक
में नरक१२३ जो झूठी साक्षीदेवे तिसके पापका फल
सुनो वो प्रलय पर्यंत सारीपीड़ाभोगताहै १२४ अरुयहांतो
तिसकापुत्र नाशहोता अरु परलोकमें नर्कभोगता है जो
साक्षी झूठबोले १२५ हे राजन जोजन अति कामी अरु
मिथ्या बोलते हैं तिनके मुखमें सर्प सिरखी जोक चि-
पटाई जातीहैं१२६ ऐसे साठसहस्रवर्ष फिरखारीजल पि-
लातेहैं अरु वे कुत्तेकामांस खाते खारी कीचड़में पड़तेहैं
१२७फिर हाथियोंके आगे अरु पर्वतोंसे गिरातेहैं फिर
भूमिपर आकर हीनजातिमें जन्मलेतेहैं १२८जो पापियों
केपापोंको कहै सो तिनहींके समान पापीहैं अरुजिनके
पापकहता वे निष्पाप होजातेहैं१२९ हेराजन् जो ऋतुस-
मयमें निजस्त्रीमें संगनहीं करता वोब्रह्महत्यारा होताअरु
महाघोर रौरवनर्कमें जाताहै १३० अरु जो समर्थजन अ-
नाचार करते मनुष्योंको वर्जना नहीं । वो तिनके चौथाई

पापको भोगता है क्योंकि तिसनेदेखा इससे १३१ अरु
जोकुछ न पापियोंके पापोंको गिनै। सो सच्चेगिनै तो
तिनके समानपाप अरु मिथ्या गिनै तो तिनसे दुगुना
पाप भोगताहै१३२अरु जो निष्पाप में पापलगाताअरु
तिसकी निंदा करताहै वो प्रलयपर्यंत घोर नर्कोंमें पड़ताहै
१३३अरु जो कन्यासे प्रीतिकर्ता वो वहां कुत्तोंसेकटाया
जाता अरु फिरधुआंपीता अरु विष्टाखाताहै अरु मोहित
होताहै १३४ अरु जो व्रत धारणा कर बिन समाप्त किये
ही छोड़देवे वो असि पत्रवन में लेजाकर तरवार सरीखे
पत्तोंसे कटाया जाताहै १३५ जो औरोंसेकियेव्रतोंमेंबिघ्न
करै वो इकईस कुलसहितकपटके नर्कमेंगिरताहै१३६जो
न्याय अरुधर्मशास्त्रकी शिक्षामेंपक्षपातकरताहै हेराजन्
तिसकी सौ प्रायश्चित्तोंसे भी शुद्धि नहींहोती १३७ अरु
जो अभक्ष भक्षण करै वो दशसहस्र वर्षतक घिन खखार
पीताहै अरु भूमिपर चांडाल वंश में जन्मके सदा गोमांस
भक्षण करै १३८ जो ब्राह्मण का अपमान करै वो ब्रह्म
हत्यारा होता अरुरवपीड़ाभोगके दशजन्म तक चांडाल
होताहै १३९ जो ब्राह्मण को दानदेते विघ्न करै सो दश
सहस्र ब्रह्महत्याओंको प्राप्त होताहै १४० जो किसीका
धन चुराकर दान करता तो वो नरक में जाता अरु जिस
का द्रव्य था तिसको फल मिलताहै १४१ जो अन्याय
से कमाइके दूसरे को धनदेवे सो घोर नर्क में गिरता अरु
धनपानेको फल मिलताहै १४२ जो कहकर दान न करै
वो लार चाटता है जो तपस्वी की निंदा करै वो शिलिप
पंच नरकमें जाताहै १४३ अरु जो नारके वृक्ष काटते वे

इकईस युग नर्कभोगते हैं सो कि तिनको कुत्ते काटते अरु
कालसे सारे नरकोंकी पीड़ा होती हैं १४४ अरु जो देव
मंदिर अरु तड़ाग फोड़तेअरु पुष्पवाड़ी उजाड़ते हैं तिन
की गति श्रवणकरो १४५ कि वे करोड़ २ कुलों सहित
कल्पतक न्यारी२ भारी पीड़ा भोगतेहैं १४६ फिर क-
रोड़ कल्पतक विष्ठाके कीड़े होतेहैं फिर इकईस कल्प वे
विष्ठाखाते फिर तैसेही वे २१ युगतक कीड़ों काही भो-
जन करते हैं फिर भूमि पर आकर करोड़ जन्म चांडाल
होतेहैं १४७।१४८ हेराजन् जो ग्राम उजाड़ देते तिनके
महाभारी पापको तो मैंकरोड़जन्मों में भी नहीं कहसक्ता
१४९ अरु जो देवमूर्त्ति चुरानेवाले अरु ग्रामजलानेवाले
हैं वे जबतक ब्रह्मा जी सृष्टि रचते तब तक नरक भोगते
हैं १५० जिसके पाप का जो अनुमान करे वो नर जहां
पाप संभाले जाते तहां जाता अरु क्रम से नरक भोगता है
१५१ हेराजन् ग्रामज अरुगोलक इनका अन्नखानेवाला
अरु गांवभरको जो पुजवाता न पूजने योग्योंको वो म-
हापापी है १५२ हे राजन् बुलानेवाले अर्थात् मनुष्यों
को पापकर्म में प्रवर्त्तकरे वो अरु पूजारि अरु गांवभर
में कितनोंके ज्योतिष बताता ये अरु चांडालहैं १५३ उन
को इकईस युगोंतक भारी पीड़ा होती है फिर भूमि पर
आकर लाखजन्म चांडाल होतेहैं १५४ जो उच्छिष्ट खाते
अरु जो स्त्रियोंसे भोग करते हैं तिनको प्रलय पर्यंत भारी
पीड़ा होतीहै १५५ जिन्होंने देवता अरु पितरोंकी पूजा
नहीं अरु वेद शास्त्र सुहाये वे पाखण्डी कहाते अरु
तिनको बहुतसी पीड़ा होतीहै १५६ हेराजन् ऐसे २ बहुत

से पाप अरु उपपाप कहे हैं तिन सबों की तो संख्या बहुतहै तिनमेंसे कुछ तुमसे कहेहैं १५७ हेराजन्‌ धर्म पाप पीडा इनको जिननेके लिये विष्णुजी बिन संसारमें और कौन समर्थ है १५८ हे राजन्‌ भगीरथ कहे भये इन सब पापोंका धर्मशास्त्रकी विधिसे प्रायश्चित्त करने से पाप समूह नष्ट होजाता है १५९ अरु प्रायश्चित्त विष्णु जी के समीप करने तिससे वे सफल होते अरु तिनमें कुछ न्यून अति रिक्तपन नहीं होताहै १६० हेराजन्‌ गंगा तुलसी सत्संग अरु हरिनाम अरु निन्दा न करनी अरु अहिंसा इनसे सब पापनष्ट होते हैं १६१ हे राजन्‌ विष्णु जीके अर्पण किये कर्म सफल होतेहैं अरु जो अर्पणनहीं भये तो भस्ममें होमे चरुके समानहैं १६२ नित्य नैमित्य काम्य अरु और भी जो मोक्षका साधक कर्म है सो सब विष्णु अर्पण किया सात्विकी कहाता अरु सफल है १६३ जो विष्णुजीकी परमभक्ति है सो सबपाप नष्टकरती है अरु भक्तिवालोंका किया कर्म सफल होताहै १६४ सो हेराजन्‌ वो भक्ति दशप्रकारकी जाननी सोकि सात्विकीय राजसीय तामसीय भक्तोंसे जो करीजातीहै १६५ जो दूसरेके नाशके लिये विष्णुजी की पूजा करे सो हे राजनवह फलवाली भक्ति२अधमतामसीकहातीहै१६६ जो दुष्टबुद्धिसे मानों व्यभिचारिणी स्त्री निजपतिको तज दूसरेको भजै तैसेविष्णुजीकोपूजै तो वो मध्यमतामसी२ भक्तिहै १६७ जो दूसरोंको पूजते देखके अहंकारसे पूजा करै हे राजन्‌ वो भक्ति उत्तम तामसी३ कहाती है १६८ अरु जो धन धान्य आदि चाहता विष्णुजीको पूजै अरु

परमश्रद्धा रक्खे तो वो मध्यम राजसी४भक्तिहै १६९ जो
सबलोकों में कीर्त्ति विख्यात करके विष्णुजी को परम
भक्तिसेपूजै वो मध्यमराजसी५भक्तिहै१७० जोमोक्षआदि
विचार करके विष्णुजीको पूजै हेराजन वह उत्तमराजसी
भक्ति ६कहाती है१७१जो निज पापक्षयके लिये विष्णु
जीको परम भक्ति से पूजै वह अधमसात्विकी ७भक्तिहै
जो नर विष्णुजीकीप्रीतिसे सेवा करता वह सात्विक म
ध्यम ८भक्ति है१७२जो विधिसे सदा विष्णुजी को पूजै
वह सब में श्रेष्ठ उत्तम सात्विकी ९है१७३ अरु जो नर
नारायणजीकी महिमा धारणा करके अर्थात तिन्हींका
विचार करे अरु तन्मय होके प्रसन्न रहै सोभी भक्ति उ-
त्तम सात्विकी १०है १७४ जो मैंहीं परम विष्णुहूं अरु
मुझसेंहीं यहसबप्रपंच विस्तारितहै ऐसे जो निरंतर देख
ता वह उत्तमभक्त जानना१७५ ऐसी दशविधिकी भक्ति
संसारको निवृत्त करतीहै तहांभी सात्विकभक्तिसबपुराय
फल देतीहै१७६तिससेहेराजनजो संसारसेनिवृत्तिचाहता
वह जन विष्णुजीमें भक्ति करै१७७अरु जोनिजकर्म तज
के भक्तिकरै तिसपर विष्णुजी प्रसन्न नहीं होते क्योंकि
निज आचारसेही जनपूजा योग्यहोताहै१७८सबशास्त्रों
का प्रथम धर्म आचारही कहाताहैधर्म आचारोंसेहोता
है अरु धर्मकेस्वामी विष्णुजीहैं१७९तिससे निजकर्म से
विरुद्धलोगोंसेभीयेह विष्णुजीमें भक्तिकरनी अरु जो श्रेष्ठ
आचारधर्मोंसेहीनहैं तिनके किये धर्मभीदुःख देतेहैं १८०
हे राजन जो तुमने पूछा सो सब तुमसे कहा। तिससेतुम
नियमवाले होके तुमभी सुखीहोओ १८१ सो क्रियम

से तिन आरोग्यरूप विष्णुजीकी पूजाकरो। तिनकीपूजा किये सब कामोंको प्राप्तहोओगे १८२ अरुहेराजन् शिव विष्णुजीको एकबुद्धिसे पूजाकरो अर्थात् भेदमत मानो भेदकरने वालेको दशसहस्र ब्रह्महत्याहोतीहैं १८३ शिवजी साक्षात् विष्णुजीहैं अरुविष्णुजी साक्षात् शिवजीहैं। इनमें जोभेदकरै वहकरोडोंनरक भोगताहै १८४ हे राजन् आत्मघाती पापी तुम्हारे बडे। कपिल मुनि जीके तेजसे जले नरकोंमें पडे हैं १८५ अब हे महाराज गंगाजल छिडक करके तिनका उद्धारकरो हेराजन् गंगा जी सारेपापों को नष्ट करतीहैं १८६ हे राजन् केश वा हाड नाँह दंत अथवाभस्म। गंगाजल भिंटतेही ये विष्णु लोकमें जातेहैं १८७ हे राजन् जिसके अस्थि वा राख गंगामेंगिरें। वह महापापों से युक्तभी होवे पर परमपद पाताहै१८८हेराजन् सत्यसुनो येगंगाजी पापनाशिनी हैं जिनकी बूंदके सेवनसेही जनपरम पद पाताहै १८९ हे राजन् जितनेक पापतुमसे कहे। वेसब गंगाजीकी बूंदके छीटेसे नष्टहोजाते हैं १९० श्रीनारदजी बोले हे सनत्कुमार यमराज तिसराजा भगीरथको ऐसेधर्म सुनाकर अंत र्धानभये। अरु राजाभी तपकरने को वनमें गया १९१ सोकि सारीपृथ्वी मंत्रियोंको सौंपके। आपतप करने के लिये हिमालय पहाडमें जाताभया १९२॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितदेवीसहायकृतमेंभगीरथ यम संवाद गंगामाहात्म्य वर्णनन्नामचतुर्दशोऽध्यायः १४॥

———

# पन्द्रहवां अध्याय ॥

भगीरथकरके तप करनाअरु श्रीगंगाजीलाने का वर्णन

ऋषीश्वरोंने पूछा हेसूतजी भगीरथने हिमालय पर जाकर फिर क्याकियाअरुगंगाजीको कैसेलाया सोआप सब कहिये १ श्रीसूतजी बोले हेशौनकादिको जटाचीर धारी राजाभगीरथ वनसें विचरता भया तपकरने को हिमालय पर जाताथा सो ( गोदावरी ) नदीके तीर पर पहुंचा २ तहां महावनमें उत्तम मुनि भृगुजीके आश्रम कोदेखा । जो कृष्णमृगोंसे घेरा अरु हाथियों से सेवित ३ भौंरे जिसमें भ्रमणा कररहे पक्षिशब्द कररहे । सूकर समूह जहां डोलरहे अरु जोचमरी गउओंके वालोंसे वीजित अर्थात चमर ढुलरहे जिसवनमें ४ अरु मोर जहां नाचरहे अरु समयके अनुसार जहां पपीहा कूकरहा अरु मुनि कन्याओं से सींचनेसे वढेभये वृक्ष जिसमें ५ सो कि शाखू ताड़ तमाल इनवृक्षोंसे संयुक्त अरुआम नागकेसर इनसे सहित अरु शिरस अर्जुन वृक्ष अमलतास आक सुपारी नागकेसर इनसे संयुक्त अरु पकरिया गूलर कचनार जांठ अरंड इनसे शोभित । अरु जुही चमेली चंपा मोगरा पीपल इनसे जो विशेष भूषित वन है । ७ अरु जो खिले फूलों सहित ऋषिसमूहसे सेवा किया । अरु जो वेदशास्त्रके शब्दसे युक्त ऐसे भृगु आश्रममेंभगीरथने प्रवेशकिया ८ जो भृगुजी परब्रह्मको ध्यारहे अरु शिष्यों सहित । जो तेजसे सूर्यसमान ऐसे भृगुजीकोदेखे ९ तबतो तिन मुनिजीको तिसराजाने दण्डवत प्रणाम

किया। तबगुरु भृगुजीने भी तिसका यथायोग्य आतिथ्य भाव सतकारकिया १० फिर सत्कार कियागया राजा भगीरथ अंजलि बांधके तिन मुनिजी को ये कहताभया राजाबोला कि ११ हे भगवन् सब धर्मज्ञाता सबशास्त्रों में कुशल! जिससे संसारके तिरानेवाले विष्णुजी प्रसन्न होवें १२ अरु जिसकर्मसे तिन विष्णु जी का आराधन होवेसोही हेब्रह्मन् आपमुझपर अनुग्रहकरके कहिये१३ भृगुजी बोले हे राजन् तुम्हारा वांछित हमने जाना तुम पुण्यात्माओं में श्रेष्ठहो नहीं तो निजकुल का ऐसाउद्धा रकौन करसके। जोराजा गंगाजी की सेवासे निज वृद्धों का उद्धार करनाचाहता सो विष्णुरूप जानना १४ जो विष्णुजी जिसकर्म से मनुष्यों को वांछित फल देतेहैं। तिसोकर्म को हेराजेन्द्र हम कहतेहैं तुम सावधान भये श्रवणकरो १५ सो हेराजन् तुम अहिंसा अरु सत्यमेंपरा-यणहोओ। तथानित्यही सबकेहितमें रतहो अरुमिथ्या कभीभीमत बोलो ऐसानियम करो १६ हे राजन् दुर्ज-नोंका संपर्कतज अरु सत्संग आचरणकरनित्यपुण्यकर अरु रात्रिदिन विष्णुजीको भजतारहु १७ अरु महावि-ष्णुजीकी पूजाकर तिससे उत्तम सुख पावेगा। सो कि द्वादश अक्षरोंका महामंत्र जप तेरा कल्याण होवेगा १८ राजाबोला कि हे मुनिजी सत्यकैसाहै अरु अहिंसाभी किसे कहतेहैं। अरु हेभृगुजी सबमें हितपन कैसाकहा है १९ अनृत किसेकहा अरु दुर्जन कौन हैं। तथा साधु जन कैसेकहे अरु पुण्य कैसाहै २० वे विष्णुजीकैसेध्यान अरु तिनकी पूजा कैसी है। (गांनि) ये किसका नाम

कहा अरुअष्टाक्षर मंत्रकौनसाहै २१हेसवशास्त्र अर्थमेंकुशल तत्त्व अर्थज्ञाता मुनिजी। इससेरे संशयको हटाओ अरु पुत्रकौनाई मुझेसमझ के मुझको सबवृत्तांत कहने योग्यहो २२ भृगुजीबोले हे महामते अच्छा २ तुम्हारी बुद्धि उत्तमहै। अवजो तुमने पूछा सो सबही हम तुमसे कहतेहैं २३ हेराजन् यथार्थ कहनेको विद्वान्जन सत्य कहतेहैं। सोधर्म परायण जानो करके धर्म अनुसारवचन कहना २४ तथादेश कालआदि जाननेसे अरुनिज धर्म के अविरोधसे अर्थात जिससे धर्मविरोध नहींहोवे ऐसा जो वचन कहाजाता सो सत्य कहाताहै २५ सबहीप्राणियोंको जिससे कुछभी कलेशनहो। सो हे राजन सब अर्थदेनेवाली श्रेष्ठ(अहिंसा) जानना २६ हे राजन धर्म के कामसें सहायपन अरु कुकाज से विमुखता उसेविद्वान सबसें हितपन कहते हैं २७ अरु हे राजन जो धर्म अधर्म को न जान करके इच्छा के अनुसार कहा जावे सो सब कल्याणों का विरोधी अनृत-झूठ जानना २८ हे राजन् जो लोक विद्वेषी अरु मर्व तथा कुमार्ग में मन लगाते हैं वे सब धर्मोंसे बाहर किये (दुर्जन)कहे हैं २९ जो धर्म अधर्म के जानसे वेदमार्गके अनुसार रहते अरु सब लोकों के हितमें परायण हैं वे (साधु जन) कहे ३० जो विष्णुजीका प्रीति कारी अरु सज्जनों में रंजा अर्थात जिसेसज्जन सराहते अरु अपनेको जो प्रीति उत्पन्न करे जो विद्वानों मे (पुण्य) कहा गया है ३१ अरु ये सब जगत विष्णुरूपहै अरु विष्णुजीही सबके कारणहैं अरु में भी विष्णु रूपहीहूं ऐसे जो जाने तिसे

स्मरण कहतेहैं ३२ अरु विष्णु जीही सर्वदेव मयहैं ऐसे समझके पूजन अरु मनसे जो प्रीति करनी सो (भक्ति) कहातीहै ३३ विष्णु जी सर्व प्राणमय परिपूर्ण अरु सनातनहैं ऐसी अभेद बुद्धिसे जो भक्ति सो (पूजा) कही जातीहै ३४ हेराजन् शत्रु मित्रमें समानपन अरु वशीपना तथा दैवेच्छासे मिले संतुष्टता सो [शांति] नामकही ३५ हेराजन् ये सब तप सिद्धि देने वाले धर्म हैं जो सब पाप समूहोंके शीघ्र नाशकरने वालेहैं ३६ अब हे राजन् हम आठ अक्षरके महामंत्रको कहते हैं जो सब पापनाशक है अरु जो मंत्र विष्णुजीका प्रीतिकारक अरु सबसिद्धि दायकहै ३७ ऐसा जो धर्मादि पुरुषार्थोंका मुख्यकारण मंत्रहै सो कहते हैं सो [नमोनारायणाय] इस मंत्रको प्रणाव-ॐ) सहित जपै ३८ अरु विष्णु जीका ध्यान करे जो विष्णुजी शंख चक्रधारी शांत नारायण आरोग्यरूप लक्ष्मी जिनके वामें अंगमें अरु अभय कारी प्रभु ३९ मुकुट कुंडलधरें अनेक भूषणोंसे भूषित प्रकाशमान कौस्तुभ मणियुक्त माला डाले श्रीवत्स चिन्हसे अंकित हृदय जिनका ४० पीताम्बरधारी देव जो सुर असुरोंसे नमस्कार कियेऐसे आदि अन्तरहित विष्णुजीकोध्यावे जोसवकाम फलदाता ४१ ऐसे महा विष्णुजीका अपने आत्मा में बिचार करे सो सब कल्याण पावे हेराजन् ऐसा जानों ४२ वाच्य ते नारायण जी कहे अरु मंत्र तिनका वाचकहै ऐसे तिन महात्मा विष्णुजी का वाच्य वाचक संबंध नित्य जानना ४३ जैसा ये अनादिरूपा घोरसंसार है तैसेही इस संसारसे छुड़ानेवाले अनादि विष्णु जी हैं

४४ सोही विष्णुजी जगतपालक अरु सब कर्म फलदाता हैं जो सबके हित प्रति नारायण परसे पर हैं ४५ अरु वेही अंतर्यामी ज्ञानरूप परिपूर्ण सनातन हैं ऐसे तुमसे कहा जो तुमने पूछाथा ४६ तुम्हारा कल्याण होवे तप की सिद्धिपावो अब सुखसे जावो श्रीसूतजी बोले ऐसे परमऋषि भृगुजीसे कहा राजा भगीरथ ४७ परमप्रसन्न भया तपकरनेको वनमेंगया । सोहिमालयपर्वतमें जाके सुन्दरगंगाजीके तीरपर ४८ (नादेश्वर) महाक्षेत्रविषे महा-कठिनतप करनेलगा । सो राजात्रिकाल स्नानकरता अरु कंदमूल फलखाता । अतिथियोंका सत्कार करता अरु नित्यही होममें परायण ४९ अरु कंद मूलफल जलों में नित्यही विष्णुपूजा करता ऐसे बहुतकालतक अतिधैर्य वान राजा ५० नारायणजी का ध्यानकरतासूखे पत्ते खाता भया । अरु प्राणायामों के परायण हुआ परम धर्मात्मा राजा ५१ चारप्रकारके तपकरनेलगा ऐसेपरम देवनारायण जी को ध्याता साठ सहस्र वर्ष तक श्वास रोकिरहा ५२ अरु तिसराजाकी नासिकासे भयंकर धूआं निकलता ऐसे तिसको देख के देवतों को अत्यंत भय होताभया ५३ तबतो तिनअग्निरूपके भयसेडरे देवता महाविष्णुजीपैगये । जहां विष्णुजी विराजतेहैं ५४ सोईदेवता क्षीरसमुद्रके उत्तर तीरपर जाय कांकोतहां देव पशु पापमोचक विष्णुजी की स्तुति करते भये देवता बोले । हम जगत्के मुख्यनाथ विष्णुजी की स्तुति करतेहैं । जो स्मरण करतेजनोंकी सबपीडा हरतेजो शुद्ध भाव अरु पूर्णभाव हैं अरु ज्ञानीजन जिन को ज्ञान

गम्यकहतेहैं ५५ जोपरमात्मा सदा स्वेच्छा शरीरधारी मुनिजनोंसे ध्यावेजाते अरु देवोंका कार्यकरतेहैं। जोस मस्तसंसारके अधिनाथ तिनपुरुषोत्तम विष्णुजीको नम स्कारहो ५६ जिनविष्णु जीके नामउच्चारणसे सबपाप नष्ट होतेहैं। तिनआदिईश नारायणजी को निजपुरुषा र्थसिद्धि केलिये हम नमस्कार करतेहैं ५७ जिनकेतेज से सूर्यआदिक प्रकाशते हैं। अरु नदनदी समुद्र जिन्हें उलंघनहीं सकते अर्थात् जिनहीकी सत्तासेवर्त्तरहे हैं ऐसे कालरूपी अरु देवोंके ईशतथा पुरुषार्थरूप विष्णुजी को हमप्रणाम करतेहैं ५८ जोवर वर्णोंकर सब लोकमहं- र्त्ती अरुसुर असुरोंसे पूजित चरणकमल विष्णुजी। अरु ये सभक्तों की वांछित सिद्धिके कारण तथा केवलना- रायण ऐसेदेव विष्णुजीको हमप्रणाम करतेहैं ५९ जो आदिमध्य अंतरहित अजन्मा परमेशजीहैं। अरु जो अ- ज्ञानियों से नहींजाने जावें। अरु जो सच्चिदानन्द स्वरूप ऐसे जो रूपरहित विष्णुजी हैं तिनदेवजी को प्रणाम करतेहैं ६० जो नारायण अनंतईश पीताम्बर ब्रह्माजी से सेवनीय विष्णुजीहैं। अरु यज्ञप्रिय यज्ञकारी निर्म लहैं ऐसे तिनसर्वोत्तम इष्टदाता विष्णुजी को प्रणाम करताहूं ६१ सनत्जीबोले कि जबइन्द्र आदि देवताओं से ऐसेस्तुति कियेगये तब महाविष्णु जी। तिन राज- र्षिभगीरथ का चरित्र सब देवोंको सुनाते भये ६२ अरु देवोंकी वीरजवंशके अहातन्हैं (सनतउवाच) ऐसाकहकर हरी भगीरथ तपकर रहाथा तिसस्थान में पहुंचे ६३ जो देवों शंखचक्रधारी अरु आनन्दस्वरूप। तथापुन

अगारके गुरु ऐसेविष्णुजी तिसके प्रत्यक्षभये ६४ तब तो राजाने विष्णुजी को देखे जो निजकांतिसे दिशोंको प्रकाशितकररहे। जोअलसी के पुष्प समान कांतिमान् अर्थात् श्यामवर्ण अरु झलकते कुण्डलों से सजे ६५ खिलेकमल समान नेत्रोंवाले चमकते मुकुटसेप्रकाशमान श्रीवत्स चिह्न अरु कौस्तुभमणि धारणकिये पीत-पट ओढ़ें हैं ६६ दीर्घ भुजोंवाले उदार देवोंसे पूजितचरणा-रविंद ऐसे विष्णुजीको देखके राजा भूमिमें पड़दंडवत् प्र-णाम करता भया ६७ जो अत्यंत हर्षसे भरा अरु रोम खड़े गद्गद वचन भया अरु [ हे कृष्ण २ ] ऐसे बेर बेर कहता भया ६८ तबतो तिसपै प्रसन्न भये अंतर्यामी वि-ष्णुजी कृपा भरे भगीरथ से यह कहने लगे ६९ विष्णु जी बोले हेबड़भागी भगीरथ तुम्हारा कल्याण होगा मां कि तुम्हारे बड़े हमारे लोक में पहुँचेंगे ७० परहमारीही दूसरी मूर्त्ति जो शिवजी हैं तुम तिनका आराधन करो वे तुम्हारे सब वांछित सिद्ध करेंगे संशय नहीं ७१ हमभी तिन्हींको जाननेके लिये हेराजन सदा ध्याते हैं तिससे तुमभी शंभुजी का आराधन करो जो सुखदायक हैं ७२ अरु आदि अंतरहित देवजी सबकाम दाताहैं ऐसे शिव जी तुमसे पूजे सब सिद्धि करेंगे ७३ ऐसे कह जगतपति विष्णुजी तो अंतर्द्धान भये फिर राजाभी उठा अरु सोचने लगाकि ये स्वप्नसा क्या भया येसत्य है वा मिथ्या ऐसे विस्मित भया ७४ अरु चिंतासे व्याकुल हुआ यहकहने लगा किमैं क्याकरूं उतने मेंही आकाशवाणी भई कि हे राजन [ यहक्या ] ऐसी चिंताको तुमतजकर किंतुशिव

जीका आराधन कर ७५ फिरतौ प्रसन्न भया उठकरलो-
क कर्ता सर्व देवमय शिवजीकी स्तुति करता भया ७६
कि मैं जगदीश्वर शिवजीको प्रणाम करताहूँ जोभक्तोंकी
पीड़ा नष्टकरते जिनका प्रमाण नहीं किया जावै ऐसे
देव शिवजी ७७ जो प्रणाव रूप जगन्मय अजन्मा अरु
रचना पालना संहार करते ऊर्ध्वरेता अरु तीव्र नयन हैं
अरुजो विश्वरूप ऐसे शिवजीको प्रणाम करताहूं ७८ जो
आदि मध्य अंतरहित अनंत अविनाशीहैं जिनकोयोगी
जन [पुष्टिवर्धन] बलबधाने वालेकहते तिन शिवजीको
प्रणामकरताहूं ७९ नीलकंठ शिवजीकोनमस्कार अरुवंच-
नापरिवंचनाकरतेअर्थात्निजमायासेसबकोअत्यंतमोहि-
तकरतेआपकोनमस्कारहै ८० लोकाधिनाथ आपकोनम-
स्कार पशुपति आपको नमस्कार चैतन्यरूप आप को
नमस्कारअरुदुष्टोंकेपति अर्थात्शिक्षकआपकोनमस्कार
है ८१ पापनाशक अरु मीढुष्टम आपको नमस्कार अरु
देवजीकोनमस्कार अरु महारुद्रप्रचेताआपको नमस्कार
है ८२ पिनाकधनुषधारी आपको नमस्कार शूलहस्त आ-
पकोनमस्कार चैतन्यरूप अरु शूलपुष्टोंकेपति आपको
नमस्कार है ८३ सर्वाभरण भूषित अरु घंटा हस्त आपको
नमस्कारपंचाननदेव अरु क्षेत्रोंकेपति आपको नमस्कार
कपाल अरु मुदगरहस्तआपकोनमस्कारअरु संपर्णपापों
को हरते आपको नमस्कारहै ८४ गणोंके अधिदेवता नि-
र्गुणाअरु परमात्मा आपको नमस्कार गणाधिनाथ अरु
गणोंके पति आपको नमस्कार है ८५ हिरण्यगर्भ अरु
हिरण्यपति आपकोनमस्कार हिरण्यरेता अरुविश्वरूप

आपको नमस्कारहै ८६ ध्यानस्वरूप अरु ध्यानके साक्षि- रूप आपको नमस्कार ध्यानस्थित अरु अकुिंठ्य आप कोनमस्कारहै ८७ जिनशिवजीसे यहचर अचरसंसार अरु प्रकृति पुरुष ये मेघसे जैसे वर्षाहोती तैसे उत्पन्नभये ८८ ऐसे स्वयं प्रकाश महात्मा सनातन परमज्योति रूपको तत्ववेत्ता जनकहते तिन शिवजीको नमस्कारहै ८९ अरु जिन्हींको जगत्के चक्षु सविता कहते तिन शिवजी को नमस्कार है उमाकांत विरूपनेत्र नीलकंठ सदाशिवजीहै मृत्युंजय महाभाग जोकल्याणहै सो सब ओरसे उत्पन्न करो अर्थात सुखदेओ ९० । ९१ जटा जूटधारी आपको नमस्कार अरु नीलकंठ आपको नमस्कार अरु अग्निने- त्रा आपको नमस्कार है शिवजी आप सुमन अर्थात हम पै प्रसन्न होओ ९२ जिन शिवजीसे समुद्र नदी पर्वतअरु यक्ष गंधर्व अप्सरा सिद्धसमूह भयेहैं अरु जिनकी सत्ता से प्राणी चेष्टा करते अर्थात निजनिज काजकरतेहैं वोशि- वजी हम पै प्रसन्न होवें ९३ अरु जिन निर्मल शिवजी को योगी जन ध्याते हैं अरु जो सबके अंतर्यामी रूप रहितेहैं ऐसे स्वतंत्र केवल गुणानिधान शिवजीको बार- वार प्रणाम करताहूं ९४ जो इस सगर वंशी भगीरथ से किये शिवजी के स्तोत्र को त्रिकाल पढ़े सो सब काम फल पावैगा ९५ फिर ऐसे स्तुति किये लोक कल्याण कारी शंकरजी तपसे संतप्त भये भगीरथके आगे प्रकट भये ९६ अरु भगीरथ तिन्हैं पंचानन दशभुज अरु चंद्र- शेखर त्रिनयन नाग यज्ञोपवीत वाले ९७ विशाल वक्ष- स्थल वाले देव महा पराक्रमी जो गज चर्म ओढे अरु

सुर असुरोंसे पूजित चरण कमल ९८ ऐसे शिवजी को देखतेही राजा भगीरथ ने भूमिमें पड़के दण्डवत् प्रणाम किया अरु हे महादेव हे महादेव ऐसे कहता भया ९९ तबतो चंद्रशेखर शंकर जी तिस राजा की ऐसी भक्ति जानकर बोले कि हे राजन् हम प्रसन्नहैं वरमांगो २०० हे निष्पाप तुमसे भक्ति औस्तोत्र करके हम प्रसन्नभये इससे तू यहाँ अतुल भोग भोगके अंतमें मोक्ष पावैगा २०१ देवेश शिवजीसे ऐसेकहा प्रसन्न मनभया भगीरथ हाथजोड़कर जगदीश्वर शिवजीसे बोला २०२ कि हे महेश्वर जी जो आप मुझको वरदिया चाहतेहैं तौगंगाजी देकर मेरे बड़ोंका उद्धारकीजिये १०३ तबशिवजी बोले किहे राजन् हमने गंगादई अरु तिनको परमगति अरु मोक्षभी दई ऐसे कह शिवजी अंतर्द्धान भये १०४ अरु शिवजी के मुकुटसे निकसी लोक पावनी गंगा जी सब जगतको पवित्र करती भगीरथ के पीछे २ चली १०५ तभीसे वो निर्मल सबके मल हरनेवाली गंगाजी सबलोकोंमें [भागीरथी] ऐसे विख्यात भई १०६ अरु हेमुनीश्वरो जहाँ पहिले सगरके पुत्र भस्म भयेथे तिसी स्थान को येह गंगाजीने जाय पवित्र किया २०७ सो जिस २ की हड्डी को गंगाजी ने पवित्र करी वोही नरक में पड़ा तिसकी क्षण में निष्पाप भया १०८ पहिले जिनको यमने ताड़ना दीथीवेही फिर गंगाजल से पवित्र भये तिन की कारको पूजनये १०९ फिरतो यमराज तिनको निष्पाप भये जानकर विधिसे प्रणाम करके यह कहने लगा ११० यम बोला कि तुम ने निज कर्मोंसे इससमयतक

अत्यंत घोर नरक भोगे अब तुम्हारे वंशमें भगीरथ भया सो धन्यहै १११ तिसने तुमको घोर नरक से तिराये हैं अब तुम सब काम सहित इन विमानों में बैठकर विष्णु-भुवन पधारो जो सबसे उत्तम लोक तहां ११२ यह सेयम राजसे कहे निष्पापमहात्माभये वे सौकरोड़ कुलोंसहित विष्णु भुवनको पधारे ११३ हेऋषियो ऐसे प्रभाववाली विष्णुपद से भई गंगा जी सब लोकों में विख्यात महापाप नष्टकरने वालीहैं ११४ जोइस सबपापनाशक पवित्र आख्यानको पढ़ै या सुनै सो गंगा स्नान फलको पावै ११५ जो इस पवित्र आख्यान को देवमंदिर मेंकहैसो प्रलय पर्य्यंत विष्णु-निकट निवास करताहै ११६

इतिश्री बृहन्नारदीय पुराण भाषा पंडित देवीसहाय कृत गंगामहात्म वर्णनन्नामपंचदशोऽध्यायः १५ ॥

## सोलहवां अध्याय ॥

व्रतों का वर्णन किया है ।

श्री सूतजी बोले हे मुनिवरो अब तुम से व्रतोंका वर्णन करतेहैं जिनकरके सहजही विष्णुजी प्रसन्न होतेहैं १ अरु सर्वत्र जिनसे सुख होता अरु वृद्धि भी होती है जिस किसी भी उपाय से जो हरि पूजामें परायण हैं वे परमधामको पधारतेहैं से महर्षि जन कहते हैं सोकि मार्गशिर के शुक्लपक्षकी द्वादशी को व्रत करके श्रद्धासहित जन विष्णुजी की पूजा करै २ । ३ सो पहिले दन्तधावन कर नहाय श्वेत वस्त्र पहिर कर गंध अक्षत पुष्पादिकों से विष्णु जीकी पूजाकरे ४ अरु [ के-

शवाय नमः ] इस मंत्र से विष्णु जी को पूजै अरु इसही मंत्रसे अग्निमें तिलोंका होमकरै ५ अरु शालिग्रामशिलाके निकट रात्रिको जागरणकरे । अरु सवासेर दुग्ध से विष्णुजीको स्नानकरावे ६ अरुगीत वाजेभक्ष्यभोज्य नैवेद्योंसे महालक्ष्मी सहित नारायणजी को त्रिकालपूजै ७ फिर सवेरे उठ अरु नित्यका कर्म करके पहिले की नाईं सावधान पवित्रभया देवजीको पूजै ८ अरु घृत मिलाई खीर जिसमें गिरीमेवा डालीहो । सो इसमंत्र से भक्ति पूर्वक दक्षिणा सहित दानकरै ९ मंत्रहै । केशी-राक्षस के हंता केशव देवजी जो सबसम्पत्ति दायकहैं । सो इसश्रेष्ठ अन्नदानसे मेरा वांछित सिद्धकरैं १० फिर श्रद्धा सहितभक्ति से ब्राह्मणों को भोजन करावे । फिर नारायणमें परायण मौनभया आपभी भोजन करे ११ इसप्रकार से भक्तिकरके जो उत्तम विष्णुजी का पूजन करे । सो विष्णुजीके प्रिय यज्ञके आठगुने फलकोपाता है १२ जो पौषशुक्लकी द्वादशीको व्रतीरहा )नमोनारायणाय) इस मंत्रसे विष्णुजीकी पूजाकरे १३ अरु सवासेर दुग्धसे नारायण जीको स्नान कराके त्रिकालपूजन करता रात्रिको जागरणकरे १४ सो कि धूप दीप नैवेद्य अरु सुन्दर पुष्पों से । अरु नृत्यगीत वाजे अरु स्तोत्रोंसे विष्णुजीको पूजै १५ अरु घृतदक्षिणा सहित खिचड़ी दानकरे मंत्रहै आत्मा सबलोकोंके ईश सनातन नारायणजी १६ इस खिचड़ी के दानसे [प्रसन्नहोवें] इसमंत्र से श्रद्धायुक्त भया ब्राह्मणको देवे फिर ब्राह्मण जिमावै फिर आपभी भाइयों सहित भोजन करे १७ । १८ ऐसे

जो भक्तिकरके नारायणजी को पूजताहै । अग्नि होम यज्ञके आठगुने फलको पाताहै १६ अरु जो माघशुदी द्वादशी को पहिले की नाईं व्रतीरहा [ नमोमाधवाय ] इसमंत्रसे हवनकरके २० अरु सवासेर दुग्धसे विष्णुजी को स्नान कराकर । सावधान भया गंध अक्षतादिक से पूजाकरै २१ रात्रिको जागरणकरे फिर सवेरे नित्यकर्म करके फिरमाधवजी की पूजाकरे २२ सवासेर तिलब्राह्मणको इसमंत्रसे देवे । अरु सबपापों की निवृत्तिकेलि येदक्षिणा वस्त्रदेवे २३ मंत्र सबप्राणियों के आत्मामाधवजी सबकाम फलदाताहैं सो तिलोंके महान दान से सबकाम सिद्धकरें २४ इसमंत्र करके भक्ति से ब्राह्मण कोदेवे फिर प्रभुमाधव जीका स्मरण करता ब्राह्मणोंको भोजन करावे २५ हेद्विजो जोऐसी भक्तिसे तिलदानकरै । सो सौवाजपेय यज्ञोंका संपूर्ण फल पाता है २६ अरु फाल्गुण शुदीद्वादशी को जो व्रतीरहा [ गोविंदायनमः ] इसमंत्रसे विष्णुजी को पूजै २७ फिर घृतमिलित तिलों से एकसौ आठ आहुति देकर । सवासेर दुग्धसे विष्णुजीको स्नान करावे २८ ऐसे त्रिकाल पूजन करता रात्रि को जागरणकरै । फिरनित्य के कर्म करके विष्णुजीकी पूजाकरै २९ अरु वस्त्र दक्षिणा सहित सवासेर चावल ब्राह्मण को इसमंत्रसे दानकरै ३० कि हे सबके प्रियईश गोपियों के वल्लभ विष्णुजी । इस अन्नदान से आप मुझसे प्रसन्नहोओ ३१ ऐसे जो व्रतकरै सो सब पापों से छूटा (सोमेध) के संपूर्ण फलको पाताहै ३२ अरु जो चैत्र शुदीद्वादशीको व्रतीजन (विष्णवेनमः) इसमंत्रसे पूजै ३३

अरु सवासेर दुग्ध से विष्णुजी को स्नान करावे। फिर ऐसेही सवासेर घृत से स्नान करावे ३४ अरु रात्रि को जागरणकरकेपहिलेकी नाईंपूजै फिर नित्यके कर्मकरके पूजाकरै ३५ अरु सहतमिले तिलोंको एकसौ आठआहुतिदेवे अरु दक्षिणा सहित पांचसेर चावल विप्रकोदान करे ३६ मंत्र [प्राणरूपी महाविष्णुजी प्राणदाता] प्राण वल्लभहैं। सोजनार्दनजी तंडुलदानसे मुझपर प्रसन्न होवें ३७ ऐसी भक्तिसे जोजन करै सो सब पापोंसे छूटा। अ ग्निष्टोम-यज्ञ के आठवें फलको पाताहै ३८ अरु जो वैशाखशुदी द्वादशीको व्रतीजन विष्णुजीको पूजै। अरु बीनअर्थात् बीससेरदुग्धसेविष्णुजीका अन्हवावे३९अरु निश्चिंत मनसे तहां रात्रिको जागरणकरै अरु [ हे मधुहंता विष्णुजी आपको नमस्कार ] इसमंत्रसे घृतमिलितआहुतिदेवे ४० और बीससेर दुग्धसे विष्णुजीको स्नान करावे। अरु आत्मवेत्ता द्विजको सवासेर दक्षिणासहित घृतदेवे ४१ फिर अपनी भक्तिसे ब्राह्मणोंको भोजनकरावे घृतदेने का मंत्र हे सबलोकोंके पवित्र कर्ता विष्णु जी आपको नमस्कार। हेदेवेश इसघृतके दानसे मेरेसब मनोरथ संपूर्णकीजिये ४२ हे द्विजो ऐसे ब्राह्मणों का घृतदे अरु विष्णुजीको पूजाकरके। सब पापोंसे छूटो जन अश्वमेधके फलको पावे ४३ जो ज्येष्ठशुदी द्वादशी को व्रतीजन। पांचसेर दुग्धसे विष्णुजीको स्नान करावे ४४ अरु त्रिविक्रमायनमः इसमंत्रसे पूजाकरे। अरु खीरसे एकसौ आठ आहुतिदेवे ४५ फिर जागरणकरके पूजाकरै अरु ब्राह्मणोंको दक्षिणासहितबीसपूवेदेकर ४६

अरु हे देवों के देवजगन्नाथ जी हे परमेश्वर प्रसन्न होओ। इस भेंटकोलेके आप सब वांछितदेओ ४७ ऐसे फिर ब्राह्मणों को भोजनकरावे अरु मौनभया आपभी भोजनकरे। तोसब पापोंसे छूटा वा आठ नरमेध-यज्ञोंके फलको पाताहै ४८ अरु आषाढ़ शुदी द्वादशीको व्रती रहाजो जितेंद्रिय। सवासेर दुग्धसे (वामनजीको स्नान करावे ] अरु वामनाय नम ] इस मंत्रसे दूर्वाहवन करे। अरु सम्यक प्रकारजागे फिर वामनजीको पूजै ४९।५० अरु नारियल दक्षिणा सहित दधि अन्न। आत्मज्ञानी वामनजी को पूजनेवाले ब्राह्मण के अर्थदेवे ५१ अरु वामनजी बुद्धिदाता वामनजी द्रव्यमें स्थितहैं। अरु लेने वालेभी वामनजीही है ऐसेतिन वामनजीको नमस्कार ५२ इससे दधिअन्न दानकरे फिरशक्तिसे ब्राह्मणजिमा-वे तो हे द्विजोत्तम सौगोदानों के फलको पाताहै५३ जो श्रावणशुदी द्वादशीकोव्रतीजन सहनमिले सवासेरदुग्धसे विष्णुजीको स्नान करावे ५४ अरु श्रीधरायनमः इसमं-त्रसे गंधआदि सहित पूजाकरे। अरु यथाशक्ति घृतसे हवनकरे। तथा जागरण करे फिरपूजा करे। अरु ब्राह्म णको पांचसेर दुग्धदेवे ५५।५६ तथा वस्त्र दक्षिणाअरु सुवर्णके कुण्डल दानकरे। अरु हेद्विजोसब कामसिद्धि कोलिये यह मंत्रपढ़े ५७ कि हे क्षीरसमुद्र शायी पशुपा शमोचक देव विष्णु जी। क्षीरदानसे प्रसन्नभये आपहम को सुखदेओ ५८ ऐसे दानकर श्रद्धासे ब्राह्मण जिमा वे। तो सहस्र अश्वमेधोंके संपूर्ण फलको पाताहै ५९ जो भाद्रपद शुदी द्वादशीको व्रतीजन। सौनभर दुग्धसे जग-

तके गुरुविष्णु जी को स्नानकरावे ६० अरु हे हृषीकेश
जी [आपको नमस्कार] इसमंत्र से पूजाकरके । सहततिम
लाये घृतसे यथाशक्ति हवनकरे ६१ अरु जागरणआ-
दिकरके आत्मवेता ब्राह्मण को । अढाई सेर गेहूं अरु
दक्षिणा श्रद्धासेदेवे ६२ अरु हे हृषीकेशजी सबलोकों
के मुख्यकारण आपको नमस्कार गेहुंओंके दानसेमुझ
को सबसुख देओ ६३ फिर श्रद्धासे ब्राह्मण जिमावे अरु
आपभी भोजन करे सोसब पापोंसे छूटा ब्रह्मसेध-यज्ञ के
फलको पावे ६४ अरु जो आश्विन शुदी द्वादशी को
व्रतीजन [ सवासेर दुग्धसे पद्मनाभि ] जीको स्नान क-
रावे [ अरु पद्मनाभायनमः ] इसमंत्रसे यथाशक्ति होम-
करे ६५ हे सबलोकोंके ईश्वरहृषी केशजी आपकोनम-
स्कार मेरेको आपसदा सुखदेओ मैं आपहीके शरणहूं
६६ ऐसे फिर जागरणके अन्तमें फिरपूजाकरे । अरुब्रा
ह्मणको दक्षिणा सहित सहत अरु कांजीदेवे ६७ हे लो
कोंके पितामह अरुकमल नाभि आपकोनमस्कारमधु-
दानसे प्रसन्नभये आप मुझपै प्रसन्न होइये ६८ ऐसेभ-
क्तिसे जो पद्मनाभजीका पूजन करता सो सहस्रब्रह्मसे-
धोंके संपूर्ण फलको पाताहै ६९ अरु जो कार्तिक शुदी
द्वादशी को व्रत रहा जितेन्द्रिय जन पांच २ सेर दुग्ध
दही अरु घृतसे ७० [दामोदरायनमः] इसमंत्रसे भक्तिकर-
केस्नान करावे अरु सहत मिलित तिलोंसे एकसौ आठ
आहुति देकर ७१ त्रिकाल पूजनमें परायण भया रात्री
को जागरणकरे फिर सवेरे कमलके सुन्दर पुष्पोंसे पूजा
करे ७२ फिर घृत तिलोंसे एकसौ आठ आहुति दे अरु

मंत्र हे लक्ष्मीकेपति आपको नमस्कारहै हे देवेश आप लक्ष्मीसहित इसअर्घको ग्रहणाकीजिये१०० जिनविष्णु जीकेस्मरण अरु नामोच्चारणसे तपयज्ञ आदिकर्मोंमें जो न्यून भी हो अर्थात् करनेसे रहगयाहो सोभी संपूर्णहोवै तिन आच्युतजीको हमभीम्र श्रद्धासे वन्दनाकरतेहैं १०१ ऐसे विष्णु जीकी प्रार्थनाकरके व्रती वस्त्रसहित विष्णु मूर्त्ति आचार्य्य अर्थात् कर्म करानेवाले को देदेवे १०२ फिर ब्राह्मणों को भोजन करावे अरु तिन्हें यथाशक्ति दक्षिणादेवे १०३ फिर मौनभया भाइयों सहित आप भी भोजनकरे । फिरभी ब्राह्मणोंसे विष्णु जीकी कथा सुनै १०४ हे विप्रो ऐसे भक्तिकरके जो इसपावन द्वादशियोंके व्रतकरता । सो सब कामफल पाकर उत्तमभोगभोगताहै १०५ अरु इकईस कुल सहित सब पापों से छूटा। ब्रह्म भुवनको पधारताहै जहां गये शोचनहींकरता १०६ जो इस द्वादशी व्रतोंकी कथाका श्रवणकरै सो वाजपेय यज्ञके फलको प्राप्त होताहै १०७ ॥

इतिश्री बृहन्नारदीय पुराण भाषा पण्डित देवीसहाय कृत द्वादशीव्रत निरूपण वर्णनन्नाम षोडशोऽध्यायः १६

## सत्रहवां अध्याय ॥

पूर्णिमाके व्रतोंका निरूपण ॥

श्रीसनत्जी बोले हे ऋषीश्वरो अब हम और व्रतवर्णन करतेहैं तिनकेतुम सावधान भये श्रवणकरो । जो व्रत सब पापनाशी पवित्र अरु सब दुःख नाशकहैं १ अरु जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंको अरु स्त्री शूद्रोंको । धनसंपत्ति

बधाता अरुसबकामफलदायकहै जो२ दुःस्वप्ननाशक धन्य
अरु दुष्टग्रहों को हटानेवाला है। अरु जो उत्तमब्रत सब
लोकब्रतोंमें विख्यातहै३ तिसकी विधिहमसेसुनो। जिस
के करनेसे करोड़ों पापनष्ट होतेहैं सो मार्गशीर्षकेशुक्ल
पक्षकी पूर्णिमाको पवित्रजन यथा आचारसे पहिलेदन्त
धावन करके न्हाय शुक्ल वस्त्र पहिनकर शुद्धस्थान में
बैठा ४ पैर धोय आचमनकरके नारायणजीका स्मरण
करता नित्यका देव पूजन करके फिर संकल्प करै ५
फिर भक्तिभाव से देवनारायण जी का स्थापित करै
फिर आवाहन आसनआदिकों से ब्रती नमोनारायणाय
इसमंत्रकरके पूजाकरे ६ फिर गीत बाजेनृत्यअरु पुराण
पठन आदिकों से अरु नियमवान पवित्रभया स्तोत्रों से
विष्णुजी को पूजाकरे ७ फिर विष्णुजीके आगे गोल
बेदी बनावे जो छोटी अंगुलीरहित मुट्ठीके समान तिस
परगृह्यविधि अर्थात पंचभूमि संस्कारकर के अग्निस्था-
पनकरे ८ तहांपुरुषसूक्त सहस्रशीर्षा इसलेके श्रीश्चते
तक हवनकरै। चरुतिलोंसे वाघृतसेआहुतिदेवे९ फिर
मूलमंत्रसे एकसहस्रआठ वाएकसौआठ यथाशक्तिहवन
करे। प्रयत्न से जिस करके सबपाप दूरहोवें १० अरु
अज्ञात पापोंका प्रायश्चित्तभी तहांहींकरे। ऐसीविधि
से हवन समाप्त करके फिरशांति सूक्तोंका पाठकरे ११
फिरसुचित्तहोकर विष्णुजीको विधिसे पूजाकरे। फिर
प्रार्थना पूर्वक तदपूजन विष्णुके समर्पण करे १२ फिर
भाइयों सहित आपभी नक्तव्रत भोजन का ग्रहणकरे। अरु
देवजीकी प्रार्थना करै कि हे विष्णुजी मैंनेइस पूर्णिमा

को व्रतीरहकर फिर हे पुण्डरी काक्ष विष्णुजी आपकी आज्ञासे पिछलेदिन भोजन करूंगा ऐसे विष्णुजी की प्रार्थनाकरके चन्द्रमाको अर्घदेवे। सो भूमिमें दोनोंगोड़े लगाकर गंधपुष्प अक्षतोंसे सहित अर्घ इस मंत्रसेदेवे १३ १४ १५ हे क्षीर समुद्रसेभये अत्रिगोत्रमें उत्पन्न चन्द्रमा जी आपनिजपत्नी रोहिणी सहित मेरेदिये इस अर्घको ग्रहणकरो १६ ऐसे अर्घदेके प्रार्थना करे। सो अंजलि बांधके पूर्व में मुखकरके १७ चन्द्रमाको देखता कि हे स्वच्छ किरणोंवाले हे द्विजराज आपको नमस्कार है रोहिणीकेपति अरु लक्ष्मीकेबंधु आपको नमस्कारहोवे १८ १९ फिरपुराणश्रवणादिकोंसेजागरणकरे। जिते-न्द्रिय अरुवशी शुद्धपाखण्ड रहितभया २० फिर सवेरे उठकर यथा आचार से शुद्धिकरे। फिर यथा योग्य विष्णुजीकी पूजाकरे २१ फिरश्रद्धासेब्राह्मणोंकोभोजन करावे अरु भाई बन्धुसहित मौनभया आप भी भोजन करे २२ ऐसे पौषआदि महीनोंकी पूर्णिमाओंकोव्रती-रहा। मनुष्यभक्तिसहित पहिलेकीनाई विष्णुजीकीपूजा करतारहे २३ ऐसे वर्षदिन करके फिरकार्तिककी पूर्णिमा कोदिन। उद्यापनकरै तिसका विधान कहतेहैं २४ विष्णु जीका सुन्दरगोल मंडप बनावे। जो पुष्प मालाओंसेमण्डित अरु चंदन व ध्वजाओं से शोभित २५ बहुत से दीपकों सहित अरु घुंघुरोंकी झुंकारवाला। अरु जो दर्पण कलश चमरोंसे संयुक्त २६ अरु तिसके मध्य सर्वतोभद्र जोपंच रंगोंसेशोभित। अरु जलभराकलशतिसके मध्यमेंधरे २७ फिर तिसकोसफेदवस्त्रसेढके फिर सुवर्णचांदी वा

तामेंकीहीलक्ष्मीनारायणजीकी मूर्त्तिबनाकरतिसकलश
पर विराजमान करे तिन्हें पंचामृतसे स्नानकरा अरु गंध
पुष्प आदिसे २८।२९ अरु भक्ष्य भोज्य आदि नैवेद्योंसे
भक्ति करके तिनकी पूजाकरे। अरु श्रद्धासहितजागरण
करे ३० फिर सबेरे पूर्वक्रमसे विष्णुजीकी पूजाकरे।
फिर वस्त्रसहित प्रतिमा आचार्य द्विजको देवे ३१ फिर
यथा श्रद्धासे भक्तियुक्त ब्राह्मणोंको भोजन करावे। फिर
यथाशक्ति तिलोंका दानकरे ३२ अरु पूर्वक्रमसे अग्नि
में तिलचरुका हवनकरे। ऐसे क्रमसे नर इसलक्ष्मीना-
रायण व्रतकोकरे ३३ तो यहां पुत्रों सहित महाभोगभोग
कर। सब पापोंसे छूटा दशसहस्र कुलोंसहित ३४ विष्णु
भुवनको पधारता जो योगीजनोंको दुर्लभ। अरु जनोंको
मोक्ष ज्ञानदाता सो इस व्रतके प्रभावसे प्राप्तहोवे ३५॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषा पण्डितदेवीसहायकृतमेंपूर्णिमा

व्रतनिरूपणन्नामसप्तदशोऽध्यायः १७॥

# अठारहवां अध्याय॥

ध्वजा रोपण व्रतका निरूपण है॥

श्री सूतजी बोले कि हेऋषियो अबहम ध्वजारोपण
नाम और व्रत कहतेहैं जोसबपापहारी पवित्र अरु विष्णु
प्रीतिकारक है १ अरु ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य अरु स्त्री
शूद्रोंके सबदुःखोंका नाशक अरु संसारसे निवृत्ति करने
वालाहै २ हेऋषियो जो विष्णु मंदिरमें उत्तम ध्वजारोपै
सो ब्रह्मादिकों करके पूजाजाता है और कहनेसे क्याहै ३
हे ऋषियो जो सवर्णोंके सहस्र भार कुटुंबी द्विजकोदेवेतो

अरु पवित्र भया हरिके समीप जागरण करै १७ फिर सवेरे उठ नित्यकर्म समाप्त करके गंध पुष्प अक्षतों से पूर्ववत विष्णुजीकी पूजै १८ फिर मंगलबाजोंसे अरु सुंदर सूक्तपाठोंसे नृत्य अरु स्तोत्र पाठोंसे सहित तिस ध्वजा को १९ देवता के द्वारपर वा शिखर पर हर्ष युक्त भया दृढ़ स्थापन करे सुंदर खम्भे लगावे फिर गंधपुष्पअक्षत अरु सुन्दरधूपदीपोंसे २० अरु भक्ष्य भोज्यआदि सहित नैवेद्यों से भगवान्कोपूजे ऐसे देवमंदिरमेंउत्तम ध्वजा लगावै २१ अरु प्रदक्षिणा करके यहस्तोत्रपढ़ै श्रीसूतजी कहतेहैं हे पुंडरीकाक्ष हेविश्वभावनआपको नमस्कार २२ हे हृषीकेश हे पूर्वजनमा महापुरुषविष्णुजी आपकोमैं प्रणाम करताहूं २३ जिन से येसंपूर्ण प्रपंचभया अरु जिन में विराजमानहै अरु जिनहीं में लीनहोता है तिनमाधव जी को मैं प्राप्तहूं २४ जिनके परमभाव को ब्रह्मादिक देवता भी नहीं जानते अरु योगी जनको प्रशंसा करते हैं तिन ज्ञानरूपी विष्णु जीको मैं वंदना करताहूं २५ अरु जिन विष्णुजीका आकाशतो नाभिअरु आकाशही जिनका मस्तकहै । अरु पृथ्वी जिनके पैर हैं तिन विष्णु जीकी वंदना करताहूं २६ अरु दशोंदिशा जिनके कान अरु सूर्य चन्द्रमा जिनके नेत्रहैं अरु यजुः साम अथर्वण ये जिनकी वाणीहै तिन ब्रह्ममूर्त्ति विष्णु जीकी वंदना करताहूं २७ अरु जिन विष्णु जीके मुखसे ब्राह्मण भये अरु भुजोंसे क्षत्रिय भये । अरु जिनके ऊरु से वैश्य अरु पैरोंसे शूद्रभये २८ चन्द्रमा जिनके मनसेभया अरु सूर्यनेत्र से भया अरुप्राणोंसेपवनभया अरु मुखमे अग्निभया २९

अरु माया के संगही से जिन विष्णु जीको पुरुष कहते अर्थात् वस्तु से चित्तरूप हैं। अरु स्वभाव निर्मल शुद्ध निर्विकार निरंजनहैं ३० अरु जो क्षीरसमुद्र शायी अनंत अपराजित अर्थात् नहारने वाले विष्णुजी हैं अरु जेय भक्त वत्सल ज्ञानगम्य हैं तिनको प्रणाम करता हूं ३१ अरु जिनसे पृथिव्यादि पंच महाभूत अरु पंच तन्मात्रा अरु इंद्रियें उत्पन्नभई तिन सर्वभुज विष्णु जीको प्रणाम करताहूं ३२ अरु वे विष्णु जी निर्विकार अज अरु शुद्धहैं अरु जिनको योगीजन सब कारणोंके कर्ता कहतेहैं तिन विष्णुजीकोनमस्कारहै ३३ महान्‌विष्णुजीतो एकहैं अरु पृथक्‌भये अनेकहैं तिन सबोंको त्रिलोकीमें व्याप्तहोकर विश्वके भोक्ता विष्णु जी भोगतेहैं अर्थात् एकही विष्णु जी निज सत्तासे सर्वत्र विराजमान होरहेहैं ३४ जो सब प्राणियों के अंतर्य्यामी जगन्मय निर्गुण अरु परम आनंदहैं सो विष्णुजी हमपै प्रसन्नहों ३५ जो मायासे मोहित चित्तवालोंके हृदयमें स्थित भी दूरहैं। अरु जो ज्ञानियों को सर्वत्र व्याप्त प्रतीतहोते सो विष्णु जी प्रसन्न हों ३६ जो अनेक अवतार धारके भूमिभार उतारते अरु जनोंकी सब पीड़ा हरनेवाले ऐसे विष्णु जी हमपर सर्वदा प्रसन्न होवें हम तिन्हें बेर२ नमस्कार करतेहैं ३७ अरु जोज्ञानी अरु कर्मवालोंको तथा भक्तिमान जनोंको गतिदेते सो विष्णु जी हमपरप्रसन्न हों ३८ जिन विष्णुजीकारचीलीला में शरीर धारण किये जाते। अरु विद्वान् जन जिनकी पूजाकरते सो विष्णुजी हमपरप्रसन्नहों ३९ अरु संतजन जिनको सच्चिदानंद स्वरूप कहते हैं तथा निर्गुण अरु

सगुणाभी कहतेहैं सो विष्णुजी हमपर प्रसन्नहों ४० जो परमईश अरु परम आनंद अरु परमेश्वर प्रभुहैं अरु जो चित्तरूप अरु चित्तज्ञेय सोविष्णुजी हमपरप्रसन्नहों ४१ जो निरंजन परमात्मा सबके आधार हैं अरु जो सतरूप नित्यकामदाता सो विष्णुजी हमपरप्रसन्नहों ४२ जो इस स्तोत्रों में उत्तम स्तोत्रको नित्यपढ़ै सो सब पापोंसे छूटा विष्णुलोकमें विराजता है ४३ हे ऋषियो ऐसेस्तुतिकरके विष्णुजीको प्रणामकरे अरु ब्राह्मणकी पूजा करे फिर वस्त्र दक्षिणादिक करानेवालेको देवे ४४ फिर यथाशक्ति ब्राह्मणोंको भक्तिभावसे भोजन करावे। फिर भाई पुत्र आदिसहित आप भी भोजनकरे ४५ हे मुनियो जो इस ध्वजारोपण कर्मको करता तिसके फलको कहते हैं तुम सावधान होसुनो ४६ हेद्विजो जबतक जितनोबेर वहध्वजा का वस्त्र पवनसे हिलै तितनेही पाप समूह तिसके नष्ट होतेहैं ४७ जो महापापों से वा सबपापोंसे भी युक्तहोवे पर विष्णु मंदिरमें ध्वजा लगाने से सबसे निवृत्त होताहै ४८ हे द्विजो जितने दिन वह ध्वजा विष्णु मंदिर में रहै तितनेही सहस्र युगोंतक विष्णुनिवास होताहै ४९ जो धर्मात्मा लगाई ध्वजाको सराहते वेभी करोड़ों उपपापों से छूटतेहैं ५० मंदिरमें लगायी ध्वजा निज फटकारोंकरके ताके सब पापोंको हटादेती है ५१ अब हे ऋषियो इतिहासकहकहतेहैं जोसबकामदाता नारदजीसे कहागयाहै सो कि सतयुग में (सुमतिनाम) राजाभाया ५२ जोसोमवंशमेंउत्पन्न बुद्धिमान् अरुसातोंद्वीपोंकाराजाधर्मात्मा सत्यवंत पवित्र दमनशील चतुर अरु अतिथियोंका प्या-

रा ५३ सब लक्षणों सहित अरु सब संपत्तियोंसे संयुक्त। अरु सदा हरि कथा सेवन करता अरु विष्णुभक्ति में तत्पर रहता ५४ अरु विष्णु भक्तोंकी टहल करता अहंकार रहित। अरु पूज्योंकी सेना में परायण समदर्शी अरु गुणों से संयुक्त ५५ सबकाहित्ती अरु शांत कृतज्ञ अरु कीर्त्तिमान् ऐसा राजा। अरु तिसकीरानी जो बड़भागिनी सबलक्षणोंसहित ५६ [सत्यमती] नामसे विख्यात भई जो पतिव्रता अरु पतिही प्राण जिसके। तो वे दोनों स्त्री पुरुष नित्यही हरि पूजामें परायण भये ५७ अरुजो ज्ञाति श्रेष्ठ बड़भागी नित्यही सत्कर्म में तत्पर भये। अरु जो नित्य अन्नदान मेंरत अरुहरि पूजा में परायण ५८ नित्य अन्नदान करते अरु जलपिलाते अरु तड़ाग उपवन फुलवाड़ी जिन्होंने अनेकही बनवाये ५९ अरुवो [सत्यमती] पवित्र प्रसन्नभई नित्य विष्णु मंदिरमें नृत्य कियाकरती जो सुन्दर अरु कोमल बोलने वाली ६० अरु वहभी बड़भागी राजा सदा द्वादशी २के दिन बहुत सुंदर भारी ध्वजा लगाया करता था ६१ ऐसे धर्मात्मा चतुर राजाको अरुतिसकी प्रिया सत्यमती की देवता भी सदा स्तुति किया करतेथे ६२ ऐसे त्रिभुवन में विख्यात तिन स्त्री पुरुषों को देखने को बहुत से शिष्यों सहित मुनि (विभांडुक) जी आये ६३ तबतो राजा विभांडुकजी को आये देखके उठकर बहुत विस्तार पूजा लेकर तिनके सामने आया ६४ अरु तिनका सन्मान करके सुंदर आसनपै बैठायके नम्रभया तिनसे यह कहताभया ६५ राजा बोला कि हे मुनिजी मैं आप के आगमन से

धन्य हूं सुख दायक सज्जनों के आगमन को मुनिजन सराहतेहैं ६६ जहां सज्जनों का प्रेमहो तहां सब संपदा हैं अरु तेज कीर्त्ति धारणा बुद्धि येभी तहांहीं रहते ऐसे विद्वान्जन कहते हैं ६७ हे मुनिजी जिस दिन कल्याण उदय होनेहोवें तबही सज्जनोंका आगमन होताहै ६८ हे मुनिजी सज्जनों के चरणों के जलको मस्तकपर चढ़ावे वह सबतीर्थोंमेंन्हायाअरुपुण्यवान्है इसमेंसंशयनहीं ६९ मेरेपुत्र धन स्त्री अरु सब संपत्तिये श्री भगवान्के अर्पण हैं अब आज्ञाकीजिये हे मुनिजीमैं आपकी क्या शुश्रूषा करूं ७० ऐसेकहते अरु विनयसे नम्रभये राजाकोदेखके मुनिजी हर्षित होकर तिससे यह वचन कहते भये ७१ कि हे राजन् जो २ तुमने कहा सो २ सब तुम्हारे कुलमें उचितहै जो विनयसे नीचेरहते तिनके सबकल्याणहोते हैं ७२ हे राजन् धर्म अर्थ काम अरुमोक्ष येसब विनयसे हो

इच्छासे भी करनेसे येपद पायाहै ११७अर्गिप्रवेश वि-
ष्णु जीको अब मैं सम्यक् आराधन करके प्राप्तहोऊंगा
यह ऐसी निश्चयमतिहै ११८हेद्विजेन्द्रोजिन विष्णुजीके
निमित्त अवश से भी किया गया कर्म सुन्दर महाफल
देताहै फिर सम्यक् पूजनेसे तो क्योंनहींहो ११९ हेमुनियो
यह सब वृत्तांत सुन विभांडुकमुनि राजाको आशीर्वाद
देके निज तपोवनको चले गये १२० सूतजीबोले हे द्वि-
जेन्द्रो तिससे देवोंकेदेव चक्रधारी विष्णुजीकी सेवा
सबको कामधेनु समानहै १२१ जोविष्णुजीकी पूजा में
परायणहैं तिनको सनातन आद्य भगवान् सबकाम फल
देतेही हैं१२२जो इससबपाप हारक पवित्र आख्यानको
सुनै वा कहै तो ध्वजारोपनेके पुण्यको प्राप्त होवे १२३॥

इतिबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमेंध्वजारोपणधर्मकानिरूपणइस
नामसेअध्यायअठारहवांभया १८ ॥

# उन्नीसवां अध्याय ॥

हरिपंचकव्रतका निरूपण ॥

श्रीसूतजीबोले हे ऋषियो अब हम और व्रत वर्णन
करतेहैं जो [ हरिपंचक ]ऐसे विख्यात अरुलोकदुर्लभ
है १ अरु जो नरनारियों के सब दुःखहटाने वाला अरु
धर्म अर्थ कामभोक्ष इन पुरुषार्थों का मुख्य कारण है२
अरु सब वांछित दाता अरु सब व्रतोंके फलको देता है
सब व्रतोंमें श्रेष्ठ अरुसबकाम फलदायकहै ३सोहेऋषियो
मार्ग शीर्षमुदी दशमी को जितेन्द्रिय भया जल दन्तधा-
वन पूर्वक स्नानकरि अरु सम्यक प्रकारसे देव पूजनकरया

पूर्णा भये उद्यापन करै १८ सो एकादशी को पहले की नाईं निराहार रहै अरु द्वादशी को सावधान भया पंचगव्यपीके अरु गंधपुष्पादिकों से जनार्द्दन देवजीको पूजै फिर जितेन्द्री भया भक्तवाला विष्णुजीकोभेटदेवे १९।२० जो घृतयुक्तखीर जो देवसिद्ध सहित अरु सुगन्धजलयुक्त दक्षिणा सहित कलश जो वस्त्रसेढका अरु पंचरत्नसहित सो हे मुनीश्वरो शास्त्रवेत्ता ब्राह्मण को देवे यहमंत्र पढ़े २१।२२हे सर्वात्मन् सर्वभूताशयोंकेईश सनातनसाधोंजी इस येढका कलशे दानसेतुमपर प्रसन्नहोश्रो इसमंत्रसे भेटदेवे फिर श्रद्धासे ब्राह्मण जिमावे अरु दीनभया भाइयों के सहित आपभोजनकरै २३।२४हेमुनियो जोइसहरिपंचक व्रत को करता तिसका ब्रह्मलोक से फिर आगमन नहीं होताहै २५ उत्तम लोककी इच्छावालोंकोभवप्रथमकर्त्तव्य है सो लोकरूपी वनकादावा अग्नि है २६ अरु हे द्विजो करोड़सहस्रगऊपदान जनजो फलपाता जो एकउपवास से प्राप्त होताहै जो विष्णुजी में परायण भया इसम्राख्यान को सुने वह करोड़ों महाघोर पापोंसे छूटता है २७।२८

इतिहबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादेहरिपंचकव्रतकानिरूपणउनीसवांअध्यायसमाप्त॥

## बीसवां अध्याय ॥

मासोपवासव्रतकाविधिवर्णन ॥

श्रीसूतजी बोले हे ऋषियो अब हम और एक व्रत वर्णन करते हैं सो एकबार सारी पवित्र अरु सबलोकोंका उपकारकहैं १ जो आषाढ़ श्रावण वा भाद्रपदके महीने

में तथा आश्विन में हे द्विजो इनअंतको वा २ इनमेंसे किसी महीने के शुक्लपक्षमें जितेन्द्रिय जन पंचगव्य पीवे अरु विष्णुजीके निकटशयनकरे ३ फिर प्रातःकालमें उठ नित्य कर्म समाप्त करके वशवाला क्रोधरहित जितेन्द्रियभया विष्णुजीकीपूजा करे ४ सो विद्वानोंके सहित यथाविधि विष्णुपूजनकरे सो कि पहिले स्वस्तिवाचनकरके प्रतिज्ञासंकल्पकरे ५ कि हे देवजी आजसेमहीनेतक निराहाररहूंगा ऐसे फिर महीनेके अन्तमें हे देवजी आपकी आज्ञासे पारणाकर व्रतसमाप्तकरोंगा ६ हे तपोमय अरु तपोंके फलदाता विष्णु जी आपको नमस्कार मेरेवांछितको देओ अरु सब विघ्नों को हटाओ ७ ऐसे देवविष्णुजीको शुभव्रत समर्पणकरके तबसे ले महीनेतक विष्णुमंदिरमें रहै ८ सो नित्यदेवजीको पंचामृतसे स्नानकरावे अरु तिस महीनेमें विष्णुमंदिरमें निरंतर दीपदानकरे ९ अरु प्रतिदिन आंगेके काष्ठसे दन्त धावनकरे फिर विष्णुभक्तिमें परायणभया भक्तिसे स्नान करे १० अरु केशव आदि विष्णुजी के नामों से तर्पण करे अरु सोलहवें अध्यायमें कहे इनहीं बारह नामों से विष्णु पूजा करे ११ ऐसे भगवद्भक्ति में परायण भया महीने तक उपवास करे फिर अंतमें विधि से स्नान करे अरु पूर्वविधिसे विष्णुजीको पूजे १२ अरु यत्न से भक्तियुक्त भया दक्षिणा सहित ब्राह्मण भोजनकरावे फिर मौनभया भाइयों के साथ आपभी भोजन करे १३ फिर यथाशक्ति दक्षिणा अरु वस्त्र आभूषण दान करे ऐसे एक महीनेके उपवाससे वाजपेय यज्ञका फलपावे १४ अरु जो दोमास उपवासकरै तो तिसको पौंडरीक यज्ञ

का फलमिले जो सावधान भया तीनमासके उपवासकरै १५ सो प्राजयाप यज्ञ के दुगुने फलको पाता है अरु है ऋषियो जिसने चार मासोपवास किये १६ वह आठ अग्निष्टोम यज्ञोंके संपूर्ण फलको पाताहै जिस महात्मा ने पांचकेर इसव्रतको किया १७ तिसे अत्यग्निष्टोम यज्ञ का आठगुना फल मिलताहै जो सावधान भया छैमहीने के उपवास करै १८ तिसे ज्योतिष्टोम यज्ञका आठगुना फल मिलताहै जो निराहार रहके सातमास व्रतकरै १९ वह अश्वमेधके आठगुने फलको पाताहै जो आठ मासो-पवास करै तो तिसे नरमेधयज्ञका पचगुना फलमिलता है अरु जो नवमास उपवासकरै २०।२१ तो तिसे तीन गोमेधयज्ञों का फल मिलताहै अरु जो दशपूर्णिमा तक इस व्रतको करता २२ वह ब्रह्ममेध के तिगुने फल को पाताहै अरु जो जितेंद्रिय ग्यारहमास व्रतकरता है २३ वह पच यज्ञोंके फलको पाकर विष्णुजीके निकटवास करता है अरु जो सावधान भया बारह पूर्णिमा पर्यन्त

वनप्रस्थ यती वा ब्रह्मचारी हो २९ वा द्वैतवादी ज्ञानशून्य हो परवह मोक्षभागी होता है इसमासोपवासव्रतके करने से ३० जो विष्णुजी में परायण इस मासोपवास व्रत के महात्म्यको सुनेवा सुनावे तो सब पापोंसे छूटताहै ३१ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमेंमासोपवासनिरूपण नामसेवीसवांअध्यायभया ॥

## इक्कीसवां अध्याय ॥

एकादशीव्रतकानिरूपणहै ॥

श्रीसूतजीबोले हे ऋषियो अबहमइसव्रतकानिरूपण करतेहैं जो सब लोकों में विख्यात सब पापनाशक अरु सब काम फलदायक है १ जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंको अरु स्त्री शूद्रोंको मोक्षदाता अरुविष्णुजीका अत्यंतप्रिय है २ जो कि(एकादशी) ऐसेविख्यातसबकाम दायकव्रत है सो सर्वथा कर्त्तव्यहै जो विष्णु संतुष्टिकरनेवाला व्रत है ३ हेऋषियो दोनोंपक्षोंमेंकी एका दशीके दिनभोजन न करे.जो करे तो पापीहोय नर्कमेंपड़े ४ हेद्विजो एका-दशीके व्रतमें चारबेरका भोजनछोड़े तबसंपूर्ण फलहोता है सो दशमीकी रातिको १ एकादशीकेदिनको २ रातको ३ अरुद्वादशीकी रातको ४ । ५ हे द्विजो जोएकादशीको भोजन करनाचाहै वह लोभी सब पापोंको भोगताहैइसमें संशय नहीं है सोदशमीको अरु द्वादशीको एक बेरभोजन करै अरु एकादशी को निराहार रहै जो मुक्तिचाहैतो हे ऋषियो ब्रह्महत्याकेसमानभी बड़े २ पापहैंवएकादशीको अन्नमें आरहतेहैं ७ अरु हे द्विजो ब्रह्महत्यादिकपापोंका

तो प्रायश्चित्त भीहै जोएकादशीको अन्नखाताहै तिसका
प्रायश्चित्त नहीं ८ जो महापाप अरुसब पापोंसेभी युक्त
है पर एकादशी निराहाररहकर परमपदपाताहै९ ये महा
पवित्र एकादशी तिथि विष्णुजी की अत्यंतप्यारीहै सो
संसारसे निवृत्ति चाहनेवाले जनों करके अवश्यकर्त्तव्य
है १० सो दशमीको प्रातःकाल उठ दंतधावनपूर्वकस्नान
करके जितेंद्रीभया विधिसेविष्णुजीकी पूजाकरै ११ अरु
एकादशीहोय जिसदिन नारायणमें परायणभया विष्णु
जीकेआगे दशमीकी रात्रिकोसोवै १२ फिरएकादशीको
उठ तैसेही न्हाय अरु विष्णुपूजा करके सम्यक प्रकारसे
ये मंत्रपढ़ै १३ मैं एकादशीको विष्णुमें परायण निरा-
हाररहके द्वादशीको भोजन करूंगा सो हे पुण्डरीकाक्ष
आपमेरे रक्षक होवो १४ ये मंत्र पढ़करके प्रसन्नभयाचक्र
धारीदेव विष्णुजीकोउपवाससमर्पण करै १५ अरु देवजी
के आगे नियमसे गीतबाजेअरुपुराणके श्रवणसेरात्रीको
जागरणकरैफिर द्वादशीको प्रातःकालउठकरअरुविधिसे
स्नानकरके सावधानहुआ विष्णुजीकीपूजाकरै तोएका-
दशीको तो विष्णुजीको पंचामृतसे स्नान करावे अरुद्वा-
दशीकोदूधसे१६।१७ तो विष्णुजीके निकट निवासकरे
अरु ये मंत्रपढ़े कि हे केशवजी अज्ञान अंधकार से अंधे
भये मुझको इस व्रत से ज्ञानदृष्टि देवो १८ अरु प्रसन्न हो
ओ हे ऋषियो देवोंके देव विष्णुजी को ऐसे विज्ञापन
करके ब्राह्मण जिमावे अरु दक्षिणा देवे १९ फिर भाइयों
करके सहित नारायणमें परायण भया आप भी भोजन
करै २० हे ऋषियो जो सावधान हुये इस एकादशी व्रत

त्यपरायणभये जो शांत दांततपोनिधान ऐसे वे नर्मदानदी के तीरपर रहते थे ३२ जो तट बहुतसे पक्षियोंसे अरु अनेक प्रकार के वृक्षों से संयुक्त था अरु सिद्ध चारण यक्ष गंधर्व विद्याधर इनसे सेवित था ३३ जो कन्दमूल फलों से पूर्ण अरु मुनिजनों से सेवित था तहां [ गालव ] मुनि जी रहतेथे ३४ तिनको खंजा स्त्रीसे [भद्रशील] पुत्रभयाजोजातिस्मरणकेधारी नारायणजीकी भक्तिमेंपरायणभया ३५ ऐसा वहमहामतिसाधु भद्रशीलबालकोंमें खेलनेकेसमय भी मृत्तिकासे विष्णुजीकी मूर्ति बनाकर पूजाकरताथा ३६ अरु पूजाके पिछाड़ी बालकों को श्रुतियों का बोध कराताथा कि हे बालको विद्वानोंको एकादशी व्रत अवश्य करना चाहिये ३७ तब तो तिससे बोधित भये वे बालकभी मृत्तिकाकी विष्णु मूर्ति बनाकर पूजतेभये ३८

पिताका वचन सुन प्रसन्नभया भद्रशील अपना अनुभव किया सब वृत्तांत निजपितासे कहता भया ४५ भद्रशील बोलाहे बड़भागी पिता जो मुझमेंपहिलेबीताजोकियमने मुझसे कहा मैं स्मरणहोनेसे जानताहूं ४६ ये सुनके विस्मितभये मुनि गालवजी प्रसन्नहोके महामति भद्रशील से बोले ४७ कि हे महाभाग तूपहिले कौनथाअरु यमराज ने तुझसे किसहेतुसे क्याकहा सो सब तूकहने योग्यहै ४८ भद्रशील बोला मैं पहिले सोमवंसी राजा (धर्मकीर्ति) ऐसे विख्यात दत्तात्रेयजीका शिष्यथा सो मैंने नौसहस्र वर्षतक सब पृथ्वीकी पालनाकरी अरु मैंने धर्म अधर्मभी बहुत से किये ४९।५० सो लक्ष्मीसे प्रमत्तभये मैंने बहुत से अधर्मकिये जो कि वेदमार्गथा सो पाखंडियों के समझायेसे मैंने छोड़दिया ५१ अरु कपटयुक्ति जानते मैंने सुशील सखाओं से स्नेह तोड़ा तब तो मेरी प्रजा मुझको अधर्ममेंरत देखके ५२ दूरकरतीभई तबतोतहांमेराराज्यभंग होगया ऐसे पाप आचरण करता दुःख में सुख मानता मृगया खेलनेमें रमणकरता महावनमेंचलागया ५३ तिस वनमें सेनासहित मैं बहुतसे मृगोंकोमारके भूख प्याससे थका रेवानदीकेतीरपै आया ५४ तो बड़ीदाहसे घबराया रेवामेंन्हाया। सेना मुझको न दीखतीथी मैंअकेला अत्यंत क्षुधासे पीड़ित था ५५ तबवहांपर। किननेही तिसके तीर वासी एकादशी व्रतमें परायण सांझसमय मैंने देखे ५६ अरु मैं तहां निराहार तिनजनोंकेसाथ रात्रिको जागरणा करताभया ५७ फिर हेतात मार्गकेखेदसे थका अरु क्षुधा तृषासे पीड़ित मैंतहांहीं पंचत्वको प्राप्तभयाअर्थात म-

गया ५८ तब तो बड़ी २ दाढ़ोंवाले भयंकर यमदूतोंने मुझे बांधा अरु अनेकमार्गोंमें क्लेशभोगतामैं यमराजकेनिकट पहुंचा ५९ तहां दाढ़ोंसे भयंकर मुखवाले यमराजको मैंने देखा फिरतिसनेचित्रगुप्तकोबुलाकरकेकहा ६० किहे चतुर इसकोयथावत्शिक्षादेवोतब यमराजसे ऐसेकहे चित्रगुप्त ने देरतक विचारकिया फिर येबोला ६१ कि हे धर्मराज ये पापोंमें परायण तोहैपर सुनिये एकादशीको निराहार रहनेसे सब पापोंसे छुटा ६२ क्योंकि यह एकादशी के दिन सुन्दर रेवाजीके तीरपर जागरण अरु उपवास करके पापोंसे छुटाहै ६३ जितने कि बहुत से पाप किये हों परवेसब उपवासके प्रभावसे नष्टहोजातेहैं हेपितातबचित्र-गुप्तसे ऐसेकहे यमराजने मुझको भूमिमें पड़के दण्डवत प्रणामकिया ६४ अरु भक्तिभावसे धर्मराजने मेरीपूजाकी फिर सब दूतों को बुलाकर यह कहता भया ६५ यम-राज बोला कि हे दूतो मेरा वचन सुनो मैंतुम्हारा उत्तम हितकहताहूं कि धर्ममें परायण मनुष्यों जो मेरेनिकटमत लावो ६६ जोविष्णुभक्तिमेंरत अरु कृतज्ञ अरु एकादशी व्रतकरते अरु जितेन्द्रियहैं अरु हे नारायणअच्युत हेहरे शरणहोवो ऐसेजो निरंतर कहते तिनेदूर त्याग देवो ६७ अरुजो हेनारायणअच्युत जनार्दनहेकृष्णविष्णुजीलक्ष्मी के पति ब्रह्माजीके पिता अरु हे शिवशंकरजो ऐसे जो नित्यकारतेअरु सब लोकोंके हितूअरु शांतहैं तिन्हेंहेभटो दूरही से छोड़देवो ६८ अरु जो नारायण में बुद्धि अर्पण करते अरु हरिभक्तों के भक्तहैं अरु जो पाखण्ड संग से रहित अरु हरि भक्ति नियहैं अरु सतसंगके लोभीहैं ६९

अरु जो शिवजी अरु विष्णुजीमें समानबुद्धिहैं अरु ज्ञानों
का उपकार करते तिनको त्यागदेवो अरु जो विष्णु जी
की कथा रूप अमृत को पीनेवालोंकरके देखेगये कैसेहैं
वोहि जो तीर्थयात्राके रस्तासें पराङ्मुख अरुब्राह्मणोंके
चरण जलसेवनसे हर्षित ऐसों करके देखे पापियों को
भी हेदूतो अवश्य छोड़देवो ७०। ७१ अरु जो मा बाप
को धिक्कार करते अरु जनोंसे द्वेषकरते अरुब्राह्मणोंका
अहितकरते अरुलोभसे देवद्रव्यचुराते अरुजनोंका नाश
करते ऐसेअपराध वालों को हेदूतो लेआवो ७२ अरु जो
पूजा दया सतसे रहित अरु तीक्ष्ण स्वभाव वालेहैं अरु
पराईनिन्दा करते अरु लोक अपवाद से पराङ्मुखहैं ७३
अरु ग्रामउजाड़े सज्जनोंकी निन्दाकरैं अरु ब्राह्मणों के
धनमें लोभकरैं ऐसों को लेआवो ७४ अरु जो विष्णुभक्ति
से विमुख अरु शरणागत पालक विष्णु जीको प्रणाम
नहीं करते अरु जो अति मूढ़हैं विष्णु जीके मंदिरमें नहीं
जाते तिन ऐसे अत्यंत पापियों को लेआवो ७५ हे
पिता ऐसे मैंने यमका कहना सुना तब मैं अपने क-
र्मोंका स्मरण करके डरसे जलनेलगा ७६ हे पिता
तब दुःख से अरु यह वचन सुनने से मेरे सब पाप नष्ट भये
तबतो सब पापों से छूटे अरु प्रकाश सूर्यों के समान तेज
रूप भये ऐसे मुझको यमराज ने प्रणाम किया तबतो
यमराजके दूत यह देख के विस्मित भये अरु तिस समय
सब आश्चर्य करते भये ७७। ७८ फिर तो यमने मुझको
पुष्प विमानमें बैठाय शीघ्र विष्णुजीके परमपदको पहुं-
चाया ७९ सो विमानोंकी पंक्तियों शोभित तिनमें सब

भोगाथे अरु तिस कर्मसे मैंने हेपिताजी विष्णु लोक में निवास किया सो सौ सहस्र अरु करोड सहस्र कल्पतक विष्णुलोकमें रहकर फिर इंद्रलोक में आया ८० । ८१ तहाँ वो सब भोगों सहित अरु सब देवताओं करके सेवित कितनेही समय तक स्वर्ग में रहकर फिर भूमि में आया ८२ तो यहांभी ब्राह्मण के भारीकुलमें जन्म लिया अरु हे मुनिजी स्मरण होनेसे मैं यह सब जानताहूं ८३ तिससे हे पिताजी मैं पूजनके उद्योगमें पराङ्मुखहूं एकादशी व्रत करनेवालों को इससे हेपिता मैं उत्तम एकादशी व्रत को करूंगा ८४ क्योंकि विष्णु पूजा नित्यही स्वर्गमें जानेकी इच्छा करके करते अरु जो एकादशी व्रत करते वे परम आनन्द दायक वैकुंठलोक को प्राप्त होतेहैं ८५ अरु जो इसे नित्य श्रवण करे अरु भक्ति भावसे कहै सोसब पापोंसे छुटा विष्णु लोकको जाताहै ८६ सूतजी बोले हे ऋषियो ऐसा पुत्रका वचन सुनके प्रसन्नभये मुनि गालवजी ८७ अरु परम प्रसन्नभये अरु मनमें अत्यंत हरखे कि मेरा जन्म सफ़लहुआरु वंश पवित्र भया जोकिये विष्णु भक्त मेरे कुलमें जन्मा ८८ ऐसे तिस बुद्धिमान पुत्र पर प्रसन्न भये मुनि गालवजी तिसको पूजाके लिये चिताते भये ८९ सूतजी बोले ये सब वृत्तांत हमने तुमसे विस्तार से कहा अब फिर पूछो सो कहैं ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषा पण्डितदेवीसहायकृत एकादशी व्रतनिरूपणनाम एकविंशोऽध्यायः २१ ॥

— —

# बाईसवां अध्याय ॥

वर्णाश्रमधर्मनिरूपणकियागयाहै ॥

शौनक आदि मुनिजनोंने पूंछा हे सूतजी तत्त्ववेत्ता! आपने गंगाजीका महात्म्य श्रेष्ठप्रकारसे कहा अरु धर्म अधर्मभी कहे१ अरु हरिपूजाका विस्तारतथा एकादशी व्रतका महात्म्यभी आपने विशेषसे वर्णनकिया अबहम वर्णआचारविधिको सुनाचाहतेहैं२ अरुहेमुनिजी तैसेही आश्रमधर्म अरु प्रायश्चित्त विधि यह सब वृत्तांत परम कृपाकरके यथावत कहनेयोग्यहो ३ यौसूतजी बोले हे ऋषीश्वरो जो वर्णआचार निर्णय नारदजीने सनत्कुमार से कहा सोही तुमसब श्रवणकरो४सो अविनाशी विष्णु जी वर्णाश्रम आचार युक्तों करके पूजेजाते हैं तिन में हे द्विजेन्द्रो जो आश्रम धर्म मनुआदिकोंने कहाहैसोही हम कहतेहैं ५ सो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये चारवर्णोंके इनमें ब्राह्मणवर्ण सबसे अधिकउत्तम है ६ ब्राह्मणक्षत्री अरु वैश्य ये तीन द्विजकहे सो माताप्ते जन्म लेने में अरु गुरुसे संस्कारपदपालेने अर्थात उपनयनसे७ इन चारोंकरके निज२वर्णोंके अनुकूल धर्मकरनेयोग्यहै अपनेनिजवर्ण आश्रम धर्म त्यागना इसहीको बुद्धजन पाखण्ड कहतेहैं ८ तिस गृह्य सूत्र कथित कर्मको करना द्विज पुरुषो। करता है नहीं सो तिसे सब धर्मोंसे बाहरकिया पतितजानना ९ सो इन वर्णोंकरि यथा योग्य युग २ के अनुसार धर्म उसका करने चाहिये अरु तैसेही निज ग्रामकुल आचार उसका करना जो वेद विरुद्ध न होवे १० अरु मन वचनकर्मसे

अर्थात सर्वथाधर्मको आचरणकरे अरु जोहिंसात्मक अरु
लोक निन्दित धर्म भीहै पर तिसेकभी भी नकरे ११ जैसे
समुद्रकी यात्रा करना अर्थात समुद्रपार व्यापारको जाना
अरु कमण्डलु रखना अर्थात संन्यासलेना अरु ब्राह्मणों
को औरवर्णाकीकन्याओंसेविवाह करना १२ अरुदेवरसे
सन्तानहोनी अरु विवाहमें मधुपर्कमेंगमयपशुकोमारना
तैसेही श्राद्धमें मांसखाना अरुवानप्रस्थ आश्रम १३ अरु
एक बेर सत भई अर्थात विहयोनि कन्याका औरवरको
दान बहुत काल ब्रह्मचर्य्य अरु अश्वमेध नरमेध यज्ञ १४
भारीयात्रा करनी अरु गोमेध यज्ञ इतने धर्म भी कलि-
युग में वर्जनीयहैं १५ अरु जनोंको निज२देशाकाआचार
ग्रहणाकरना और प्रकार से सबधर्म बहिष्कृतपतितजान-
ना १६ अबहेनरदिपो हमब्राह्मणा क्षत्रिय वैश्योंके अरु
स्त्री शूद्रों के कर्म वर्णन करते हैं सो तुम सावधान भये
श्रवण करो १७ सो कि ब्राह्मण ब्राह्मणों को दान देवे
अरु यज्ञसे देवतों को पूजै अरु निज आजीविकाके लिये
औरों को यज्ञकरावे अरु पढ़ावे १८ अरु पूजने योग्यों
को पुजवावे अरु नित्य जलदान करे अरु वेदोंको संचित
करै पढ़ै अरु यज्ञसे देवतोंकी पूजा करै १८ अरु शास्त्र
की आजीविका करे अरु अग्नि रखतारहै अरु अपने प-
राये इनमें समान भीतरहै १९ सबका हितकरै अरु मृदु
वचन कहै अरु सदा ऋतुकाल में स्त्री से संग करे ये ब्रा-
ह्मणोंका कर्तव्य कर्म हैं २० अरु क्षत्रिय किसीको भी अ-
हित वचन न कहै अरु विष्णुपूजा में तत्पर रहै अरु ब्रा-
ह्मणोंके चरणका सेवे २१ पढ़ै अरु यज्ञसें देवोंको

पूजे शस्त्रोंसे आजीविका करे अरु यत्नसे पृथ्वी को पालना करै २२ दुष्टोंको दण्डदेवै अरु शिष्टजनों को रक्षा करै अरु हे द्विजो पशुपालन अरु बणिज खेती अरु वेद पढ़ना यह वैश्यका धर्म कहा है अरु ब्राह्मणों को दान देवे यज्ञसे देवता पूजै २३। २४ विवाह करै अरु धर्मके आचरण करै अरु संग्रह करना बेचना तथा कारीगरीमें द्रव्य कमाना २५ अरु शूद्र भी ब्राह्मणोंको दानदेवे अरु पाकसे यज्ञकरै अरु ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्योंकी टहल करता रहै २६ अरु इनको निज२ स्त्रियोंसे ऋतुसमयमेंही संगकरना कहाहै अरु सबका प्यार चाहना अरु मंगल प्रिय बोलना २७ बहुत परिश्रम न करना उत्साहसे रहना त्यागकी इच्छा रखनी अरु अभिमान न करना यह मुनिजनों ने सामान्य से चारों वर्णों का धर्मकहाहै २८ निज २ आश्रम उचित धर्म करनेसे सब मोक्ष भागी होते हैं अरु आपत्तिमें ब्राह्मण क्षत्रिय धर्मकाभी आचरण करलेवै २९ अरु अति आपत्तिमें क्षत्रिय वैश्यकी वृत्तिकरलेवै पर हे द्विजो अत्यन्त आपत्तिमें भी शूद्रकी वृत्तिकभी नहीं ग्रहण करै ३० अरु जो शूद्र द्विजकर्म तोवह चांडाल जानना ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये द्विजकहे अरु शूद्र सहित चार तिन वर्णों के आश्रम हैं पांचवां कोई नहीं है हे द्विजो ब्रह्मचारी गृहस्थी अरु वानप्रस्थ ३१। ३२ अरु संन्यास ये चार आश्रम हैं पांचवां कोई नहीं है इन चारों आश्रमोंमें उत्तम धर्म सोजानना है ३३ हे द्विजो ... आश्रम धर्म करने वाले पै विष्णु जी प्रसन्न होते हैं जो ... निज २ धर्म में परायण हैं वे परम

धाम को पधारते हैं जहां से फिर आगमन न हो ३४ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषापंडितदेवीसहायकृतअनुबादमें वर्णाश्रमधर्मवर्णनन्नामद्वाविंशोऽध्यायः २२ ॥

# तेईसवां अध्याय ॥

वर्णाश्रमोंके आचार धर्म का वर्णन ॥

श्री सूतजी बोले हे ऋषियो अब हम वर्णाश्रमों के आचार धर्मको विशेषसे कहते हैं सो तुम सारे सावधान भये सुनो १ जो निज धर्मका परित्याग करके परधर्मका सेवन करता वह सब धर्मोंसे बहिष्कृत पाखंडी जानना २ सो द्विजोंको गर्भाधान आदि संस्कार मंत्रोंसे करने अरु स्त्री के यथा कालमें अमंत्र से संस्कार करे ३ सो सीमंत संस्कार गर्भके प्रथम मासमें कहाहै या छठें सातवें आठवें में यथा विधिसे करै ४ सो पुत्र जन्मतेही पिता वस्त्र सहित जातकर्म संस्कारसें पहिले स्वस्तिवाचनपूर्वक नांदीमुख श्राद्धकरे ५ सो सुवर्ण दक्षिणा से जन्म श्राद्ध करै जो अन्नसे करै ब्राह्मण जिमावे तो चांडाल समानजानना ६ सो पिता पुत्र भये नांदीश्राद्ध करके फिर सूतकके अंतमें यथा विधिसे नामकरण संस्कार करै ७ सो अस्पष्ट अरु अनर्थक बहुत अक्षरों वाला अरु तैसेही विषम अक्षरोंवाला ऐसा नाम न रक्खे ८ फिर तीसरे वर्ष वा पांचवें छठे वर्ष चौल संस्कारकरे अर्थात सौर बनवावे तथा सातवें आठवें वर्षमें गृह्यसूत्र की रीति से करे ९ जो दैव योगसे गर्भाधान कर्म न होसके तो चौथाई कृच्छ्र अर्थात जिसमें ग्रास घटाये बढ़ाये जावें ऐसा व्रत करै अरु सौर

कार्य में आधा कृच्छ्र व्रतकरे १० अरु गर्भसे वा जन्मसे आठवें वर्षमें ब्राह्मणका यज्ञोपवीत करना अरु सोलहवें वर्षतक तिसका गौणकाल कहाहै ११ अरु गर्भसे ग्यारहवें वर्ष क्षत्रिय का उपनयन करना अरु बाईसवें वर्ष तिसका गौणकाल कहतेहैं १२ अरु वैश्यका उपनयन गर्भसे बारहवें वर्ष करना अरु चौबीसवर्ष तक तिसका गौणकालहै १३ अरु जिस द्विजका इससे भी अधिक काल बीतजावेतो तिसे सावित्रीसे पतित जानना अर्थात् तिसको गायत्री का अधिकार नहीं अरु तिसमें संभाषण भी नहीं करना १४ हे द्विजो जो ब्राह्मणके उपवीतकाल का अतिक्रम होजावे तो वह बारह वर्ष कृच्छ्र व्रत करै फिर चांद्राय करै १५ अरु सो तपन कृत करै फिर कर्म का आचरण करै नहीं तो पतित जानना वह कर्ताभी ब्रह्मघाती होताहै १६ अरु ब्राह्मणको तो मूंजकी मेखला कही अरु क्षत्रियके धनुषका चिल्ला मेखलाहै अरु वैश्य के शणकी जाननी अब इनकी चर्म सुनो १७ ब्राह्मण के हिरणकी चर्म अरु क्षत्रियके गौरमृगकी वैश्य के बकरे की अब क्रमसे इनके दण्ड कहते हैं १८ ढाक का तो ब्राह्मणको कहा अरु क्षत्रियको गूलरका वैश्य को बेलका अब प्रमाण भी सुनिये १९ सो ब्राह्मणके तोकेश समान दण्ड अरु क्षत्रियके मस्तकतककहा वैश्यकेनासिका समान दण्ड कहा २० अर्थाद्ब्रह्माविकोंके क्रमसेदण्ड कहनेके सोइना अरु सजोर्दा अरु पो पा वे कहाहै २१ हे द्विजो उपनयन विधा ब्राह्मण क्षत्रियोंको भिक्षा मांगना भिक्षा वैश्योंको भवतकी तहीदेहिये २२ सो वीतयाचागप्राय-

काल न्हावे अरु पत्ते समिधकुशादिकसमय २ पर गुरुजी के लिये लाता रहै २३ अरु हे द्विजो यज्ञोपवीत मृग चर्म अरु दण्ड ये नष्ट वा भ्रष्टभये मंत्र से नवीन धारण करे अरु भ्रष्टभये अर्थात् अशुद्ध भये को जलमें फेंकदेवे २४ अरु ब्रह्मचारी को केवल भिक्षान्न सेही निर्वाह करना कहाहै सो भिक्षा जितेन्द्रीय वेदपाठीके घर से लावै २५ सो ब्राह्मण को तो भवत् शब्द पहिले लगाना कहाअर्थात् ( भवति वा भवान् भिक्षांदेहि ) ऐसा अरु क्षत्रिय को ( भवत ) मध्यमें कहना अरु वैश्य को अंतमें कहना यह भिक्षा लाने में वचन है २६ अरु ब्रह्मचारी सांझ सवेरे यथा योग्य अग्नि कार्य अर्थात् पाक बनाना इत्यादि करता रहै अरु प्रतिदिन तर्पण अरु ब्रह्मयज्ञ करता रहै २७ अग्निकार्य के विना पतित कहाता है अरु ब्रह्मयज्ञ के विना ब्रह्मघाती कहाताहै २८ देवता पूजन अरु गुरुजी की टहल सदा करता रहै नित्य भिक्षा का अन्नखावै अरु सदा एकही अन्न न खाय २९ सो जितेंद्रिय भया अनिंदित ब्राह्मणों के घरसे भिक्षालाय गुरुजीको सौंपके तिनकी आज्ञासे आपभी भोजन करै ३० अरु मधु स्त्री मांस लवण तांबूल दंतधावन उच्छिष्ट भोजन अरु दिनमें शयन ये न करै ३१ अरु छत्र उपानह सुगंध तैसेही फूल माला पहिरनी सुगन्ध लगाना जलक्रीडा अरु जुआ गीत नाचे ये वर्जितहैं ३२ परसे विवाद क्रोध दुःख वृथालाप अरु अंजन पाखंडी जनोंसे संग अरु शूद्र संग ये न करै ३३ अरु क्रमसे वृद्धों को प्रणाम करता रहै सो वयसा वृद्ध ज्ञानवृद्ध अरु तपोवृद्ध ये तीन

प्रकार के वृक्ष हैं ३४ जो अपने दुखों को हटावै सो गुरु जो वेद शास्त्रवता को सब अज्ञान नष्ट करे इससे तिसको प्रथम प्रणाम करे ३५ अरु प्रणाम करता ब्राह्मण मैं फलाना आपको प्रणाम करताहूं ऐसेकहे अरु क्षत्रिया-दिकों को ब्राह्मण कभीभी प्रणाम न करे ३६ अरु ना-स्तिक को भिन्न मर्य्यादवाले को कृतघ्नी अरु गांवभरको पुजाता फिरे तिसको चोर अरु धूर्त्तको कभीभी प्रणाम न करै ३७ अरु पाखंडी पतित असंस्कारहीनको अरु नक्षत्र सूची को तैसेही पातकी को कभी भी प्रणाम न करै ३८ उन्मत्त शठ अरु धूर्त्तको भागते अरु अशुद्ध को शिर मसल धोते अरु जप करते को प्रणाम न करे ३९ तैसे ही स्नान करते को अरु समिध पुष्प हाथलिये को जलपात्र लिये अरु भोजन करते को कभीभी प्रणाम न करे ४० विवाद शीलवाले को तीव्र स्वभाववाले को व-मन करते अरुजलमें स्थितको भिक्षा लेतेको अरुसोतेको कभीभी प्रणाम न करै ४१ अरु जो स्त्री भर्त्ता को हने तिसको अरु रजस्वला को व्यभिचारिणी को प्रसूति को अरु गर्भ गिराने वालीको कृतघ्नी अरुप्रचंड स्वभाववाली को कभी भी प्रणाम नहीं करै ४२ अरु सभामें यज्ञ-शाला में अरुदेव मंदिरों में भिन्न २ जनको प्रणाम कर ना पूर्व किये पुण्य का नाश करता है ४३ पवित्र सेत्र अरु तीर्थपर अरु पढ़नेके समय में भिन्नभिन्न नमस्कार करना पूर्व पुण्य नष्ट करता है ४४ श्राद्ध व्रत अरु दान देवता पूजन अरु यज्ञ तर्पण करतेको प्रणाम न करै ४५ जो प्रणाम करने में कुछ उत्तर नहीं देता अर्थात् कुन

के चुप रहजाता तो फिर तिसे कभीभी प्रकाश नकरै जैसा शूद्र तैसा वहभी है ४६ अरु हे द्विजो द्विज जिन गुरुजीके परलोकेय अरुएकाङ्क्षकरशास्त्रअध्ययनकरैअरु कहे जाने वाले इन अनध्यायोंको छोड़े ४७ सोकि अ-ष्टका अरु चतुर्दशी को प्रतिपदा अरु पर्व तिथियों में हे द्विजो महाभरिणी अरु श्रवण नक्षत्र द्वादशी तिथि को ४८ भाद्रपद सुदी द्वितीया को अरु देव उठनी द्वाद-शी को अरु गुरुजी के मरने के दिन ४६ अरु आषाढ़ की कार्तिककी अरु हे द्विजो फाल्गुन की शुक्लपक्षकी द्वितीया को अरु ग्राम में अग्नि लगजावै तिसदिन ५० माघ सुदी सप्तमी अरु आसोज की नवमी सूर्य मंडलक्ष-ये वेद पाठ घर में आवैं तब ५१ अरु हे द्विजो मन्वादि तिथियोंमें अरु युगादिकतिथियोंमें सब कार्य फल चाहने वालाद्विज अध्ययन नकरै ५२सो वैशाख सुदी तीज अरु पित्र पक्षकी चर्थातआसोजवदीतेरस कार्तिकसुदीनवमी अरु माघमासकी पूनों ५३ये युगादिक तिथियें कही जो दिये काप्रसंग करनेवाली अर्थात इनमें दान उत्तमहै अब मन्वादि तिथियें कहते है हे द्विजो सावधान भये सुनो ५४ सो आसोज सुदी नवमी कार्तिक सुदी द्वादशी चै-त्रमास अरु भाद्रपदकी तीज आषाढ़ सुदी दशमी अरु माघ सुदी सप्तमी ५५ श्रावण वदी अष्टमी अरुआषाढ़ की पूर्णिमा फाल्गुनकी अमावस अरु पौषकी एकादशी ५६ ये मन्वादिक कही सो दान को अक्षय करने वाली तिथियों मन्वादिक अरु युगादिक तिथियों में श्राद्धकर-नाचाहिये ५७ अरु अष्टका तिलंगादिकमें अरुसूर्यचन्द्रमाके

ग्रहणमें अरु उत्तरायण वा दक्षिणायन में द्विजपढ़ै नहीं ५८ अरु मृतकके पीछे जालेमें अरु आरण्यकको पढ़कर अरु जाके घरे के नरकमें न पढ़ना कहा है ५९ सर्पआदि के देखनेमें अरु भूमि कम्पन अर्थात् भैराजमें इत्यादिकों में नहीं पढ़नाकहाहै ६० जो इन अनध्यायों में पढ़ै तिनके वुद्धि यश लक्ष्मी आयुबल अरोगपन येनष्टहोजातेहैं ६१ जो अनध्यायोंमेंपढ़ै तिसेब्रह्मघाती जानना हे द्विजो तिस से संभाषणा न करे अरु न तिसके साथ निवासकरे ६२ अरु कई कुण्ड गोलक अर्थात् पतिके जीवते मरे व्यभिचारसे भये पुत्रों का उपवीत करना कहते सो नहीं हो सक्ता ६३ जो वेद न पढ़कर और शास्त्रों को पढ़ता वह शूद्रसमानजन जानना अरुवह नरकमेंपड़नेकोहीजन्मलेता है ६४ अरु नतिसको आचारधर्मका फलमिलताहै जैसा शूद्र तैसाही वहहै ६५ अरु जो ब्राह्मण न पढ़कर नित्य नैमित्त काम्य आदि जो २ कर्म करे सो २ सब तिस का निष्फलहोताहै ६६ वेद साक्षात् शब्दमय विष्णुजीहैं तिस से हे द्विजो वेदपढ़नेवालाहै सो सबकाम फलपाताहै ६७॥

इतिश्रीवृहन्नारदीय पुराणभाषानुवादमें वर्णाश्रमधर्मकथनमें निरूपणनामसे तेईसवांअध्याय भया २३॥

## चौबीसवां अध्याय॥

गृहस्थीकेधर्मोंका निरूपण॥

श्री सनतजी बोले कि ब्रह्मचारी वेद पढ़ने समय तक नियममें गुरुजीकी सेवामें परायणभया फिर तिनहींकी आज्ञासे अग्निका परि ग्रहणकरे अर्थात् अग्नि स्थापन

अरुवेद वेदांग अरुधर्मशास्त्र पढकर गुरुदक्षिणादेवे अरु गृहस्थीहोवे अर्थात निज विवाहकरे २ सो ऐसी कन्या विवाहै जो रूपवाली अरु सुलक्षणा वतीहोवे गुणा वाली अरु श्रेष्ठ कुलकीहो तथा श्रेष्ठशीलवाली अरु धर्म में परायणाहोवे ३ अरु माताकेकुलसे तो पांचपीढीसे ऊंची अरु पिताके कुलकी सातपीढीसे परेहो ऐसी कन्याको द्विज विवाहै नहीं तो गुरु तल्पगामी अर्थात महापापी होताहै ४ अरु ऐसीसे विवाह नकरे जो रोगवाली अरु वृत्तगोल नेत्र जिसके ऐसी अर्थात गोलआंखोंवाली अरु रोगी कुलमें जन्मी बहुत बालोंवाली अरु जिसके केश नहीं होवें अरु बकवादन ऐसी न होवे ५ अरु जो वोंनी अरु कायस्थ अरु वैश्यसे शूद्राणी में जन्मी अरु बहुत लम्बी अरु कुरूप वाली होवे अरु घट बढ शरीरवाली बावली अरु निन्दा करतीऐसीसे विवाह न करे ६ अरु जो मोटे टकनों वाली अरु लम्बी जांघों वाली अरु जो जो पुरुषके जैसे आकार वालीहो अरु जिस के मुखपर बालहों अरु अधिक अंगवाली ऐसी न विवाहै ७ अरु जो वृथा हसती अरु सदा दूसरे घर जानेको चाहती हो अरु विवाद करती भ्रमचित्त अरु निठुर ऐसी नव्याहे ८ अरु बहुत खानेवाली बडे दांतोंवाली मोटे होठोंवाली बैठे गल गदावाली अत्यंत काली लाल वर्णवाली अरुहदी ली ऐसी न विवाहै ९ अरु सदारोनेवाली पीलेवर्णवाली अरु निन्दकअरु सांप कोजोआदिसे हत अरु बहुतसोने वाली ऐसी से विवाह नहीं करना १० अरु जो अनर्थ भाषणी अरु [illegible] करती अरु पर[illegible] करती ऐसी

नित्यही पढ़ता रहै अरु यथा योग्य आचार धर्मसे रहै
पराया अन्न न खावे अरु पर निन्दा न करे पैर से पैर न
धरै झूठको उलंघे नहीं दोनोंहाथ मिलाकर शिर नखुजावे
पूजन योग्य स्थान अरु देवमंदिर इनको सदा दाहिने देके
चले २३।२४ अरु देवपूजन आचमन स्नान व्रतश्राद्धआदि
कर्मोंमेंखुलीशिखा नरक्खेअरुएकवस्त्र धारणा नकरे २५
खोटी सवारीपर न चढ़ै अरु खाली विवाद न करे परस्त्री
गमन नकरे अरुनिन्दा रहितरहै २६ अरु हे द्विजो पीपल
अरु चौराहे को बायेंदेके न चलै बड़ोंकी निन्दा न करे
अरु दिनसें न सोवे २७ पराये पापोंको न कहै अरुअपने
पुण्यका कथन न करै निजबल अरु निजजन्मनक्षत्र निज
नाम इनको यत्नसे रक्षाकरे २८ नतो खोटे जनोंकेसाथ
निवासकरे अरु न खोटे शास्त्रसुने अरु मद्यजुआ गीत इन
में प्रीति नहीं करै २९ अरु रौ ग्राहाड़ सदिरा

नित्यही पढ़ता रहै अरु यथा योग्य आचार धर्मसे रहै पराया अन्न न खावे अरु पर निन्दा न करे पैर पै पैर न धरै झूठेको उलंघे नहीं दोनोंहाथ मिलाकर शिर नखुजावे पूजन योग्य स्थान अरु देवमंदिर इनको सदा दाहिनेदेके चले २३।२४ अरु देवपूजन आचमन स्नान व्रतश्राद्धआदि कर्मोंमेंखुलीशिखा नरक्खेअरुएकवस्त्र धारणा नकरे २५ खोटी सवारीपर न चढ़ै अरु खाली विवाद न करे परस्त्री गमननकरे अरुनिन्दा रहितरहै २६ अरु हे द्विजो पीपल अरु चौराहे को वायेंदेके न चलै बड़ोंकी निन्दा न करै अरु दिनसें न सोवे २७ पराये पापोंको न कहै अरुअपने पुण्यका कथन न करै निजबल अरु निजजन्मनक्षत्र निज नाम इनको यत्नसे रक्षाकरे २८ नतो खोटे जनोंकेसाथ निवासकरे अरु न खोटे शास्त्रसुनै अरु मद्यजुआ गीत इन में प्रीति नहीं करै २९ अरु गी गाहाड़ सदिश उच्छिष्ट शूद्र अरु पतितको अरु सर्पको तथा वैद्यसे छूवेतो कपड़ों सहित स्नान करै तव शुद्धहोवे ३० ए टे अरु चिनाईका काठ शव अरु चांडालको अरु पजारिको छूएतो कपड़ों सहितनहावे ३१ दीपक अरु निजदेहकीछाया केशवस्त्र घड़ाजल नकरे अरु बिलाव को पैर तलेकी रज ये पर्व

तिनहीं पर विष्णुजी प्रसन्न होते हैं अरु तिन विष्णुजी के प्रसन्न भये हे द्विजो क्या असाध्य है अर्थात् तिनके प्रसन्न भये सबही सुलभ है ४७ ॥

इतिश्रीवृहन्नारदीयपुराणभाषापण्डितदेवीसहायकृतमकल आश्रमधर्मनिरूपणन्नामचतुर्थविंशोऽध्यायः २४ ॥

## पच्चीसवां अध्याय ॥

गृहस्थोंके आचार धर्मोंका निरूपण ॥

श्रीसूतजी बोले हे मुनीश्वरो अब हम गृहस्थी के आचार का बर्णन करते हैं जिसे आचरण करते जनों के पाप निस्संदेहही नष्टहोते हैं १ सोजन रात्रिके चौथे पहरमें उठकर शुद्धआजीविकाका बिचारकरै निजबालों को बाहके सुधारता रहै २ सो दिन अरु संध्याओं में तो कानमें जनेऊ चढ़ाये उत्तरमें मुख कर मलमूत्र छोड़ै अरु तैसेही रात्रिको दक्षिणामुख मलमूत्र छोड़ै ३ सोशिर के वस्त्र लपेटकर अरु पृथ्वीको तिनकोंसे ढकके जिस से भूमिमें मल न पड़ै अरु एकहाथमें लोटा लिये मौन भया शौच शुद्धिकरै ४ सो मार्गमें गऊओंके स्थान अरु नदीके तीरपर तड़ागमें अरु कूएँके निकट अरु वृक्षोंकी छायामें उपवनमें अरु अग्नि निकट ५ देव मंदिर अरु उजाड़ में जहां आड़ नहींहो हलजोती भूमिमें अरु चौराहे में ब्राह्मणों को अरु गऊ गुरु स्त्री इनके निकट ६ तुस अंगारे कपालों में अरु जलमें हे द्विजो इत्यादि अयोग्य स्थानोंमें मलमूत्र नहीं छोड़ै ७ इस प्रकारसे सदा शौचकरना यह द्विज शौचही से कहाता है शौच अरु आचारसे रहितका सब कर्मक्रिया निष्फल होताहै ८

अरु शौचबाहर अरुभीतरके भेदसेदोप्रकारकाहै सोबाहर की शुद्धि तो जल मृत्तिका से होती अरु भावशुद्धि यह भीतरका शौचहै९ ऐसेही फिर मलमूत्र छोड़के लिंगको हाथ से पकड़े शौच के लिये मृत्तिका लेवे सो जबतक दुर्गंधि दूरहो तबतक शुद्ध कियेजावे १० अरु जो स्थान उच्छिष्ट भ्रष्ट न होवे तहांसे मृत्तिका लेवे अरु जो चूहे आदिकोंने खोदी अरु हल से उखड़ी ऐसी न लेवे ११ अरु बावड़ी कूप तड़ाग की मृत्तिका नहीं लेवे फिर जल मिट्टी मिलाकर प्रयत्न से शुद्धि करै १२ सो एकबेर तो लिंग के मृत्तिका लगावै अरु तीन बेर बायें हाथ के फिर दोनों के फिर दोदो बेर गुदाके पांचबेर दशबेर तथा सातबेर अर्थात् सबहुबेर दोनों हाथोंके १३ ऐसे दुर्गंध छूटनेकेलिये शुद्धि करैयह गृहस्थोंकाशौच कहा ब्रह्मचारियोंका इससे दुगुना जानना १४ वानप्रस्थ वालों को तिगुना अरु संन्यासियों को चौगुना शौच करना कहा है अरु निज ग्राम में तो यह संपूर्ण शौचकरना अरु मार्गमें आधाही कहाहै १५ अरु हे द्विजो आतुरता में अरु आपत्तिमें कुछ नियम नहीं जैसाबनै तैसाही करै परन्तु भी दुर्गंध मिटनेतक शौच यत्नसे करै १६ तिन त्यागी स्त्रियोंको भी दुर्गंध छुटनेतक शौच करनाकहा अरु जो नियमवालीहैं तिनसबोंकोहेद्विजो यतियोंके समान अर्थात् चौगुना शौचकरना कहा १७ अरु हे द्विजो विधवाओं कोभी चौगुना शौचकरना कहाहै तिस से शौचकरके फिर दर्भ वा उनरमें मुखकरके १८ नावधानभया आचमनकरै जो जल दुर्गंध झागसे रहितहो तिसमें ।

गालों को धोवे और इसे होठोंको पोंछे १९ और तर्जनी अँगूठाके योगसे दोनों नासिका छिद्रोंका स्पर्श करे और अँगूठे अनामिकासे नेत्र और कानोंको छूवे २० और छोटी अंगुली अँगूठे से नाभिस्पर्श करे और हथेली से हृदा छूवै और अंगुलियों के अग्रभाग से छाती का स्पर्शकरे २१ ऐसे आचमन करके द्विज उत्तम शुद्ध होताहै फिर स्नान करे और मार्जन तर्पण करे २२ फिर संध्यावंदन करे और गायत्री मंत्रसे सूर्य जीको अर्घ्यदेवै कि प्रातःकालजबतक सूर्य दीखे तबतक गायत्री जपतारहे २३ तैसेही सायं-काल में बैठा तारे दीखें तब तक जपता रहै और तैसेही मध्याह्न की संध्या करके पहिलेकी नाईं अर्घ्य देवै २४ और खड़ावा बैठाविधिसे गायत्री जपै प्रातःकाल और मध्याह्न में गृहस्थी स्नान करे २५ और दर्भ हाथ लिये ब्रह्मयज्ञ करे जो प्रमाद वा विघ्न आलस्य आदिकोंसे दिनके कर्म न किये जावें तोवे रात्रि के पहिले पहर में सबकर लेने चाहिये अर्थात् सबकर्मोंका वहही कालहै तभीकरलेवै २७ जो मूर्ख द्विज स्वस्थ भयाभी संध्या नहीं करै वहसब धर्मोंसे बहिष्कार किया पाखंडी जानना २८ जो कपट बुद्धिवाला संध्या वन्दन आदिकर्मोंका परित्यागकरे तिसे महापापी जानना २९ जो द्विजसंध्यादि कर्मत्यागने वालों से संभाषण करतेहैं प्रलय पर्यंत घोरनरकमें पड़तेहैं ३० [illegible] ऐसे कर्मकांडो विधिसे देवपूजन और बलि-[illegible] ३१ [illegible] का [illegible] से [illegible] होकर अतिथि आदि जनों को मधुर वाणी कहनी चाहिये ३२ और जिसका फल कंदमूल वा

आचमन करके शास्त्रोंका चिंतनकरै फिरअग्नि भयेभी यथाशक्ति शयनआसन भोजनोंकरके वा कंदमूल फलों से आये अतिथि का सत्कारकरै ऐसे बुद्धिमान् गृहस्थी नित्य श्रेष्ठ आचार करतारहै ४४ । ४५ जो आचारों का परित्याग करे तौ वह अवश्य प्रायश्चित्ती होता है फिर हे द्विजो निज देहको बुढ़ापे आदि रोगों से दुःखित देखके ४६ पुत्रोंके आश्रय निजस्त्रीको छोड़के या साथ हीलेकर वनमें चलाजावे तहां त्रिकाल स्नानकरै अरु नख दाढ़ीजटाधारण किये ४७ धरतीमें सोवे अरु ब्रह्मचारीरहै अरु पंचयज्ञ में परायणा रहै सो नित्यफलमूल खावै अरु पढ़नेमें परायणरहै ४८ सबभूतोंमें दयावान् अरु नारायणमें परायणा रहै अरुग्राममें उत्पन्न भयेफल फूलोंको ग्रहण नहींकरै ४९ आठग्रास भोजन करै अरु रात्रिको नखावै अरु वनके भयेतैल सेही सदा वानप्रस्थ संगमरखै ५० दंडआदि बल दर्प नकरै अरुअधिकनिद्रा आलस्य तजै मिथ्या वाद विवाद अरु वृथा वाद इनसे रहितरहै ५१ अरु नित्यही शंख चक्र गदाधारी मुरारिजी को ध्यातारहै अरु वह यति चांद्रायण आदि व्रतनियम करै ५२ अरु शीत वायु आदिकोंको सहै अरु सदा अग्निरखता रहै जबकि सब वस्तुओंमें मनसे वैराग्य उत्पन्न होवै तबही ५३ विना संन्यास लेलेवै नहीं तौपतित होजाता है जो वेदांत अभ्यासमें परायण शांतदांत अरु जितेंद्रिय ५४ निर्द्वन्द्व अरु अहंकार रहित अरु सदा ममता रहितहो नवासक आदि गुणोंसेहीन अरु सदाकाम क्रोध रहित रहै ५५ नंगारहा चीर कोपीन धारी अरु

वर्णाश्रम धर्मों से रहित परंपद को प्राप्त होताहै ६६ ॥

इतिश्री.बृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमेंगृहस्थोंकेधर्मोंकावर्णन इसनामसेपच्चीसवांअध्यायभया २५ ॥

## छब्बिसवां अध्याय ॥

श्राद्ध विधान का वर्णन है ॥

श्री सूतजी बोले हेऋषियो अब तुमसारे श्राद्धकी उत्तमविधिको सुनोजिसेकरके सबपापोंसेजनछूटै गो इसमें संशय नहीं १ सो श्राद्ध करता द्विज पहिले दिन विधिसे स्नानकर एकबेर भोजन करे पृथ्वी में सोवे ब्रह्मचारी रहै रात्रिको ब्राह्मणों को न्योतादेवै २ अरु आप दंतधावन तांबूल तैल उबटना विषय औषधि अरु पराया अन्न इतनी वस्तुओंका सेवन नहीं करै ३ तथामार्ग चलना कलह क्रोध रति बोझ उठाना अरु दिनमें शयन ये श्राद्ध कर्त्ता अरु भोक्ता इनदोनोंको वर्जित हैं ४ जोद्विजश्राद्धमें न्योताभया अरु स्त्रीसंगकरैतोवह ब्रह्महत्याराहोता अरु नरककेलिये तयार होता जाननाः५ श्राद्धमें ऐसे ब्राह्मणों को बुलावे वेदपाठी अरु विष्णु भक्तहोअरु निज आचार धर्म परायण शांतहो अरु कुलीन होवै ६ अरु जो रागद्वेषरहित अरु पुराणार्थ वेत्ताहो अरु (त्रिमधु) त्रिसुपर्णा इनपाठोंको जानताहो अरुसर्वज्ञ दयावान होवै ७ जो देवपूजा में परायण अरु शांतहो स्मृतियोंके तत्त्वको जानताहो अरु वेदांत अभ्यास सहित अरु सबके हितमें परायण होवै ८ हालतक अभ्यास अरु गुरुसेवामें परायण होवैअरु जो श्रेष्ठ शास्त्रों से औरोंको उपदेश करताजान

देताहोवै ९ हेब्रह्मर्षे ऐसे २ ब्राह्मण श्राद्धमें बुलानेचाहिये अब हम श्राद्धमें वर्जनीय ब्राह्मणोंको कहतेहैं तुम हमसे सुनो १० जो हीन अंगवाला अरु अधिक अंगवाला वैश्य और शूद्रसे जन्मा अरु रोगी कुष्ठी अरु जिसके नख खोटेहों लंबेकानोंवाला अरु नियमत्याग करनेवाला ११ अरुनक्ष- त्रसूची सुखदेजलानेवाला विवादी दुःखनाशीखोटा अरुपुजारी निंदक न सहनेवाला धूर्त तैसेही ग्रामभरका याचक अरु शास्त्र पढनेवाला अरु परान्न भोजन करनेवाला १३ व्य- भिचारिणी स्त्रीका पोषण करे अरु तिसकापति कुण्ड अरु गोलक तथा अयाज्य याजक १४ पाखण्डाचारी वृथामुंडापराई स्त्री अरुधनहरणमें परायण जो विष्णु भ- क्तिहीन अरुशिवभक्तिसे विमुखहोवे १५ जो वेदबेचै अरु नियमबेचै स्मृतिबेचै संबदेवै गानेवाले काव्यबनानेवा- ले अरु वैद्यक जीविकावाले १६ जो वेद अरु ब्राह्मणोंकी निंदामें परायण जो नित्य राजाकी सेवाकरै ग्रामयाचक दुर्जन १७ जो मदपानकरै जो जुवा खेलै अरुपापी मिथ्या- भाषी अरु ग्राम वन जलानेवाला १८ तैसेही अत्यंतकामी अरु रस बेचनेवाला कपटयुक्तावाला ऐसे ब्राह्मण श्राद्ध में प्रयत्नसे वर्जनीयहैं १९ हेब्रह्मर्षे श्रेष्ठब्राह्मणोंको पहि लेदिन बुलावै सर्वोदिन स्नानादिकै अरुक्रोधरहित ब्राह्मण भीब्रह्मचारी अरुजितेन्द्रियरहै २० श्राद्धकोदेनेवालाभी देवै अरु प्रसन्नता से भोजन करै तैसे बुद्धिमान् ब्राह्मण को स्त्री त्यागिदेवै जितेन्द्रिय सदा धनवान रहै २१ फिर दूसरे प्रातःकाल उठ नित्यकर्म नमस्कारके (कुतप) अर्थात् मध्याह्न से कुछ न्यून समय में श्राद्धका प्रारम्भ

करे २२ सो कि जिनके आठवें मुहूर्त अर्थात् सोलहवीं घड़ी में जब सूर्यजी शिखरपर ठहरें वह (कुतप) कालजानना तिसमेंपितरोंकोदियाअन्नादिक अक्षयफलहोताहै २३ हे ऋषियो ब्रह्माजीने पितरोंको मध्याह्न समयही भोजन करनेको बतायाहै तिससे ब्राह्मणोंको तबही श्राद्धकरना चाहिये २४ हे मुनि वर्यो जो द्विज अकाल में पितरोंको अन्न देतेहैं सो राक्षसी अन्नहोता अरु पितरों को नहीं मिलताहै २५ जो सांझसमय पितरोंको अन्नदियाजाता वह राक्षसीय अन्नहोताहै तिसे देनेवाला नरक में जाता अरु भोजन करनेवालाभी नरक भोगता है २६ हे द्विजो जो मध्याह्नकी तिथि खंडित हो अर्थात् टूटीहोवे तो जिस दिनमध्याह्न में होवे वह ग्रहण करनी २७ जो श्राद्ध की तिथि दोनोंदिन मध्याह्नमेंहो तो जोक्षयहोवे तो पहिली ग्रहण करनी अरु बढ़ीहोवे तो पिछलीमें श्राद्धकरना २८ जो तिथि पहिलेदिन तो चारघड़ीहो अरु दूसरेदिन सांझ तक होवे तो तहां वह पिछलीही पितरों को अन्नदेने में श्रेयहै २९ कई कहते हैं कि पहिलेदिन मध्याह्न में चार घड़ी हो तो पहिलीही कव्यदान में ग्रहण करनी पर हे मुनीश्वरो यह सत्शासन नहींहै ३० ऐसे फिर न्योते ब्राह्मणोंके मिलनेते पवित्रमणा करता तिनसे श्राद्धकेलिये आज्ञालेके फिर आज्ञा पाके फिर ब्राह्मणोंका निमंत्रण करे ३१ जो दो द्विज तो विश्वेदेवोंके लिये अरु तीनपितरों के लिये क्रिसमें न्योते अथवा विश्वेदेवा अरु पितरों के लिये एक एक ही न्योतनेके ३२ फिर पाद्य देनेके लिये आज्ञालेके फिर दोमंडल बनावे सो चौकोना तो ब्राह्मण

नैवेद्य आचमन तांबूलफलोंसे विश्वेदेवोंकी पूजाकरे ४१ फिर ( उशंतस्त्वा ) इस मंत्रसे पित ेंको आवाहन करके तिनको भी पहिलेकी नांई अर्घ देवे सो तिसमें (तिलोसि) इस मंत्रसे तिलछोडकर फिर (यादिव्या) इस मंत्रको पढ़के देवे फिर गंधपुष्प धूपदीपों से अरु वस्त्र आभूषणोंसे यथाशक्ति पूजाकरे ४२।४३ फिर घृतमिलित अन्नको ग्रहणकरके (अग्नौकरवाणिकरिष्ये) ऐसे कहकर तिनसे आज्ञाले ४४ फिर ब्राह्मण कहैं कि हां अग्नौकरणकरिये अर्थात अग्नि में आहुति दीजिये ऐसे ४५ फिर यथा विधिसे (आपोशान) करकेवाला अग्निमेंडाकर ( अग्नये कव्यवाहनायस्वाहा) अरुसोमायपितृमतेस्वाहा इनदोनों मंत्रोंसे अग्निमें दोआहुति छोड़े ४६ यहही पितृयज्ञ कहाताहै इन दोआहुतियोंसे पितरतृप्तहोतेहैं ४७ जो विधिपद अग्नि न मिले अर्थात् कर्त्ता निरग्निकहो तो ब्राह्मणों के हाथमें हवनकरे अथवा आचार से जलमेंही आहुति देवे ४८ जिसकेऊपर अग्नि नष्ट होगयाहो जैसे स्त्री आदिके

सम्बन्धी अरु विशेषसे पितरों के मंत्रोंका पाठ करें फिर पुरुषसूक्त अरु तीनबेर (नाचिकेत) अरु तीनबेर (मधु) तीन बेर सुपर्ण फिर और पवित्रकारक यजुर्वेदकी ऋचा पढ़ै ६५ अरु औरभी इतिहास कथाकहै तथा धर्मशास्त्र पठन करै सो जब तक ब्राह्मण भोजन करते रहैं तब तक पठन करै फिर ब्राह्मणोंके भोजन करचुके पिंडके अर्थ अन्न छोड़ै अरु (मधुवाता) इत्यादि पढ़ै फिर आचमन कर निजपैर धोकर तिनको भी आचमन कराकर सावधान भया पिंडदानकरै ६६।६७।६८ अरु हे द्विजो अध्वगामी अर्थात मार्गमें चलनेवाला अरु आतुर अरु जो धनहीन होवे वह कच्चाकोरा अर्थात कंदमूल फलादिकोंसे श्राद्ध करे जो श्रद्धाहोतो सुवर्णसेकरै ६९ जो द्विजअरुद्रव्य दोनों न हों तो केवलअन्नहीसे पाकबनाकर तिससे (पितृसूक्त) करके हवनकरै ७० जो अत्यंतही द्रव्यहीन हो तो यथा शक्ति गउओंको चारा चरावै अथवा स्नानकरके यथा विधि तिलोंसे तर्पणकरै ७१ अथवा निर्जनवनमें एकांत जाकर ऊँचेसे रोवै अरुकहै किमैं दरिद्री महापापीहूं ७२ जो श्राद्ध करने योग्य पितरों के परमश्रेष्ठ दिनमें पितरों का तर्पण भी नहीं करै तो तिसकाकुल नष्ट होता अरु तिसको ब्रह्महत्या लगतीहै ७३ हेमुनिजनो जो श्रद्धायुक्त इस भांतिसे श्राद्धकरते वे सुन्दर संतानपाकर विष्णुलोको जाते हैं ७४ जो श्रद्धासे श्राद्ध करते तहां विष्णु जी पू-जित होते हैं तिन जगतके नाथ विष्णुजी के प्रसन्न भये सब सिद्धि होसक्ती है ७५ फिर हे द्विजो स्वस्तिवाचन अ-क्षतोदक देवै फिर स्वधावाचनतथा गोत्राभिवादन करै ७६

# सत्ताईसवां अध्याय ॥

## तिथियों के निर्णय का वर्णन ॥

श्री सूतजी बोले हे ऋषियो अबहम तिथियोंका निर्णय और प्रायश्चित्तोंकी विधि वर्णन करते हैं सो तुम श्रवण करो जिससे सबकर्मोंकी सिद्धिहोतीहै १ हे द्विजो नहीं निर्णय करी तिथियों वालेकर्मों का कुछ फलसिद्ध नहीं होता जो एकादशी अष्टमी छठ पूर्णमासी चतुर्दशी २ और तीज अमावस ये नियम उपवासादिकों में पर विद्ध अर्थात पिछली तिथिसे मिली श्रेष्ठ कहीजाती हैं पहिलीसे मिली नहीं लीनी ३ और इनसे रही जोकि दशमी नवमी पंचमी आदि तिथियेंहैं वेपहिलीसे मिली लीनी और जो छठ पंचमी से विद्धी और अष्टमी से विद्धा सप्तमी ४ और दशमीसे विद्धा एकादशी येकभीनहीं ग्र-

दशमीकी रात्रि को तेरस आजावे तबव्रतकरनाकहतेहैं २३
कि गृहस्थियों को तो पहिली करनी अरु बैरागियों
को पिछली करनी चाहिये क्योंकि गृहस्थी सुख चाहते
अरु संन्यासी मोक्षकी इच्छा करतेहैं इससे २४ जोएक
घड़ी भी द्वादशी न हो तिसदिन पारणा न होसके अर्थात्
व्रत न खुलसके तो वहएकादशी दशमीविद्धाभी करलेनी
२५ शुक्लपक्ष में वा कृष्णपक्ष में दो एकादशी होती हैं
तिनसे गृहस्थों को पहिली अरु यतियों को दूसरीकरनी
चाहिये २६ जो द्वादशीके दिन कुछ दशमी प्रतीतहोवे
तथाएकादशी काक्षय होवे तब तबको दूसरेदिन अर्थात्
द्वादशी व्रत करना २७ जोपिछले दिनद्वादशी न हो अ-
र्थात् पारणा नहोसके तो दशमी विद्धाभी एकादशी कर
लेनी अरु जोदूसरे दिनद्वादशीहोवे तो न वेधीभईभीनहीं
करनी २८ एकादशी केदिन एकादशीअरु द्वादशीकेदिन
द्वादशी अरुद्वादशीकीरात्रिके अंतमें त्रयोदशीआजावे तो
तहाँत्रयोदशीको पारणाकरनाबारह द्वादशियोंकेफलको
देताहै २९ इससे दशमी विद्धाभी पहिलीही एकादशी
गृहस्थियोंको करनी अरु संन्यासियोंकोजो वनरहतेहैं
तिनको पिछली करनी चाहिये ३० जो सारी एकादशी
शुद्धहोद्वादशीको कुछभी नहींहो पर द्वादशीमें तेरसआ-
जावेतहांवैसेव्रतकरना ३१ तो तहांभी पहिलीगृहस्थोंको
करनी अरु पिछली यतियोंको करनी अरु कोई कहतेहैं
कि दोनोंको पिछलीही करनी ३२ जो दशमी विद्धा ३
एकादशी द्वादशीको न पाईजावे अरु द्वादशीत्रयोदशी
दोनों तहां कैसे करना ३३ तो तहां सबको शुद्धएकादशी

त्रियकोहनैतोछःमहीनेकाव्रतकरै अरुवैश्यकोहनै तोतीन
महीने अरुशूद्रको हनैतो ९० दिन व्रतकरना कहाहै २३
अरु संयोपदेशकारी अर्थात् जिनका विवाह होचुका हो
तिनके हननेसें आठवर्ष ब्रह्महत्या व्रत करनेसे शुद्धिहोती
है २४ अरु हे द्विजो यह प्रायश्चित्त विधान वृद्ध आतुर
स्त्री बालकों के हनने में आधा करना कहा है २५ अरु
गुडकी पिष्टीकी मधुकी ऐसे तीनप्रकारकी मदिराजान-
नी वह चारों वर्णोंको अरु स्त्री जनों को भी नहीं पान
करनी २६ जो किसी प्रकार पीली जावे तो दूध घृत वा
गोमूत्र को स्नान करके गीले वस्त्रोंसे मनमें नारायणजी
का स्मरण करता २७ अग्निके समान उष्ण तपाकर सु-
रापान कर पीजावे अथवा तपाये लाल २ लोहेके पात्र
में भरके पीजावे २८ तो मदिरा पीनेवाला शुद्धहोताहै
और किसी प्रकारसे तिसकी शुद्धिनहीं है जो अज्ञानसे
अरु बुद्धिसयां द्विज मदिरा पीवे तो ब्रह्म हत्या व्रत करे
तिसका चिह्न रखाहै अर्थात् वस्त्र्यां ( मैं मदिरा पानीहूं)
ऐसे कहता फिरकरै [illegible] २९ जो राग निरोधके लिये

प्रायश्चित्त ब्रह्महत्या के समान कहाजाता है ४६ अरु जो त्रसरेणु समान सुवर्ण चुरावे तो सावधानभया दोप्राणायाम करै तव शुद्ध होता है ४७ जो लिक्षासम सुवर्ण हरै तो तीन प्राणायामकरै जो राजसर्षपभरहरै तो चार प्राणायाम करै ४८ अरु जो गौर सर्षप समान हरै तो विधिसे स्नानकरके आठसहस्र गायत्रीजपै तवशुद्ध होता है ४९ हे द्विजो यवमात्र सुवर्णचुरानेमें प्रातःकालसे लेकर सायंकालतक गायत्री का जपकरै तव शुद्धहोता है ५० जो कृष्णलसमान सुवर्ण चुरावे तो सांतपन व्रतको करै हे द्विजो अव माषेभर सुवर्ण चुराने का प्रायश्चित्त कहाजाताहै ५१ सो कि चुरानेवाला गोमूत्र से भया यवोंकादलियाखावे अरु देवपूजन करतारहै ऐसे महीने तक नियम परायण होवे ५२ सोलहमासे से कुछ थोड़ा सुवर्ण चुरावे तो वर्षतक गोमूत्रयवोंकेदलियेके भोजनसे शुद्धहोता है ५३ जो सोलहमासे सुवर्ण चुरावे तो बारह वर्षतक ब्रह्महत्या व्रतकरे तवशुद्धहो ५४ सोलहमासे से थोड़ीचांदी चुरावे तो विधि से सांतपन व्रतकरै नहीं तो पतित होताहै ५५ अरु चारनिष्कसे दशनिष्क अर्थात चालिस रुपये भरचांदी चुरालेवे तो हे द्विजो चांद्रायण व्रतकरै तव शुद्धहोवे नहीं तो पतित होजाताहै ५६ अरु हे द्विजो दशनिष्कसे सौ निष्कतक चांदीचुरानेमें तिस पापकीनिवृत्तिकेलिये दोचांद्रायण व्रतकहेहैं ५७ अरु शतनिष्कसे अधिक चुरावे तो ब्रह्महत्याव्रत करे अरु कांसा पीतल लोहा इनके सहस्र निष्ककों कोपर द्रव्य लेता है ५८ अरु रत्नों के चुराने से चांदी के समानहो

गुरुपुत्री अरु सासी इनसे जोइच्छा करके संग करै ६९ जोसकबेर करैतो बारहवर्ष ब्रह्महत्या ब्रतकारनेसे शुद्धहोताहै अरु बहुत बेरकरै तो अग्निमें जल जावै और कोई प्रकार नहीं ७० चांडालीअरु कसाईकी स्त्री बेटेकी बहू अरु बहन मित्रकीस्त्री अरु शिष्य पत्नी जो इनसे इच्छा करके संगकरैतो छःवर्षब्रह्महत्या ब्रतकारनेसे शुद्धहोताहै ७१ अरु जो इच्छानकरके इनसे संगहोजावे तोतीनवर्ष यहही ब्रतकरै अबयहा पापियोंसे संपर्क करनेका प्रायश्चित्त कहते हैं सो जिसका जिस जिन जैसेजैसे पापी से संपर्क होजावे वह तैसातैसाही प्रायश्चित्त करनेसेशुद्धहोता है ७२ जो अज्ञानसे इन पापियों के साथ पांच दिनसंग करै तो( कायकृच्छ्र ) ब्रतकरै नहींतो पतित होता है ७३ जोबारह दिनसंपर्क करैतो ( महासांतपनब्रतकरना कहाहै ) अरु पंद्रहदिन संगकरै तो दश उपवास करै अर्थात् दशदिन तकअन्न जलरहित होवे ७४ अरु महीने भरसंगमें [ पराक ] ब्रतकहा अरुतीन महीनेसंगमें [ चांद्र]

पल दूधपीवै एकपल घीपीवै ऐसा व्रतकरै गऊहननेमें पराक अर्थात्बारह दिनखाना ऐसा व्रतकरना कहाहै सोजो अज्ञानसे गोहिंसा होजावेतो अरु जानकर गोवध करनेका तोप्रायश्चित्तहीकहींनहीं है ७८ अरुसवारीमें जफूलकंद मूलफल अरु भक्ष्य भोज्य चुरानेमें पंचगव्य विशेषशुद्धिकारीकहाहै अर्थात् पंचगव्य पीके व्रतकरे तबशुद्ध होता हैनहींतो पतितजानना चाहिये७९ । ८० अरु जो सूखा काठ तिनके वृक्षफल अरु गुड़ अरु चर्म इनको चुरावे तो तीनदिन भोजन रहितरहे तब शुद्ध होवे ८१ अरु जो टटीरी चकवा हंस कारंडुआ उल्लू सारस कबूतर अरु मुरगाई ८२ सूवा नीलटांच मकार ककुवा इनको हते तो बारहदिन भोजन नहींकरे तब शुद्धहोता है ८३ अरु जो वीर्य विष्ठा मूत्र इनको खालेवे तो (प्राजापत्य) व्रतकरै अरु शूद्रका झूठ खा लेवे तो तीन चांद्रायण व्रतकरै तब शुद्ध होता है ८४ अरु जो रजस्वला अरु चांडाल अरु महा पापी सूतिका स्त्री अरु पतित अरु उच्छिष्ट अरु धोबी आदिकोंको जो छूवे तो वस्त्रोंसहित स्नान करे अरु घृत चाटै अरु पवित्र भया आठ सौ गायत्री जपे तब शुद्धहोता है नहीं तो पापको होता है ८५ । ८६ इन कहे भयोंमेंसे किसी का भी स्पर्श करके बिन जाने जो भोजन करलेवे तो तीनदिन उपवास करे अरु पंचगव्य पीने से शुद्ध होता है ८७ हे द्विजो स्नान दान जपादिकोंमें अरु भोजनसे यत्नसे इनका शब्द सुन लेवे तो कैसा प्रायश्चित्त करना ८८ तो हे द्विजो वह भोजन किये अन्नको छांडदेवै अरु स्नान करके गा-

यत्री जपै अरु दूसरे दिन घृत चाटै तब शुद्ध होताहै ८९ हेद्विजो जो व्रत आदिकों में इनका शब्द सुनै तौ एक सौ आठ गायत्री जपै तब शुद्धहोताहै अरु हेद्विजो तिन महापापियों का सब शास्त्रों में प्रायश्चित्त भी कहीं नहीं हैगा ९० हेराजन् जो जो महा पापों केसमान पाप कहे हैं तिनसबों का यथाविधि से प्रायश्चित्तकरै ९१ जोजन नारायण जी में परायण अथा प्रायश्चित्तों को करै तो तिसके पापनष्ट होते हैं नहींतौ पतित होजाता है ९२ जो रागादिकोंसे छूटा पश्चाताप सहित अर्थात् दुःखवालोंको देखके जो दुःखी होता सब भूतों में दया-वान् विष्णुजीके स्मरण मेंपरायण ९३ वह महापापों से वा सबपापोंसे संयुक्तहोवे परन्तु छूटजाताहै क्योंकि तिसने विष्णु जी में मन लगाया है ९४ जो आदि अन्त रहित आरोग्य रूप नारायण जीका स्मरण करैसो सब पापोंसे छूटताहै इसमें संशयनहीं ९५ जोविष्णुजी ध्याये वा स्मरण किये पूजे वा नमस्कार किये सनातन आपसब पापोंको नष्टकरतेहैं ९६ जोसंगतिसे वा लोभसेभी विष्णु जीकी पूजाकरै वहदुष्ट पापोंसे छूटा परमपदको पहुँचता

तौ तिसके सब विघ्न नष्टहोते अरु चित्तकी शुद्धिहोतीहै अरु विष्णुजीके पूजेजातेपरमसोक्षप्राप्तहोतीहै१०१धर्म अर्थ काम मोक्ष ये सनातन चार पुरुषार्थहैं सो हरि पूजा करनेवालोंको सर्वसिद्ध होतेहैं इसमें संशयनहीं१०२इस महाघोर संसारमें जो मोहरूपी निद्रा सहित इसमें जन्म लेके जो हरिकेशरणहोते वे धन्यहैं१०३अरे इसपुत्र स्त्री घर खेत धन धान्य इनसे मोहनेवाली मनुष्य वृत्तिको पाकर वृथाअहंकार मतकरो१०४किंतुकाम क्रोध मद लोभ मोह इनको तजकर अरु परसे विवाद अरु निंदाको भी तजके भक्तिसेविष्णुजीकोपूजो१०५और सबझूठे व्यवहारोंको तजकर जनार्दनजी की पूजा करो क्योंकि वे तो गंधर्वनगरकेसमानझूठहोनष्टहोतेहैं१०६जितनेकालनहीं आता अरु जितने बुढ़ापा नहींआवे अरु जितने इंद्रियों की विकलता नहीं होती तितनेही हरिपूजाकरो १०७ बुद्धिमान इसअनित्यसंसार में विश्वास नहीं करे क्योंकि मृत्यु नित्य२निकटआता अरु संपत्ति अतिचंचलहै१०८ अरु ये देह भी निकटही नाशमानहै तिससे इस अहंकार को छोड़ो जो संयोगहैं सो वियोग साथ लियेहैं यह सब प्रपंच क्षणमें नष्टहोनेवालाहै१०९हे ब्राह्मणो तुमयह जानकर जनार्दनजी की पूजा करो क्योंकि अत्यंत दुर्लभ मुक्ति इस आगाके होतेनहीं प्राप्त होती इससे सब आशा छोड़के मोक्षकी इच्छाकरो११०जो भक्ति से विष्णु जी की पूजा करता वह महापापवानभी सब पापोंसे छूटकर परमपद पाताहै१११हेद्विजो तीर्थ यज्ञ अरु सांगोपांग वेद ये सबविष्णुजीकीपूजाकी सोलहवींकलाकोभीनहींपाते

हैं ११२ वेदअरु शास्त्रोंसेअरुतीर्थोंकेसेवनसेविष्णुभक्ति हीन जनोंको क्याहै अरु तिन्होंको तप अरु यज्ञों से भी क्या होताहै ११३ श्रीसूतजी बोले हे शौनक आदि मुनि जनो ऐसे सनत्कुमार को नारदजी ने संक्षिप्त से ये प्राय-श्चित्त वर्णनकियेहैं ११४ जोआदिरहितव्यापक विष्णु जीकी पूजा करते जो विष्णु जी चेष्टारहित प्रणावस्वरूप वरयोग्य हैं अरु जो वेदांतों करके जाननीय अरुसंसार रूप रोगके वैद्य ऐसे तिनको भजके सबभक्त बैकुंठलोक को जातेहैं ११५ फिर जो अनंतमूर्त्ति व्यापक लोकोंके आश्रय भये परम ईश जो कारणरूप परम अच्युत नाम ध्येय ऐसे विष्णुजीको जोपूजें वे पवित्र पदपातेहैं ११६ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमें पण्डितदेवी-
सहाय कृतप्रायश्चित्तों का वर्णन इसनामसे
अट्ठाईस अध्यायभया २८ ॥

## उन्तीसवां अध्याय ॥

यममार्गका वर्णनहै ॥

ऋषीश्वरोंने पूछा हे सूतजी आपने सम्यक् प्रकार करके वर्णाश्रमोंका विधान वर्णन किया अब हम यम मार्गको पूछा चाहते हैं १ तैसेही संसार दुःख अरु तिन का शोकके नाशकाकारण अरु यहांवहांके नरकोंका भी आप यथावत वर्णन करिये २ श्रीसूतजी बोले हेऋषियो अब हम दुर्गम यममार्गका वर्णन करते हैं तुम सुनो जो मार्ग पुण्यात्मात्र्योंको सुख देता अरु पापियों का दुःख

तौ तिसके सब विघ्न नष्टहोते अरु चित्तकी शुद्धिहोतीहै अरु विष्णुजीके पूजेजातेपरमसोक्षप्राप्तहोतीहै१०१धर्म अर्थ काम मोक्ष ये सनातन चार पुरुषार्थहैं सो हरि पूजा करनेवालोंको सर्वसिद्ध होतेहैं इसमें संशयनहीं१०२इस महाघोर संसारमें जो मोहरूपी निद्रा सहित इसमें जन्म लेके जो हरिकेशरणहोते वे धन्यहैं १०३ अरे इसपुत्र स्त्री घर खेत धन धान्य इनसे मोहनेवाली मनुष्य वृत्तिको पाकर वृथाअहंकार सतकरो१०४किंतुकाम क्रोध मद लोभ मोह इनको तजकर अरु परसे विवाद अरु निंदाको भी तजके भक्तिसेविष्णुजीकोपूजो१०५ और सबझूठे व्यवहारोंको तजकर जनार्दनजी की पूजा करो क्योंकि वे तो गंधर्वनगरकेसमानझूठहोनिष्टहोतेहैं१०६ जितनेकालनहीं आता अरु जितने बुढ़ापा नहींआवे अरु जितने इंद्रियों की विकलता नहीं होती तितनेही हरिपूजाकरो १०७ बुद्धिमान् इसअनित्यसंसार में विश्वास नहीं करे क्योंकि मृत्यु नित्य२ निकटआता अरु संपत्ति अतिचंचलहै१०८ अरु ये देह भी निकटही नाशमानहै तिससे इस अहंकार को छोड़ो जो संयोगहैं सो वियोग साथ लिये है यह सब प्रपंच क्षणमें नष्टहोनेवालाहै१०९हे बड़भागियो तुमयह जानकर जनार्दनजी की पूजा करो क्योंकि अत्यंत दुर्लभ मुक्ति इस आशाके होतेनहीं प्राप्त होती इससे सब आश छोड़के मोक्षकी इच्छाकरो११०जो भक्ति से विष्णु जी की पूजा करता वह महापापवान्‌भी सब पापोंसे छूटके परमपद पाताहै१११हेद्विजो तीर्थ यज्ञ अरु सांगोपांग वेद ये सबविष्णुजीकीपूजाकी सोलहवींकलाकोभीनहींपाते

हैं ११२ वेद अरु शास्त्रों से अरु तीर्थों के सेवन से विष्णुभक्ति हीन जनों को क्या है अरु तिन्हों को तप अरु यज्ञों से भी क्या होता है ११३ श्रीसूतजी बोले हे शौनक आदि मुनि जनो ऐसे सनत्कुमार को नारदजी ने संक्षिप्त से ये प्रायश्चित्त वर्णन किये हैं ११४ जो आदिरहित व्यापक विष्णु जी की पूजा करते जो विष्णु जी चेष्टारहित प्रणवस्वरूप वरयोग्य हैं अरु जो वेदांतों करके जाननीय अरु संसार रूप रोग के वैद्य ऐसे तिनको भजके सब भक्त बैकुंठलोक को जाते हैं ११५ फिर जो अनंतमूर्त्ति व्यापक लोकों के आश्रय भये परम ईश जो कारणरूप परम अच्युत नाम ध्येय ऐसे विष्णुजी को जो पूजे वे पवित्र पद पाते हैं ११६ ॥

इतिश्रीवृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमें पण्डितदेवीसहाय कृतप्रायश्चित्तों का वर्णन इसनामसे अट्ठाईस अध्यायभया २८ ॥

## उन्तीसवां अध्याय ॥

यममार्गका वर्णनहै ॥

ऋषीश्वरोंने पूछा हे सूतजी आपने सम्यक् प्रकार करके वर्णाश्रमोंका विधान वर्णन किया अब हम यम मार्गको पूछा चाहते हैं १ तैसेही संसार दुःख अरु तिन लोगोंके नाशकाकारण अरु यहांवहांके नरकोंका भी आप यथावत वर्णन करिये २ श्रीसूतजी बोले हे ऋषियो अब हम दुर्गम यममार्गका वर्णन करते हैं तुम सुनो जो मार्ग पुण्यात्माओंको सुख देता अरु पापियों का दुःख

जन जाते हैं अरु वे पुकारते दुःखीहोते अरु मलीन होते हैं १६ कोई तो फाँसों से बँधे अरु कोई आंकडों से खैंचे कोई शस्त्रोंकी धारपर चलाये जातेहैं तिसमार्गमें १७ अरु कोई नकेलसे खैंचे कोई कर्म फांसोंसे फँसे कोई कालफांस में फंसे कोई बाल पकडके घसीटे जाते १८ कोई पैर में फांसा डालके खैंचे जाते कोई दृढदेह बँधे अरु कोई निज लिंगसे भार उठाते जाते हैं १९ कोई नासिकासे लोहभार उठाते कोईपापी तहां कानोंसे भार सहारते घिस्लातेजाते हैं २० कोई सांकलोंसे बंधे जाते कोई मुग्दलों से पिटते जातेहैं कोई श्वास रुकनेसे अरु कोई आँख ढकनेसे दुःखी भये जातेहैं २१ ऐसे वे छाया रहित तिस दुर्गम मार्ग में जातेहैं जो निज२किये कर्मोंको भोगरहे सूखेकंठतालुवे जिनके २२ हेमुनीश्वरो जोधर्मात्माअरुदानी तथाशुभमति वालेहैं वे अत्यंतसुखीभयेधर्मराजकेभुवनकोपधारतेहैं २३ सोवेआनंदभयेसुंदर स्वादभोगते जिन्होंनेजलदानकिया वे उत्तमदूधपीते जातेहैं २४ अरुजोमट्ठादेवेऐसी उत्तमदुग्ध-पानकरतेहैं घृतदाता अरुमधुदाता हेविजो दुग्धदाता २५ येअमृतपान करते धर्मराज मंदिरमें जातेहैं अरुशाक देने वाला खीरखाता अरुदीपकदाता प्रकाशसे जाताहै२६ हेऋषियो वस्त्रदाता सुन्दर वस्त्रपहरता जाताहै अरु पा-दुकादानकर्ता देहसदा देवताओं करके पूजाजाताहै २७ अरु गौदान करने से संपूर्ण कालसहित स्वर्गको जाता है भूमिदान अरु गृहदान करते वे विमानमें विराजमानहुये जातेहैं २८ सौ कि अप्सराओंके साथ विहार करते जाते हैं रथदाता अरु सवारीदेनेवाला हेऋषियो अन्नदाता ये

सब भोगोंसहित विमानमें विराजमान होकरजातेहैं २९
३० हे मुनि ये दो बैल देनेवाले उत्तम सवारी चढ़ेजाते हैं
हेब्राह्मणो फलपुष्प देनेवाले प्रसन्नतासे पधारते हैं ३१
अरु तांबूल देनेवालेभी प्रसन्नभया धर्मराज भुवनको प-
धारता है जोउत्तमजन निजमाबापोंकी सेवाकरें वेदेवतों
करके पूजित भया जाताहै ३२ अरु जो यतिअरु ब्रह्म-
चारियोंकी टहलकरते तथा ब्राह्मणों को प्रसन्न रखते
वेअत्यंतही सुखीभये जातेहैं ३३ जोसब प्राणियों पैदया
रखता वे देवतों करकेसहित पूजितभये सबभोगसहितवि-
मान में विराजमान भये धर्मराज मंदिर को जाते हैं ३४
अरु हेद्विजो जो विद्यादान करै वह ब्रह्माजी करके पूजा
जाताहै अरु पुराण बांचने वाला मुनिजनोंसे सेवाकिया
जाताहै ३५ हेब्राह्मणो धर्मात्मा ऐसे सुखसे धर्मराजके
भवनको पधारतेहैं अरुजो पापीहैं वेदुःखसे दुर्गमयमसार्ग
में चलते हैं ३६ अरु धर्मात्माओं को यमराज चतुर्भुज
अरु शंख चक्र गदा पद्म धारण करके स्नेहसे मित्रोंके स
मान मानताहै ३७ कि हे बुद्धिवालोंमें श्रेष्ठो नरक रोग
सेडरेहुये तुमने पुण्य साधनकियाहै जोसुख देनेवाला है
३८ जोमनुष्य जन्मको पाकर सुकृतनहीं करता वह अत्यं-
त महापापी आत्मघाती जानना ३९ जो अनित्य यहमनु-
ष्यपनको पाकरनित्य धर्मका साधन न करे वहघोर नर-
कमें पड़ताहै ४० हेब्राह्मणो तिनमें परिवेदुद्धिकोनहै यह
शरीरतो पीड़ामय अरुमलमूत्रादिकों करके दूषित है ४१
तिसमें जो विश्वास करै सो आत्मघाती जानना सब भूतों
मेंसो प्राणवाले श्रेष्ठ अरु प्राणवालोंमें बुद्धिवाले श्रेष्ठ हैं-

ह्मिवालोंमें मनुष्य श्रेष्ठ अरु मनुष्योंमें ब्राह्मण श्रेष्ठ ४२
अरु ब्राह्मणोंमें विद्वान् श्रेष्ठ विद्वानों में निश्चित मति
वाले श्रेष्ठहैं निश्चित मतिवालोंमें करनेवाले श्रेष्ठहैं ४३
अरु करनेवालोंमें ब्रह्मज्ञानी श्रेष्ठहैं ब्रह्मवादियोंमें भीजो
ममता रहित है सो श्रेष्ठ है इससेभी जो परम श्रेष्ठ नित्य
ध्यान करनेवाला है ४४ तिससे सब प्रयत्न करके धर्म्म
का संग्रह करना चाहिये सोई ठीक है ४५ क्योंकि ध-
र्मात्मा सर्वत्र पूजित होता इसमें संशय नहीं इससे हे
पुण्यात्माजनो तुममेरे पवित्रस्थानमें पधारो जोकि तुमने
सुकर्म कियाहै सोसब आनंदसे भोगो श्रीसूतजी बोले हे
ऋषियो ऐसे यमराज पुण्यात्माओं को पूजिकर श्रेष्ठ
गति देताहै ४६ । ४७ अरु वही यमराज कालरूप भया
पापियोंको दंडसे ताड़ताहै जोयमराज प्रलयकेमेघकेजैसे
शब्दवाला अरु काजलके पर्वत की समान कांतिवाला
अरु बिजलीके समान कांतिमान शस्त्रसे भयदायी अरु
बत्तीस भुजोंसहित ४८।४९ तीन योजनमें विस्तारवाला
लालनेत्र जिसके लंबीनासिकाजिसकी अरुडाढ़ोंसेभया-
नक मुख जिसका बावड़ी के समान नेत्रोंवाला ५० अरु
मृत्युज्वरआदिरोगों सहित भयानक चित्रगुप्तहै सोभीतहां
हीरहता है ५१ अरुसारे दूतभी यम के समान भयानक
तहांहीं गर्जरहेहैं फिरतो कांपतेभये अरु निज कुकर्मों को
शोचरहे तिन पापियोंको यमकीआज्ञासे चित्रगुप्तयहक-
हताहै ५२ अरेपापियो अरे खोटे आचारोंवालो अरेअ-
हंकार करके अकार्यसे दुष्टभये जनोतुमने अज्ञानसे येपाप
क्यों इकट्ठाकिया५३सोकि तुमनेकाम क्रोध आदिकरके

जातेहैं ७७ वेही लोकोंके ईश्वर विष्णु जो गुणोंके आश्रय भये सब ओर भोगते हैं ७८ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमेंयममार्गकावर्णन इसनामसे उन्तीस अध्यायभया २९ ॥

# तीसवां अध्याय॥

संसार सागरके जन्मादिक दुःखोंका वर्णन किया गयाहै ॥

श्रीसूतजीबोले हे शौनक आदि मुनिजनो कैसेनिज२ कर्म फाँसोंसे बँधे प्राणी स्वर्गआदि पवित्र स्थानोंमें निज २ पुण्यके भोग भोगके अरु नरकोंमें अत्यंतही दुःखदायी पापफल भोगकर निज २ कर्म शेषसे इस मृत्युलोक में आकर सब भयोंसे व्याकुल मृत्युबाधा सहित कैसे२ स्थावर आदिकों में उत्पन्न होतेहैं १।२।३ देहिजो वृक्ष गुच्छ वेल लता पर्वत ये महामोह सहित स्थावर कहाते हैं ४ सो इनमें से किसीके बीज पृथ्वी में बुवे सो तिस२स्थान में जलके पड़नेसे निज२ संस्काररूप कारणोंमें भौमके उष्मापनसे पकाये अंकुरपन को प्राप्त होकर तिनके जड़ निकली फिर तिसके अंकुरभया फिर तिनके पत्तदहने नालीआदि होतेहैं ५ । ६ । ७ तिनके भये फिर पुष्पहोते हैं पुष्प कहुं तो फलोंसहित अरु कहुं निष्फल होतेहैं सो तिन२ वृक्षोंके पुष्पोंमें तिनके मूलसे तिन फलोंकी उत्पत्ति होतीहै सो तिनहीं पुष्पों में फल खानेवालों के संस्कार कारण से सूर्य की किरणों से पका के तिन २ ओषधियोंका रस दृढ़पन को प्राप्त होकर तिनपाक समयमें तंडुलके आकार होकर फिर तंडुल पककेतय्यार भये वे ओषधी वृक्ष सूखजाते हैं ८।९।१०।११ कोई व

होकर भी फिर पूर्ववत उत्पन्न हो वृक्षपनको पाकर प्राणियोंके भोजन करने के संस्कार वशसे फिर वर्षदिन में तैसेही फूलते फलते हैं १२।१३ अरु भारी वृक्षपनमें भी वे बहुत समय पवन आदिकों से टूटना काटाजाना वन अग्निसे जलना अरु शीत घाम आदि दुःखोंको भोगतेहैं १४ तिसके अनंतर कीड़ेहोकर जो सदा बहुत दुःखी आधेछिनहीं जीवते फिर आधेही छिनमें मरजाते अरु बलवाले प्राणियोंसे भईपीडाको हटानेमें असमर्थ शीतवायु अरु घाम इत्यादि बहुत क्लेश भोगते नित्यही क्षुधा से बाधा किये मलमूत्र आदिकों में कुलबुलाते दुःखपाते हैं १५।१६।१७ फिर वेही पशुयोनि में आकर बलवालोंसे पीड़ित भये सदा भयसे डरे भूखे पियासे अरु नित्यही वनमें फिरते अरु जोमातात्र्योंमेंभी कामातुरभयेवायुआदि बहुतक्लेशभोगते किसी जन्ममें तृण चरते किसीजन्ममें अपवित्र मांस भक्षणकरते अरु किसी जन्म में कंद मूल फलखाते अरु दुर्बल प्राणियों को पीड़ादेते अत्यंत दुःख भोगते हैं १८।१९।२० अरु कोईगांव के पशुहोकर निज जातिसे वियोग अर्थात् ठान छूटना भार उठाना फांसोंसे बँधना पिटना अरु हल आदिकों के नीचे चलना इत्यादिक बहुतसे दुःखोंकोभोगतेहैं २१।२२ अरु चंडालआदिकों मेंभी वायुभोजन अपवित्र भक्षण करते अरु तब्को पीड़ा देतेहैं २३।२४ ऐसे बहुत योनियों में जन्मलेते क्रमसे मनुष्य जन्मपाते हैं किसो पुण्य वशसे मनुष्य जन्मपाकर तहांभी छलेवसे ऊंचे होतेजाते अर्थात् जैसे नानायोनि भोगके मनुष्य देहपाया तैसेही पुण्यकाने से फिर उत्तम

अरु मातासे खाये कडुवा खारी उष्ण लहूका भोजन करनेसे जलते निज देहको देखकर यह देहवान् पूर्वजन्मों के स्मरण होने से पहिले भुगते नरक दुःख आदि का स्मरण करके भीतरके दुःखसे संतप्त अंतःकरण जिसका ऐसा देही माताके मलमूत्रों से अति दुःखित भया ऐसे मनहीं मन पछिताकर विलाप करता है ४१। ४२।४३ ४४।४५ ओःहोः मैं अत्यंत पापी पूर्वजन्ममें चाकर पुत्र मित्र स्त्री घर खेत धन धान्य आदिकों में अत्यंत स्नेह करके कुटुंब पोषण के लिये पराये धन क्षेत्रादिकों को देखते २ हरलेता ऐसे२ उपायोंसे धनसंचित करके अरु कामदेवसे अंधाभया पराई स्त्री हरना इत्यादि कुकर्मों के दुःख भोग कर महा पाप करता रहाहूं ४६।४७।४८ ४९ तिन पापों करके मैं अकेलाही अनेक नरकों के दुःख भोगकर फिर वृक्ष पर्वत आदिकोंमें महा दुःख पा-कर अब जेरसे लपेटाभीतर गर्भके दुःखसे अरु बाहरमाता के तीक्ष्ण भोजन करनेके दुःखसे जलाजाताहूं ५०।५१ अरु जिन पुत्र कलत्र मित्र आदिकोंका पोषण मैंने किया था वे औरही कहीं चलेगये हैं ५२ ओही देहवालोंको महादुःखहै २ अरु यह देहभी पापसेही भया है तिससे पापको कभी नकरै ५३ पुत्र मित्र कलत्र आदिकों के लिये मैंने परधन चुराया तिसही पाप करके जेरसे ल-पेटामैं जलाजाताहूं ५४ अरु मैंने पहिले पराई स्त्रीको देखके ईर्षा करीथी तिससे अब इस गर्भअग्नि से जला जाताहूं ५५ मैंने मन वचन कर्मसे औरोंको दुःख दिया था तिस पाप से मैं अकेला दुःखी होरहाहूं ५६ ऐसे

सुखीहोवे ६८ । ६९ । ७० अरु गर्भआदिकी देहपीड़ा भयेतिसवालककोरोतेभये ( इसकोचंचीपिल नो चाहिये) ऐसे विचारते प्रयत्न करने ल ते हैं ७१ ऐसे पराधीन-पनसे अनेकसे दुःखोंकोभोगता निजदेहमें काटते मच्छ-र आदिकों को नहीं हटासक्ता ऐसा यहप्राणी बालपन को प्राप्तहोकर माबाप अरु पढ़ानेवालेसे सदापिटताभट-कताराख धूलकीच आदिकों में खेलता अरुसदा कलह करता अपवित्रपन से रहता फिर व्यापारादि कार्यमेंल-गता कार्यनभये भीतरके दुःखोंसे पीड़ित होताहै फिरतो तरुणभये धनसंचय करना कमाये की रखवाली करना अरु तिसधनके नष्टभये अत्यन्त दुःखित भये मायासे मो-हित अरु काम क्रोध आदिकों से दुष्टचित्त भये सदा निंदामें तत्पर परस्त्री अरुपरधनहरनेके उपायमें परायण अरु पुत्रमित्र कलत्र आदिकों के पोषणमें परायण वृथा अहंकारसे दूषित अरुजबपुत्रादिक व्याधिसे पीड़ितहोते तबसब व्यापार तजिकर तिन रोगीभयों के निकट बैठे भीतर के दुःखों से सन्तप्त भये इस वक्ष्यमाण प्रकार से चिंताकरतेहैं ७२ । ७३ । ७४ । ७५ । ७६ । ७७ । ७८ । ७९ । ८० सोवह प्राणी ऐसेपछता हुता दुःखपाताहै कि अहोहो मैंने घर खेत आदि कामोंका कुछ भी विचार न किया इस वर्षभये अर्थात भारी परिवारका कैसे निर्वाह होगा मेरे पास मूलधन नहींहै अरु वर्षा भी नहीं होतीहै घोड़ा मरगया गौवें कहांहैं मेरे बालक बचे क्यों नहीं आये ८१ । ८२ । ८३ मेरी बालकों वाली स्त्री है अरु मैं निर्धन मेरा ग्रसनभया अरु खेती नष्टभई वन क्षयभया

में असमर्थ जो दुःखी भये भाइयों से घेराभया अरु आप
तिनसे कुछ नहीं कहसक्ता अरु मुझ से इकट्ठा किया
यह धनादिक किसका होगा ऐसी चिंतामें पराश्रयाश्रांसु
नेत्रभरे कफकंठमें रुकनेसे (घुरघुर) शब्द करता अर्थात्
दुःख से श्वास खैंचताहै ९४।९५।९६।९७।९८।९९।१००
फिर तिसके शरीर से निकलतेही वह जीव यमदूतों से
दमकाया गया फाँसों से बाँधा पहिले की नाई नरक
आदिदुःखोंको भोगता है १०१ जैसे निज २ मलजलनेतक
धातुवें अग्नि से तपाई जाती हैं तैसेही सब प्राणी कर्म
भोगपर्यंतनरकोंमेंपड़ेरहतेहैं १०२ तिससेसंसाररूपअग्नि
से संतप्त यह प्राणी हे ऋषियो निरंतरही परमज्ञान का
अभ्यासकरैंअरुज्ञानसेयहमुक्तिप्राप्तहोतीहै१०३हेद्विजो
जो नर ज्ञानसे शून्यहैं वेपशुसमान जानने हैंद्विजो तिससे
परममोक्षकेलियेपरमज्ञानकाहीअभ्यासकरै१०४जोसब
कामसाधनेवाले इसमनुष्यपनको प्राप्तहोकर विष्णुजीको
पूजानहींकरता तिससेपरे वै बुद्धिकौनहै १०५ हेमुनीश्वरो
बड़ाआश्चर्य २बड़ाआश्चर्यहै कि कामदाता विष्णुजीके
होते ये जन नरकोंकीपीडाभोगतेहैं १०६ सोकि सबकाम
दाता जगत्केनाथ नारायणजीके होते भी ये जन ज्ञानसे
शून्यभयेनरकोंमेंपड़ेसड़तेहैं १०७ इसमलमूत्रसेभरेअनित्य
शरीरमें येअज्ञानीजन नित्यता अर्थात् इसका सदारहना
जानतेमहामोहसेठगेभये वेनरक भोगते हैं १०८ जो नर
रुधिरमांसआदिकोंसे निंदितइसशरीरकोपाकरभी संसार
पारउतारनेवालेविष्णुजीकोनहींपूजतेवहपातकीहैं१०९
वे लडकी मारते हैं २ जो मूर्खतासे हरिपूजा न करतेहैं

हि जो हरिपूजा में परायण भया चांडाल भी महाप्रियो
होता है १२० इसवास्ते पापी जन द्विजदेह मलमूत्रादिको
को निकलते देखकरके भी क्यों नहीं समझजाते कि यह मल
मूत्रवाला शरीर अनित्य है १२१ मनुष्यपन जो देवताओंको भी
दुर्लभ सो इसे प्राप्त होता है बुद्धिमान् इसे पाकर परलोक
के लिये अवश्य यत्नकरे १२२ जो आत्मज्ञान सहित अ-
र्चित पूजा में परायण हैं वे परमधामको पधारते हैं जहां
से फिर आगमन न होवे १२३ जिन विष्णुजी से जगत भया
अरु जिनसे चैतन्यवाला होता है अर्थात् पाला जाता है
अरु जहां लीन होता है ऐसे विष्णु जी संसार से छुडाने
वाले हैं १२४ जो निर्गुण अरु परमआनंद रूपभी सगुणरू-
पसे विख्यात हैं तिन्होंके ऐसे विष्णुजीकी पूजा करके
जन संसारसे छूटता है १२५ ॥

कामसे सताया जाता है अरु कामसे लोभकरके तिरस्कार किया जाता है अरु लोभसे क्रोधमें परायण होता है ४ क्रोधसे धर्मनाश होता धर्मनाशसे बुद्धिनाश होती है फिर नष्टबुद्धी भया मनुष्य पाप करता है ५ तिससे देहही पापका मूल अरु पापकर्ममें परायण है अरु सो देह जन्मवालोंके होता है तिससे मोक्षका उपाय कहो ६ सूतजी बोले अच्छा २ हे महामतियो तुम्हारी उज्वल निर्मलबुद्धि है जो कि संसारदुःखों के नाशक उपायको पूछना चाहते हो ७ जिनकी आज्ञा से ब्रह्माजी सब जगत्को रचते हैं विष्णु जी पालते अरु शिवजी संहार करते हैं सोही परमात्मा मोक्षदाता है ८ जिनके प्रभावसे महत्तत्वसे आदिले विशेषपर्यंत उत्पन्न भये सो नारायण विष्णु जी मोक्षदाता जानने ९ जो जड़ चेतन जिनसे भिन्न नहीं अर्थात् तन्मय ही है ऐसे तिनस्तुति योग्य अविनाशी देवजी को ध्याकर प्राणी दुःख से छूटता है १० ऐसे जो निर्विकार अनन्त शुद्धस्वयंप्रकाश निरंजन ज्ञानरूप महाआनंद ऐसे विष्णुजी मोक्षके साधन हैं ११ जिनकी अवतार मूर्त्तियोंको ब्रह्मादिक देवता ध्याते तिन विष्णुजीको मोक्षदानदाता जानने १२ अरु जिनको प्राणजीते अरु आहार वश किये सदा ध्यान में परायण योगीजन हृदयमें देखते हैं तो विष्णुजी अक्षय सुखदाता जानने १३ अरु जो निर्गुणभी लोकअनुग्रहके लिये गुणोंके आश्रय अनेकरूप धरते हैं अरु जो आकाश मध्यवर्ति अर्थात् तत्स्वरूपपराहैं सो मोक्षदाता जानने १४ अरु जो सब कर्मोंकेसाक्षी विष्णुजीको मुनीजन हृदय में स्थित हैं मरु जो आप रूपरहित सब रूपके आधार हैं

होनेयोग्य कहतेहैं सो ज्ञानभक्ति मूलहै अर्थात् भक्तिही सेहोताहै अरु भक्ति श्रेष्ठकर्म से उत्पन्न होतीहै २७ हे ऋषियो जितने दान अरु अनेकयज्ञ तथा तीर्थयात्रादिकसहस्रों जन्मोंमें कियेहों तिसकी विष्णुजीमें भक्तिहोतीहै२८ अक्षय जो परमधर्महै सो भक्तिलेस सेहीहोताहै अरु परम श्रद्धा से भक्तिकिये सबपाप नष्टहोता है २९ अरु सबपापोंके नष्टभये बुद्धिनिर्मल होतीहै तिसहीबुद्धि को विद्याञ्जन (ज्ञान) कहते हैं अरु ज्ञानमोक्ष दाता है सो ज्ञान योगियोंको होताहै ३० अरुयोग कर्मअरुज्ञान के भेदसे दो विधकाहै अरुकर्म योगके बिन ज्ञान योग सिद्धनहीं होताहै ३१ तिससेकर्म योगमें परायण भया श्रद्धासे विष्णुजीकोपूजे सो प्रतिमा विप्रभूमि अग्निसूर्यइनकी चिन्तित होय ३२ अरु अथवा जलमें पूजाकरै अरु इनविष्णुजी की पूजाकरै क्योंकि विष्णुजी सर्वत्र व्यापतहैं ३३ अरुकर्म वचन अरु मनसे पराई पीड़ासे विमुखरहै अरुपार पूर्ण आत्मरूप सनातन विष्णुजीही विश्वरूपहैं ३४ ऐसेमनमें निश्चय करके दोनोंयोगोंका अभ्यास करै अरु अपने समान जो मनुष्य सब प्राणियोंको देखै वह विष्णुजी के परमभाव को जाने ३५ जो दुष्टात्मा क्रोधसे पूजाध्यान में परायणहो तो तिस पै विष्णुजी प्रसन्न नहीं होतेहैं क्योंकि वो अधर्मका पतीहै ३६ जो काम क्रोधादि युक्तभया देवार्चन करैतो वह पाखण्डाचारी जानना अरु वह चुनुवां पापीहै३७ जोतप पूजा ध्यान करता अरु निंदामें परायण होवै तो तिसका वह तप अरु पूजा अरु वह ध्यान सर्वानर्थकहैं

३८ तिससेमुक्तिकेलिये समदमआदिगुणोंमें अरुकर्मयोग
सेंपरायणहुआ सर्वात्मकविष्णुजीकीपूजा सम्यक्प्रकार
से करे अरुमन वचन कर्मसे सबलोकोंके हितसेंपरायण
भये जनसे जहां विष्णुजी की पूजाकी जावे सोकर्मयो-
ग कहाताहै ३९।४०।४१ अरु जो सबके अंतर्यामी अरु
जगतके कारण नारायणजीको स्तोत्रादिकसे स्तुतिकरे
सो कर्म योग कहाता है ४२ अरु व्रतादिकों से अरु
पुराणोंके श्रवणादिकों से अरु पुष्पादिकों से जोविष्णु
जीका पूजनहै सो कर्म योगकहा ४३ ऐसे जो विष्णुजी
में कर्म योगसे भक्ति करते तिनकेपूर्वसंचित भी सबपा-
पनष्ट होजातेहैं ४४ अरु पापोंके क्षयसे शुद्ध बुद्धि भया
वह ज्ञानकी इच्छा करताहै अरु ज्ञानही मोक्ष दाताहै
तिसका उपाय हम कहतेहैं ४५ अरु जो इसचर अचर
संसारमें नित्य अनित्यका विचार करता वह सर्व शास्त्र
कुशलहै सो सब पदार्थ तो अनित्यहैं अरु केवल विष्णु
जी नित्यहैं सो अनित्य इनसबोंको छोड़के नित्य विष्णु
जीकेही आश्रयहोवे ४६।४७ अरु सर्वविषयों से विर-
क्तहोवे क्योंकि जो विरक्त नहींहोता सो फिर संसार में
होआताहै ४८ जो अनित्य पदार्थोंमें अनुरागीहोवे तिस
का संसारसे छूटना कभीभी नहीं होता है ४९ सो शम
दम आदि गुणायुक्तभया मुमुक्षु अर्थात मोक्षचाहने वाला
भया ज्ञानहोनेका अभ्यास करे क्योंकि समादि गुणोंसे
हीनको ज्ञाननहीं होताहै ५० जो रागद्वेषरहित शमद-
मादि गुणोंसे सहितहै अरु हरिध्यान में परायण होता
सो तिसको मुमुक्षु जानना ५१ अरु जो सब प्राणियोंमें

दयावान् अरु काम क्रोधादिकों से रहित है अरु नित्य विष्णुजीके ध्यानमें परायण ऐसाभक्त मुमुक्षु कहाता है ५२ अरु जो इन चारोंसाधनों से निर्मल बुद्धिभया सब प्राणियोंमें दयावान्-विष्णुजी को सर्व व्यापीजाने ५३ अरु इस नित्य अनित्यात्मक विश्वको तथा जड़ चेतन को निजज्ञानसे विष्णुरूप जाने तिस ज्ञान को योगजन्य अर्थात् योगसे भया कहते हैं ५४ सोही योगका उपाय हम कहते हैं जिस संसार शत्रु से जय होवे सो कि जो योगसेभया निर्मलज्ञान होवे सोयोगज ज्ञानजानना ५५ अरु आत्माको भी परापरके भेदसे दो प्रकार का कहतेहैं अर्थात् परमात्मा अरु जीवात्मा ऐसे अरु ( द्वे ब्रह्मणी-वेदितव्ये ) अर्थात् दो ब्रह्म जानने सोकि जीवात्मा अरु परमात्मा ऐसी अथर्वणवेदकीश्रुतिहै५६सो परमात्मातो निर्गुणहै अपर अर्थात् जीवहै सो अहंकार सहितहै अरु तिनका जो अभेद ज्ञान अर्थात् जीवात्मा परमात्मा एक हीहैं ऐसे जानना सो योग कहाता है ५७ अरु पंच भूता-त्मक देह विषे साक्षीरूप जो हृदयमें स्थित है सो अपर कहाता अरु परमात्मा पर कहाताहै ५८ हे ऋषियो श-रीरको तो क्षेत्र कहते हैं अरु तिसमें जो स्थित अर्थात् जीवात्मा सो क्षेत्रज्ञ कहाताहै सोही परमात्मा शुद्ध परि-पूर्ण अव्यक्त कहाता है तिसके विचारसे जन मोक्ष पाता है ५९ हेऋषियो जब जीवात्मा अरु परमात्माका अभेद ज्ञान होताहै तबही हेमुनि यह जो संसार रूप फांसीका छे-दन होताहै ६० सोही परमात्मा केवल शुद्ध अविनाशी आनन्दरूप है जो मनुष्यों के भेद ज्ञानमेंही भेदवान् प्रतीत

अरु हे मुनि श्रेष्ठो समाधी ये आठ योग के अंग जानने अब इनका संक्षेपसे लक्षण कहतेहैं ७४ हे मुनीश्वरो अहिंसा सत्य अस्तेय अर्थात चोरी न करना ब्रह्मचर्य अरु नपरीग्रह अर्थात जितेंद्रियरहना क्रोधरहित अरु निंदा न करनी ये संक्षेपसे यम कहेहैं ७५ जो सब प्राणियों को क्लेश नहीं उत्पन्न करती योग सिद्धि देनेवाली है तिसे अहिन्सा कहते हैं ७६ अरु जो धर्म्म अधर्म्म के विचार से यथार्थ कहना है तिसे मुनि जन (सत्य) कहते हैं अब (अस्तेय) को सुनो कि ७७ चोरीसे वा डाड से जो पर द्रव्य चुराता सो स्तेय कहाताहै अरु तिससे उलटा अस्तेय अर्थात न चुराना ७८ अरु सर्वथा विषय त्याग को ब्रह्मचर्य कहतेहैं अरु जो ब्रह्मचर्यको त्यागे वह ज्ञानी भी पापीहै ७९ जो सब संग छोड़हो अरु विषयकरे तो वह चांडालके समान सब वर्णों में नीच जानना ८० हे द्विजो जो योगसें परायणभया जो भोगोंको चाहता हो तो तिस पापीके साथ बोलनेसें भी मनुष्योंको ब्रह्महत्या होतीहै ८१ अरु जो सब संग त्यागके फिर संगीहोजाय तो तिसके संगवालोंके संगसे भी महापापी होताहै ८२ हे मुनीश्वरो आपत्तिसें भी किसी का द्रव्य नचुराना यह (अपरिग्रह) कहाताहै जो योगसिद्धि देनेवाला ८३ जो अपना उत्थापन चाहता कठोर वचनकहै तिसे धर्मवेत्ता क्रोध कहते अरु तिससे उलटा अक्रोधहै ८४ अरु किसी को धनादिकसे समृद्धि देखके मनमें अत्यंत ताप करना अर्थात दुःख पाना तिसे महात्मा असूया कहते अरु तिसे त्यागना सो अनसूया है ८५ ऐसे हे ऋषीश्वरो हमने सं-

करके इसकालमें संतुष्ट भया धर्मसें परायण होवे १०० अरु बाह्य अरु अभ्यन्तर भेदसे दोप्रकारका शौचकहाहै सो मृत्तिका अरु जलसे तो बाहिरकी शुद्धी अरु भाव शुद्धी सो भीतरकी पवित्रता है १०१ हे ऋषियो अंतःकरण की शुद्धीसे हीन जनोंकरके जो यज्ञ प्रारंभ कियेगये ते फलित नहीं होते जैसे भस्ममें होमक्रिया निष्फलहै १०२ जो भावशुद्धीसे हीनहै सो तिनकी संपूर्णक्रिया कर्मनिष्फल है तिससे स्नेहादिकों का परित्याग करके सदा सुखी होवे १०३ हे ऋषियो दुष्टचित्त जनहजारभार मृत्तिका अरु करोडकलशोंके जलोंसे शौचकरे पर वह चांडाल-ही कहाताहै १०४ जो अन्तःकरणशुद्धिहीनभया देवपूजा करै तो वह देवकोही हतता अर्थात् निज प्रारब्ध को फोडता अरु नर्कोंमें पडताहै १०५ जो निजभीतरकी शुद्धि हीनभया बाहरकी शुद्धीकरै तो वह सजायेभये मदि-राके घडेके समान जानना १०६ जो चित्त शुद्धिहीन भये तीर्थयात्राकरते हैं तो तिन्हैं वे तीर्थ पवित्र नहींकरते जैसे मदिरापात्र को नदियेंभी नहीं धोसकती १०७ जो वाणी से तो धर्मकहै मनमें पापविचारे तो हे मुनियो तिसेमहा पापीजानना १०८ जो निर्मल मनसे धर्मकरते हैं तो तिन का फलभी अक्षयसुखदायकहोताहै १०९ जो मन वचन कर्मसे स्तुति ध्यान पूजनों करके विष्णुजी में दृढभक्ती करहैं सो पूजाकहाती है ११० हे ऋषियो ऐसे यम अरु नियम तुमको हमने संक्षेपसेकहे इनकरके शुद्धचित्तजनोंको मुक्ति देनेवालेही है १११ यम अरु नियमोंकरकै अरु चलबुद्धी अरु जितेन्द्रिय भया मुमुक्षुजन उत्तम योगके उत्तम साधन

आसनका अभ्यासकरै ११२ सो आसन पद्मक स्वस्तिक पीठसैंहक कौक्कुट कौंजर कौर्म वज्रासन अरु वाराह मृग चैलाक ११३ क्रौंच अरु नालिक अरुसर्वतोभद्र रासभ नाग मत्स्य अरु वैयाघ्र अरुअर्द्ध चंद्रक ११४ दंड स्वस्त्यासन शैल खड्ग मुद्गर मकरासन संकट स्थाणु अरु हस्तकर्णिक भैम अरु वीरासन ११५ अरु योग साधनके कारण हे मुनीश्वर ऐसे तीस प्रकारके आसन कहे इनमें से कोईसे आसनको लगाके गुरुभक्ति में परायण भया मुमुक्षु अभ्याससे प्राणों को जीते अर्थात श्वास रोकना सिद्धकरै ११६सो पूर्व वा उत्तरमें मुखकरचा अथवा पश्चिमाभिमुख अभ्यास करके प्राणायाम करै एकांत स्थान में ११७ सो प्राण तो शरीर स्थित वायु अरु आयाम तिसका रोकना इसे प्राणायाम कहा सो दोप्रकार का है ११८सो अगर्भ अरु सगर्भ सो तिन दोनोंमें पिछला अर्थात सगर्भ श्रेष्ठहै क्योंकि गर्भ तो जप अरु ध्यान इन के विनाभी होताहै अरु सगर्भ इन करके सहितहै सोही सगर्भ प्राणायाम पूरक रेचक कुंभक अरु शून्यक ऐसे चारप्रकार काहै ११९ अरु प्राणायोंकी दहनीनासिका की नाडी पिंगला कहाती सो सूर्य तिसके देवता अरु पितर इसके कर्त्ताहैं इससे ये पितृयानि कहातीहै अरु बांयीं इडा नाडी सो देवयानिहै१२० तिसका अधिदेवता चंद्रमाहै अरु इनदोनोंके बीचमें सुषुम्ना नाडीकही१२१ सो अत्यन्त सूक्ष्म अरु गुप्त जाननी तिसका ब्रह्मदेवताहै सो बाईं नासिका से वायुको रितावै अर्थात छोडे अरु रेचकसेती वह रेचक प्राणायाम कहाता है अरु दहने

से पूर्वासको परै अर्थात् भरै पूरणसेही वह पूरक होताहै १२२ अरु निजदेहमें भरे वायुको रोकके जो नहीं छोड़े अरु भरे घड़ेकी नाईं जो ठहरे वहकुंभक कहा १२३ अरु जो न भरै अरु न छोड़ै अरु न रोके भीतर बाहर के पवनको सो शून्यकनाम प्राणायामहै १२४ सोप्राणा धीरे २ मत्त हाथी के समान रोकने अर्थात् अभ्यास से साधन करने नहीं तो महाघोर होतेहैं १२५ सो योगी क्रमसे वायु का योगकरै अर्थात् प्राणायामकरै तो वह सब पापों से छुटा ब्रह्मपद को पहुँचताहै १२६ अरु हेश्वरियो विषयों में आसक्त भये इंद्रियोंको खैंच के जो रोकता है सो वह प्रत्याहार कहा १२७ सोजो महात्मा जितेंद्रियहैं वे ध्यान से शून्य भये भी परमधाम को पधारते हैं जहां से फिर आगमन नहोवे १२८ अरु जो प्राणोंको न जीतकर ध्यान में परायण होवे तो तिसे मूढ़मति जानना अरु तिसका ध्यान सिद्धनहीं होता १२९ जो जो दीखनेमें आवे सोसब ब्रह्मबुद्धिसे अपने में देखै अरु इन इंद्रियोंको सम्यक् प्रकार धारणाकरे अर्थात् वशमें रक्खे सो धारणा होती है १३० अरु जितेंद्रियभया योगी तिनइन्द्रियोंके विषयों को हृदय में दृढ़धारणाकरै अर्थात् सम्यक् प्रकार मनसे रोक कर परमात्मा को ध्यावे जो सबके धाता अर्थात् पोषण करनेवाले विष्णुजी १३१ तिनका ध्यान करै जो सब लोकोंके मुख्यकारण अरु खिले कमल के समान नेत्रोंवाले अरु सुन्दरकुण्डल झलकाये पीताम्बर धारी अरु सुर असुरों से नमस्कारकिये देवजी अरु १३२। १३३ योगियोंके हृदय कमलमेंबारह अंगुल विस्तार भये

ऐसे परसेपरविभु अव्यक्त परमात्माको ध्यावे१३४ तिसे सज्जनोंने ध्यान कहाहै सो ऐसेध्यान को मुहूर्त अर्थात दोघड़ीभीकरकेनर परममोक्षको प्राप्तहोताहै१३५ध्यानसे पापनष्टहोते अरु ध्यानसे मुक्तिप्राप्त होती है अरुध्यानसेविष्णुजी प्रसन्नहोते इससेध्यानही सब अर्थ साधक है१३६ जोजो ब्रह्माविष्णुजीके रूपहैं तिन२को ध्यावेतो तिसध्यानसे प्रसन्नभये विष्णुजीमोक्षदेते हैं १३७अरु हे ब्रह्मर्षियो ध्यानयोग्य वस्तुमें इसचंचल मनको निश्चल करकेठहरावे जिससेध्यान ध्येयध्याता यहभावसर्वथानष्टहोय१३८फिरतो ज्ञानरूप अमृतके सेवनसे इसजनको उन्मनपना अर्थात प्रसन्नता होतीहै सोकि निरंतरध्यान करनेसे अभेदबुद्धि होतीहै सो सुषुप्ति अवस्था में तत्पर ऐसे परमआनन्द युक्त अरु शांतमन तथानिर्वात स्थानमें अर्थात पवनरहित ठौरमेंधरे दीपक की नाईंही स्थिति रहैसोसमाधि कहीजातीहै१३९।१४०सोसब उपाधियों से छुटा अरु सच्चिदानंद रूप निश्चल अरु पूर्ण समाधि ऐसे कहाताहै १४१ अरु योगीसमाधि अवस्थामें न तो सुनता अरु नदेखता अरुनसूंघता नस्पर्शकर्ता अरुनकुछ भोक्तताहै१४२अरुहेब्रह्मर्षियो सच्चिदानंद परमात्मा तो शुद्धनिर्मल है अरुसब उपाधियोंसे छुटा अरु निश्चल ऐसा ईश्वर योगिजनोंको प्रतीतहोने लगताहै १४३जो परमात्मा देवआप निर्गुणभी अज्ञानसे गुणवालासा प्रतीत होताहै अरु अज्ञान का नाशभयेतो वहीनिर्गुणही स्वस्वरूप किया अर्थात्पहिचानलिया जाताहै१४४ जो परमज्योति अप्रमेयपरमात्मा मायाविओंको मायावान

से प्रतीतहोताहै अरु मायाका नाशभये तो हे द्विजो वह
ही शुद्धब्रह्म भासताहै १४५ जोकेवल परमज्योतिनिरंजन
अरु जो संपूर्ण प्राणियों के अंतःकरणसे स्थित १४६ जो
अणुसे अत्यन्तअणु अर्थात् सूक्ष्मसेभी अति सूक्ष्म अरु
बड़ेसे बड़े ऐसे सनातन संपूर्ण संसारके कारण परमात्मा
जिसकोश्रेष्ठज्ञानीजनपरसेपरअरुपरमपवित्रदेखतेहैं १४७
अरुजोअकारादिहकारांत वर्णभेदसे बाहिर भीतर स्थित
भयेअर्थात् सर्वव्यापहैं ऐसेवे अनादिपुराणपुरुष (शब्द
ब्रह्म )कहातेहैं १४८ अरु इस पंचभूतात्मक अर्थात् पृथ्वी
१ जल २ आकाश ३ तेज४ वायु ५ से उत्पन्न भये देहमें
मनबुद्धि चित्त अंतःकरण इनसे संयुक्तभये देवपुराण पु-
रुषजो अपर अर्थात् जीवआत्मा कहाते हैं१४९अरु जो
निर्मल अविनाशी पूर्ण आकाश सदृशजो अर्थात् आ-
काश स्वरूप अरु आनंद निर्मल शांत ऐसे विष्णु जी (पर
ब्रह्म ) कहातेहैं१५० जिस ब्रह्मके सकाशते अर्थात् जहां
तक पहुंचकर मन सहित वाणी फिर उलटी आजाती है
अर्थात् जिनको जानसक नहीं सक्तीहै ऐसे परमज्योति
परमधाम विष्णुजी (परब्रह्म) कहाते हैं अरु जिनके अंश
कलारूपभये सहस्रों ब्रह्मा विष्णु महेश रचना पालना
संहार करतेहैं सो विष्णुजी ( ब्रह्म ) कहाते हैं अरु जिन
सनातन परमात्मा विष्णुजीको योगीजन हृदय में देखते
ऐसेनिर्विकारअजन्मा विष्णुजी(परब्रह्म) कहातेहैं १५१
अब हे ऋषियो जब ध्यान करते हैं सो सुनो जो ध्यान
संसारसेतपेमनुष्योंको अमृत वर्षाके समानहै१५२सोकि
परम आनंद नारायणजीको प्रणामकर ओंकार अर्थात्

सो कहिये १ जोकि योग भक्ति वालोंकोही होता यह आपने कहाहै अरु जिसपर विष्णुजी प्रसन्नहोते तिसको निरन्तर भक्ति भी होतीहै २ सो जैसे देवोंकेदेव ईश जनार्दनजी प्रसन्नहोवें सोही हमको हेकरुणाके सागर सूतजी कहने योग्यहो ३ श्रीसूतजी बोले हे ऋषियो ऐसेहीसनत्कुमार करकेपूछेगये नारदजीने जोजो कहा सोही कथा अमृतपीने योग्यहो ४ सो हेद्विजो जोतुम मुक्ति चाहतेहो तौपरमसच्चिदानंददेवविष्णुजीकायजनकरौ अर्थातितिन्हें ध्याओ५ जो विष्णुजीमें परायणहै तिसेशत्रुमारनहीं सक्ते अरु ग्रहबाधा नहींकरसक्ते अरुराक्षस तिसेखा नहींसक्ते अर्थात विष्णुभक्तको कहींभी भयनहींहै ६ जिसकोदेवों केदेव जनार्दनजी में दृढ भक्ति होतीहै तिसके सब कार्य सिद्धहोते अरुशक्तिभी बढ़ती जातीहै७मनुष्योंके पैरवेही सफल जानने जिनसे देवमंदिरमें गमनहोवे अरुवेहीहाथ भाग्यमानहैं जिनसे विष्णुजीकी पूजाकीजावै८ अरुवेही नेत्र बड़भागीहैं जिनसे विष्णु जी का दर्शनहोवे अरु जो हरिनाम जपने में परायणहै वहही जिह्वा कहाती है ९ यह सत्य २ फिर सत्य भुजउठा बार बार अर्थात विचार करके कहाजाता है कि वेदसे पर कोई और शास्त्र नहीं अरु विष्णुजीसेपर और देवता नहींहै १० मैं सत्यकहता हित कहता अरु बार २ सार वचन कहताहूं कि असार इस संसारमें विष्णुजी का पूजनही सारहै ११ इस महा मोह देनेवाले संसाररूप दृढ फांसको विष्णु भक्ति रूप कुल्हाड़ेसे काटकर जन सुखी होताहै १२ जन वहही है जो विष्णुजीमें लगा होवे वाणी वहही जोतिनमें परायण

मृत्यु सहितहै अरु जीवन भी चपलहै अरु राजासे आदि सब नाशमानहैं अरु संपत्ति सरासें नष्ट होनेवालीहै २६ हे जनो क्या तुम नहीं जानते हो कि आधी अवस्था तो निद्राने हती अरु कुछ भोजनादिकोंने हरिली २७ अरु कुछ बालपनने अरु बूढेपनेमें बीती अरु कुछेक विषय भोगोंमें खपी तो कब धर्म करोगे २८ जो बालपनमें अरु बुढापेमें विष्णुजीका भजन नहीं बनता तो इस युवा अवस्था में तो अहंकार रहितहो धर्मकरो २९ हे जनो इस शरीरको वृथाभयदायी संसारसमुद्रमें मत डुबोवो ये शरीर नाशमान अरु परस्परआपत्ति योंका स्थानहै ३० अरु यह शरीर रोगोंका पात्र अरु मलादिकों करके भरा हुआ है ऐसे इसको आसरेहोके तुम सर्वथा पाप क्यों करते हो ३१ इस नाना दुःख देने वाले असार संसार में विश्वास नहीं करना चाहिये यह अवश्य नष्ट होवेगा ३२ हे ऋषियो तुम सारे सुनो मैं सत्य कहताहूं कि यह शरीर नाशमान है इससे विष्णु जी अवश्य पूजने ३३ हे जनो इस हननेवाले कामको तजो अरु निरंतर विष्णु जी की पूजा करो मनुष्यपन अत्यंत दुर्लभ है ३४ अरु हे द्विजो स्थावर आदि करोड़ों जन्मोंमें भ्रमते भये प्राणीको किसी प्रकार कठिनतासे मनुष्यों को मिलता है ३५ तहां भी देवपूजामें अरु दानमें अरु योग में बुद्धी होना यह पूर्व जन्म का तप जानना ३६ जो दुर्लभ मनुष्यपनको पाके एक बेर भी विष्णुजीको न पूजता तिससे परे औरकोई अत्यन्त मूर्ख नहींहै ३७ अरु जो दुर्लभ मनुष्यपनको पाकर देव पूजा नहीं करते तिन अत्यन्तमूर्खोंको विवेकता

फिर कहांसे ही होवे ३८ जो आराधन किये जगत् के नाथ विष्णु जी वांछित फल देते हैं ऐसे तिनको हे द्विजो संसाररूप अग्निसे जलाजन कौन नहींपूजै ३९ हे मुनि श्रेष्ठो विष्णुजी का भक्त चांडाल भी हो पर वह ब्राह्मण से भी अधिकहै अरु जो विष्णुभक्तिसे हीनहै वह द्विज भी अधम नीच जानना ४० राग द्वेष रहित चांडालभी द्विजसे अधिक जानना अरु रागद्वेष सहित ब्राह्मणभी अधम नीचहै ४१ तिससे कामादिकोंको त्यागके अविनाशी विष्णु जीको पूजो तिनके प्रसन्न भये सब प्रसन्नता होगी क्योंकि विष्णुजी सर्वत्र व्यापकहै ४२ जैसे हाथी के पैरमें सारे पैर समाजातेहैं अरु जैसे आकाश इसचर अचर संसार में व्याप्तहै तैसेही ये जड़चेतन जगत् विष्णु जी करके व्यापितहै ४३ मनुष्यों को जन्महुवा तो मरणा भयाहुआतोजन्म ये दोनोंदुःहेहुयेहोतेहैं इनकानाशकरने वाली विष्णुसेवाहै४४ जो विष्णुजी आगे स्मरणकिये पूजे वा नमस्कार किये संसार फांसे को काटते हैं ऐसे तिनको कौन नहींपूजै४५ जिनके नामोच्चारणसेही महा पातकोंका नाशहोता ऐसे तिनकी पूजाकरणेसे अवश्य मुक्ति होतीहै ४६ बड़ा आश्चर्य बड़ा आश्चर्यहै हे द्विजो बड़ा आश्चर्य है जो कि हरिदास होते भी यह जन इस संसारही में पड़ारहताहै ४७ हे तपस्वियो मैं बार २ सत्य कहताहूं कि ये यमदूतोंसे लेजायाजाता तब यमसे अत्यंतभया पविकिलावेगा ४८ जोलौंतक इन्द्रियोंमें बल न नहीं होतां अरुजितनेव्याधि न होवें तितनेही जोमनुष्य मुक्तिचाहै तो विष्णुजी की पूजाकरें ४९ यह प्राणी माताके गर्भमें

निक ततेही मृत्युमुखगामी अर्थात अवश्य मरनेवाला हो
जाता है तिससे जनधर्ममें परायण होवे बड़े आश्चर्य की
बातहै ३ कि यह शरीरतो नाशमान अर्थात नाश होनेवाला
है अरु इससे हरि पूजन नहीं होता मुझसे यह सत्य २ फिर
सत्य कहा जाता है कि पाखण्ड आचारत जके चक्रपाणि
जी विष्णुजीको पूजो ५०।५१।५२ हे पण्डितो मैं हाथ
उठाकर आपका यह हितबचन कहताहूं कि तुम करके
सर्वथा विष्णुजी पूजनीय अरु निंदा मिथ्यादिक त्याज्य
हैं ५३ मनके दुःखसे तो क्रोधहोता अरु क्रोध ही संसार
का कारणहै अरु क्रोधही धर्मका क्षयकरता तिसेजन
क्रोधही को छोड़ ५४ ये जन्म तो कामना मूल अर्थात
वासनाही से होताहै अरु वासना पापकी मूल है अरु
कामही इसका क्षय करता तिससे कामको छोड़े ५५
अरु समस्त दुःखोंके समूहका कारण अहंकारही है अरु
वहही नरकों में पटकता है तिससे अहंकार छोड़े ५६
अरु ये मनुष्योंकी कामनाही बंधमोक्ष दोनों की कारण
है तिससे मन को परमात्मा में लगाकर सुखी होवे ५७
ओहो मनुष्योंकी धीर्यता ३ जो जगतके नाथ विष्णुजी
के होते भजननहीं करतेहैंगे ५८ येजन सबकेदाता जगत
के नाथ विष्णुजीकी आराधना नहीं करते संसारसागर
में डूबते कैसेपार होवेंगे ५९ जो अच्युत अनन्त गोविन्द
ऐसे २ नाम उच्चरते तिनके सबरोग नष्टहोते मैंयहसत्य २
कहताहूं ६० हे नारायण जगन्नाथ वासुदेव जनार्दन ऐसे
जो नित्यकहते वे सबसे पूजित होते हैं हे मुनियो आज
तक ब्रह्मादिक देवनामी विष्णुभक्ति हितवालोंके प्रभा-

वको नहीं जानते हैं ६१ ओही दुर्जनों का मूर्खपन ३ जो हृदय में विराजमान भये विष्णुजी को नहींजानते ६२ हेऋषियो मैं सत्य २ कहताहूं कि विष्णुजी श्रद्धावालोंपै प्रसन्न होते हैं अरु आड्योंसे वा धनसे नहींहोते हे द्विजो आढ्यवान्पना धनवान्पना अरु पुत्रवानपना ये सब विष्णुभक्ति वालोंके जन्मजन्म में होते हैं ६३।६४ यह देह पापोंका मूल अरु पाप कर्मोंमें परायणहै यह जान करके निरन्तर विष्णुजीकोही पूजाकरो ६५ क्योंकि पुत्रमित्र कलत्रादिक अवस्थाअरु वे संपदा ये सर्वविष्णु भक्तोंके होतेहीहैं इसमें संशयनहीं ६६ सोयहाँ वहाँ सब परिवार चाहता सो निरंतर विष्णुजीको पूजै अरु यहाँ वहाँ सुखचाहै तो परनिंदा तजै नहीं तो निश्चयनरकों मेंपड़ै ६७ हेऋषियो देवोंके देव जनार्दन जी की भक्ति हीन जनोंका जन्मधिक्कार है ६८ अरु सत्पात्रके देनेसे शून्य ऐसा धन भी धिक्कारितहै ६९ अरु जिसका शरीर विष्णुजीके अर्थ नम्र नहींहोवे हे ऋषियो वह पापोंकी खानिजानना ७० जो द्रव्य सत्पात्र को नहीं दिया जावै तिसकी जो रक्षाकरै वह फिर सर्पहोकर उसीधनकी रखवाली करताहै ७१ देखो यौवन बिजलीके समान चंचल लक्ष्मीमें मत्तभये अरुसभामें नाशहोनेवाले भोगों पर पशुपाश मोचक विश्वेश्वरजी का आराधन नहीं करते ७२ अरु हे द्विजो स्त्रियें भी देवों की अरु असुरों की संसेवा प्रकारकी जानकी अरु जो हरिमन्त्र पुजाकोंय मा देवनों की अस नियम हीन होवे वह गानवोंकी है ७३ हांधिकों हविआज परायण ऐसनजनकी मानव निरन्थान होने में उन

से भक्ती परम दुर्लभ है जो निंदारहित अरु ब्राह्मणोंकी रक्षामें परायणाहैं अरु जो कामादिकोंसे रहितहैं तिनहीं पर विष्णुजी प्रसन्न होतेहैं ७४ जो बुहारीचौका इत्यादि-कोंसे विष्णुजीकी सेवाकरते अरु सत्पात्रों को दानदेते वे परमपद पातेहैं ७५ तिससे संसारसे दुखियोंकी विष्णु जीही परमगतिहैं जिनके नामसेही उत्तमपदप्राप्तहोता॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणभाषानुवादमें विष्णुभक्तिकाकथन

इसनामसे बत्तीस का अध्यायभया ३२ ॥

## तेंतीसवां अध्याय ॥

विष्णुभक्तिमें वेदमालीका वृत्तांत वर्णित है ॥

श्रीसूतजी बोले हे शौनकादिक मुनियो देवोंके देव चक्रधारी विष्णुजीका हम औरभी माहात्म्यवर्णनकरते हैं जिसे पढ़ने सुननेवालोंकेपाप शीघ्र नष्ट होते हैं १ जो शांत और योगसे कामक्रोधादिकछओंशत्रुओंको जीतें अरुअहंकार रहितहैं सोवेज्ञानरूपकरकेज्ञानरूपी विष्णु जीका आराधन करतेहैं २ अरु जो तीर्थस्नानोंसेशुद्ध हैं वे व्रत दानतपोंकरकेकर्मयोगसे सबकेदाता विष्णुजीका आराधन करतेहैं ३।४ अरु जो मूढ़ दुखियारे अज्ञानीहैं वे विष्णुजीको नहींपूजते वे अजरअमर समानअर्थातसर्वदा सोहित भये कीड़े आदि योनि में पड़ते हैं ५ बिजली के समान चपल लक्ष्मीसे मत्त अरु अहंकारसे दूषित भये येजन सबके कल्याण दायक विष्णु जी की पूजा नहीं करते ६ अरु जो हरिधर्ममें परायण अरु शांत अरु हरि चरणारविन्द सेवक अरु जो हरिस्मरण में आसक्त अरु

वको नहीं जानते हैं ६१ ओही दुर्जनों का सर्वधन ३ जो हृदय में विराजमान भये विष्णुजी को नहींजानते ६२ हेऋषियो मैं सत्य२ कहताहूं कि विष्णुजी श्रद्धा-वालोंपै प्रसन्न होते हैं अरु भाइयोंसे वा धनस नहींहोते हे द्विजो भाइवालापना धनवान्पना अरु पुत्रवालपना ये सब विष्णुभक्ति वालोंके जन्मजन्म में होते हैं ६३।६४ यह देह पापोंका मूल अरु पाप कर्मोंमें परायणहै यह जान करके निरन्तर विष्णुजीकोही पूजाकरो ६५ क्योंकि पुत्रमित्र कलत्रादिक अवस्थाअरु वे संपदा ये सर्वविष्णु भक्तोंके होतेहीहैं इसमें संशयनहीं ६६ सोयहाँ वहाँ सब परिवार चाहता सो निरंतर विष्णुजीको पूजै अरु यहाँ वहाँ सुखचाहै तो परनिंदा तजै नहीं तो निश्चयनरकों मेंपड़ै ६७ हेऋषियो देवोंके देव जनार्दन जी की भक्ति हीन नरोंका जन्मधिक्कार है ६८ अरु सत्पात्रके देनेसे शून्य ऐसा धन पद२ धिक्कारितहै ६९ अरु जिसका शरीर विष्णुजीके अर्थ नम्र नहींहोवे हे ऋषियो वह पापोंकी खानिजानना ७० जो द्रव्य सत्पात्र को नहीं दिया जावे तिसकी जो रक्षाकरे वहभार वर्णहोकर इसीधनकी रख-वाली करताहै ७१ देखो येजन बिजलीके समान चंचल लक्ष्मीसे मत्तभये अरुक्षणमें नाशहोनेवाले भोगों पर पशु पाश मोचक विश्वेश्वरजी का आराधन नहीं करते ७२ अरु हे द्विजो सृष्टि भी देवों की अरु असुरों की ऐसे दो प्रकारकी जाननी अरु जो हरिभक्त युक्तहोय सो देवतों की अरु तिनसे हीन होवे वह राक्षसोंकी है ७३ हेद्विजो हरिभक्त परायणा अवज्ञनकी सर्वत्र विख्यात होने से इस

प्रतिग्रह अरु अयोग्य बेंचने इत्यादिकोंसे मैंने इन दोनों के लिये धन इकट्ठा किया २० पर अब भी मैं शांतिको प्राप्त नहीं होता ये तृष्णायुक्त मन मेरे वशमें नहीं होता यह तो अनगिनत सुमेरु समान सुवर्णके पहाड़ोंको चाहताही है २१ हाय कष्ट सबकामों को प्राप्त होकरके भी फिर भी आकांक्षा होती ये बड़ा लोभ है २२ जीर्ण देहवाले के केश जीर्ण होते अरु दांत जीर्ण होते अरु आंख कान थकित होते केवल तृष्णाही तरुण होती जातीहै २३ अरु सबकर्मेन्द्रिय मन्दहोती हैं अरु बलभी वेगसे घटजाताहै अरु तृष्णा तरुणाहीरहती है २४ जिसको तृष्णालगीरहती वह विद्वानभी मूर्खहीहै अरुवह शांतभी क्रोधी है अरु बुद्धिमान् भी अतिमूढ बुद्धिवाला कहलाताहै २५ यह आशा मनुष्योंको अजेय शत्रुओंके समान प्रतिष्ठा भंग करनेवाली है तिससेज्ञानी जोनिरंतर सुखचाहै तो आशाको तजै २६ अरु बल तेज यश विद्या मान बड़पन अरु श्रेष्ठकुलमें जन्मइनको आशाशीघ्रहीनष्ट करतीहै २७ आशाकरके तिरस्कारकियेजनोंको आश्चर्य करके यहकहाजाताहै कि धन दानकरनेसे चांडालभी तिनसेअधिक है २८ अरु जोपुरुष आशासेतिरस्कृत मनसहित लोहसे ठगेहुयेहैं वे यमलोकादिक दुःखोंको नहीं जानते यह भी आश्चर्यकी बातहै २९ सोही मैंने बहुत लोभों से यह धन इकट्ठाकिया अब शरीर जीर्णभया अरु दु-खोंने बलको भी हरा अरु परलोकके लिये कुछ भी आ-दरसे धन खर्च्या ऐसे निरुचयकरके हे विप्रो वह वैश्य-पाली धर्मनाश मैं धनखर्चा ३०।३१ सोही तभी

लोकके अनुग्रहमें परायण अर्थात् सबपै दयाकरते ७ वे मन वचन कर्मसे भक्ति करके विष्णुजीको पूजतेहैं इसी से वे सब लोकोंमें उत्तम स्थानको प्राप्तहोते हैं ८ इसही विषयमें एक पुराचीन इतिहास कहतेहैं जो कहने अरु सुननेवालोंके सब पापका नाशक ९ हेऋषियो तुमयज्ञ-मालि अरु सुमालिका चरित्र श्रवणकरो जिसके श्रवण सेही वाजपेय यज्ञका फलमिलताहै १० सो हे ब्राह्मणो पहिले रैवत मन्वंतरमें (वेदमाली) ऐसे विख्यातब्राह्मण भया जो वेदवेदांग पारगामी ११ सब प्राणियों पै दया-वान् अरुहरिभक्ति पूजामेंपरायणअरुपुत्रमित्रस्त्रीआदि-कोंकेलिये धन इकट्ठाकरनेमें तत्परभया १२ सो तिसने अबेचनेयोग्यवेंचनाव्यापारकिया सोकि वहरसवेंचताथाअरु चाण्डाल आदिकोंसे भी प्रतिग्रह लियाकरता था १३ सो तिसने तपवेंचे अरु व्रतवेंचे अरु परायेलिये तीर्थगया तहांसे द्रव्यल्याय कुटुम्बको पालनाकरी फिर कुछकाल बीते हे विप्रो तिसके दो पुत्र भये १४ सो (यज्ञमाली)अरु (सुमाली) ये जोड़ले अरु विशेष शोभावाले भये १५ फिर तो तिसके पिताने तिनअतितेजवाले दोनोंका लाड़ चाव से अनेकप्रकार पालनकिया १६ सो कि वह वेद-माली बहुत उपायोंसे धन इकट्ठा करके कि कितना है ऐसे जाननेको अपना धन गिनताभया १७ तो वह क-रोड़ सहस्र निष्कों को करोड़ गुणाकर फिर करोड़ गुणा करै इतना धनभया १८ सो (निष्क) चार रुपये का होताहै इससे गिनतीकरी नवतो वे इतना धन गिन कर हर्षित हो आश्चर्य कर विचारता भया कि १९ यादि

प्रतिग्रह अरु अयोग्य बेंचने इत्यादिकोंसे मैंने इन दोनों
के लिये धन इकट्ठा किया २० पर अब भी मैं शांतिको
प्राप्त नहीं होता ये तृष्णायुक्त मन मेरे बशमें नहीं होता
यह तो अनगिनत सुमेरु समान सुवर्णके पहाड़ोंको चा-
हताही है २१ हाय कष्ट २ सबकामों को प्राप्त होकरके
भी फिर भी आकांक्षा होती ये बड़ा लोभ है २२ जीर्ण
देहवाले के केश जीर्ण होते अरु दांत जीर्ण होते अरु
आंख कान थकित होते केवल तृष्णाही तरुण होती
जातीहै २३ अरु सबकर्मेन्द्रिय मन्दहोती हैं अरु बलभी
वेगसे घटजाताहै अरु तृष्णा तरुणहीरहती है २४ जि-
सको तृष्णालगीरहती वह विद्वान्भी मूर्खहीहै अरु वह
शांतभी क्रोधी है अरु बुद्धिमान् भी अतिमूढ़ बुद्धिवाला
कहलाताहै २५ यह आशा शत्रुओंको अजेय शत्रुओंके
समान प्रतिष्ठा भंग करनेवाली है तिससे ज्ञानी जो निरंतर
सुखचाहै तो आशाको तजै २६ अरु बल तेज यश विद्या
मान बड़पन अरु श्रेष्ठकुलमें जन्म इनको आशाशीघ्रहीनष्ट
करतीहै २७ आशाकरके तिरस्कारकियेजनोंको आपचक्र
करके यहकहाजाताहै कि दुग्ध दानकरनेसे चांडालभी
तिनसेअधिक है २८ अरु जोनरआशासेतिरस्कृत अरुमहा
मोहसे ठगेहुयेहैं वे अपमानादिक दुःखोंको नहीं जानते
यह भी आश्चर्यकी बातहै २९ तोभी मैंने बहुत क्लेशों
से यह धन इकट्ठाकिया अब शरीर जीर्णभया अरु बु-
ढ़ापेने बलको भी हरा इससे परलोकके लिये अब मैं आ-
दरसे यत्न करूंगा ऐसे निश्चयकरके हे द्विजो वह सं-
सारी धर्ममार्गमें प्रवृत्त भया ३० । ३१ सोही तभी

तिसने सब धनको चारठौर बांटा तिसमेंसे दोभाग तिसने इकट्ठाकिया तिसमेंसे आप लिये बचे दोभाग दोनोंपुत्रों को दिये ३२ अरु आप निज पापोंको नाशकरनेको सत्र किये पहुसले तडाग बाग तैसेही बहुत से देवमन्दिर बनवाता भया अरु तिसने गंगाजीके तीरपर अन्नादिकोंका दानकिया ३३ ऐसे धर्मधनको लगाकर विष्णुभक्तभया बदरिकाश्रम पै तप करनेकोगया ३४ तहां तिसने मुनियों से सेवित महावन देखा जो फलेफूले वृक्षों से सेवित अरु जो मुनिजी परब्रह्म को जप रहे अरु तेज समूह शान्ति युक्तसंयुक्त अरु रागादिकोंसे रहित ऐसे मुनी (जानंतिजी) ३५ ऐसे इन सूखे पत्ते खाने वाले मुनिजीको देख वेदमालीने प्रणामकिया अरु जानंतिजीने आपेभक्ते तिसका सत्कार किया सोकि कंदमूल फलादिकों करके विष्णु बुद्धिसे इसकी पूजा करी फिर तो तिनसे सत्कार किया गया अंजलिबांधे वेदमाली विनयसे नम्र होके यहकहने लगा ३६।३७ वेदमाली बोला हे भगवन् मैं धन्य हूं मेरे पाप नष्टभये अब हे बड़भागी पंडित अब आप मेरे ज्ञान के दानसे उद्धारकरो ३८ हेविज्जो तबतो तिनसे ऐसे कहे गये मुनि जानंतिजी हँसतेभये तिस वेदमालीसे यहकहने लगे ३९ श्रीजानंतजी बोले हे द्विज मैं संसार के नाशके उपाय को संक्षेप मे कहता हूं तू श्रवण कर जो उपाय अज्ञानियों को दुर्लभ है ४० नीतु नित्य परम विष्णुजी को भज अर्थात नारायण जी का स्मरण कर अरु पर निन्दा विवाद कभीभी न करना ४१ अरु हमेशाही सब पर उपकारमें परायणहो नैमेहो हरिपूजाओं बराबर हू अरु

मूर्खों का संग तज ४२ अरु काम क्रोध लोभ मोह मद
मत्सर इनको त्यागके अरु लोकको विष्णुमय देखकर
शांतिको प्राप्तहोवेगा ४३ अरु ईर्षा पराई निन्दा कभी
भी मतकर अरु पाखण्ड आचार अहंकार अरु निठुराई
इनका परित्याग कर ४४ प्राणिओंमें दया अरु सज्जनों
की सेवा कर तेरे करके जाने धर्मोंको पूछते तिनको तू
यथार्थकर ४५ अरु तिन्हें आचार भ्रष्टभये देखके ऐसा
मतकरै अर्थात् ज्ञानमार्गमें सबका अधिकारहै ४६ अरु
नित्य अभ्यागतोंका पत्र पुष्प फलोंसे अरु दूर्वा पत्तों से
सत्कार करता रहु ४७ अरु निष्काम सदा जगत्के नाथ
नारायणजीकी पूजाकर अरु देव ऋषि पितरोंका यथा
विधिसे तर्पणकर ४८ अरु देवाहृता अग्निकी भी वि-
शेष से परिचर्या अर्थात् हवनादिक कर अरु देवता के
मंदिरमें नित्य बुहारीदे अरु तैसेही जलकरके चौका
दे ४९ अरु सदा देवमन्दिर टूटे फूटेको सवाँरता रहु अरु
मार्ग शोभा अरु दीपक देव मन्दिर में यथावत् कर ५०
कंदमूल फलोंसे सदा विष्णुजीकी पूजाकरे वो प्रदक्षिणा
नमस्कारोंसे अरु स्तोत्रोंके पाठोंसे ५१ अरु पुराण श्रव-
ण अरु पठन तथा वेदांत व्याख्यान है दिन नित्य करता
रहु ५२ ऐसे करने तुमको उत्तम से उत्तम ज्ञान होवेगा
अरु ज्ञानसे पापोंसे छूटना इसही को विचार कर मोक्ष
करतेहैं ५३ श्रीसनन्दनजी बोले हे द्विजो मुनि नारदजी कर-
के ऐसे शिक्षित किये गये महाभाग्यवान् देवमाली तिन
को नमस्कार करके [illegible] होता भया ५४ तब
से [illegible] फिर [illegible] भया वेद-

माली मैं कौन हूं मेरा क्या कर्महै ऐसे विचारनेलगा सो कि ५५ मेरा जन्म कैसे भया अरु यह ऐसा रूप कैसे भया ऐसे मैं अकेला अथवा बहुतयुक्त हूं ५६ ऐसे अनिश्चित बुद्धि वेदमाली द्विज फिर जानंतिजीके पास आय प्रणाम करके पूछने लगा वेदमाली बोला हे ब्रह्मवेत्ता श्रेष्ठ गुरुजी मेरा चित्त अत्यंत भ्रांतिको प्राप्त है कि मैं कौन अरु मेराकर्म क्याहै अरु मेराजन्मकैसेभया५७।५८ जानन्ति जी बोले हे बड़भागी जो तुम्हारा चित्त भ्रान्त भया सो सत्यहै अविद्यामें स्थित भया मन कैसे श्रेष्ठपन को प्राप्तहो अर्थात शांति पावै ५९ तुमने जो मेरा ऐसे कहा यहभीभ्रांतिहीहै अरु अहंकारहीनायहमनकाधर्महै आत्माका नहीं है फिर जो वेदमाली द्विज तुमने ( मैं कौन ) ऐसा कहा ६० तो नाम अरु जाति आदिकों से रहित भये तेरा मैं क्या नाम रक्खों उपमा रहित स्वभाव जिसका अरु निर्गुण परमात्मा ६१ जो रूपरहित अप्रमेय ऐसे तिसके स्वरूपादिक कैसे कल्पना कियेजावें ६२ अरु परमज्योति स्वरूप परिपूर्ण अरु अपरिछिन्न भाव जिसका अर्थात जो किसीसे नहींढका ऐसे अविनाशी आत्मा के कर्म आदि कैसे संभव होवें ६३ अरु जो स्वयंप्रकाश नित्यपरमात्माहै अरु हेविप्र जो अंग रहित ऐसे तिसके जन्मकर्म कैसे होसक्तेहैं ६४ जोकेवल ज्ञानही से जानने योग्य अजर अमर सनातन परब्रह्म है अरु जो परिपूर्ण अरु सच्चिदानंद ऐसे तिससे पर और कुछ नहींहै ६५ सो हेद्विज ( तत्त्वमसि ) आदि महावाक्योंसे उत्पन्न जो ज्ञान सो मोक्षका साधन है क्योंकि श्रेष्ठज्ञान

के सिद्ध हुये सब ब्रह्ममयही होतेहैं ६६ हे ऋषियो ऐसे तिन जानंतिजी करके समझायाथा वेदमाली अपनेमेंही अविनाशी प्रभु परमात्मा को देखता हर्षित होता भया ६७ जो उपाधि रहित स्वयंप्रकाशक सनातन ब्रह्मनिरंजन सो मैंहीहूं ऐसा निश्चय करके परमसुख को प्राप्त भया ६८ फिर तो निज विचारके लिये मुनीश्वर जानंति जीको प्रणामकरके सदा ध्यानमें परायणाभया ६९ फिर तो बहुतकालबीते महामति वेदमाली काशीपुरीमें पहुंच के परममोक्षको प्राप्तभया ७० जो इस अध्यायको पढ़ै वा सावधान भया श्रवणाकरै तो कर्मफांसोंसेछूटके परम सुख पाता है ७१ ॥

इतिश्रीबृहन्नारदीयपुराणे देवीसहायकृतभाषानुवादमें वेदमालीकीकथा इसनामसे अध्याय तेंतीसभयाहै ३३ ॥

## चौंतीसवां अध्याय ॥

वेदमालीके पुत्र यज्ञमाली अरु सुमालीइनके आचारणोंका वर्णनहै ॥

श्रीसूतजी बोले हेमुनिश्रेष्ठो जो वेदमाली के पुत्र यज्ञमाली अरु सुमाली कहे तिनकाकर्म अब कहाजाताहै १ सोकि तिनमें पहिला जो यज्ञमाली था तिसने पिता के धनके दो विभागकिये सो एक भाग तो तिस सुमालीको दिया २ तो तिसने तिस धनको व्यसनमें परायणा हो के खोटे कामकियों करके नष्टकिया ३ जो कि वो नित्य गीत बाजोंमें अरु मदिरा पीनेमें परायणा होताभया अरु वेश्याओंके हाव भावों में लुभाया तथा पराई स्त्रियों में

स्तीया ४ तबतो पिता के कसाये सब धन नष्ट भये वह पराया द्रव्य चुराकर वेश्यागमन करताभया तबतो महामति [ यज्ञमाली ] इस सुमालीके स्वभावको देखके अत्यंत दुःखी भया ५ अरु तिस निजभाईसे यह कहनेलगा कि हे छोटेभाई इस अत्यंत कष्ट कल्पनाके वर्त्तावसे वस करो तूही एक हमारे कुल में दुरात्मा महापापी भया है ६ ऐसे कहते अरु बहुतप्रकार वर्जते यज्ञमालीको वह (खड्ग हाथ में लेकर मारूंगा ) ऐसे कह इनके बाल पकडता भया ७ तबतो हे मुनियो नगरमें भारी रौलमचा अरु क्रोधितभये नगरवालों ने सुमालीको बांधा ८ तबतो निर्मल बुद्धि यज्ञमाली दुःखित हुवा पुरवालोंसे प्रार्थना करके तिसे बंधनसे छुटाता भया ९ जो भाई के स्नेह से मोहित फिर तिस ( यज्ञमालीने ) निजधनको फिर बांटा सो आधा आपके लिये अरु आधा तिस छोटे को दिया १० तबतो वह मूढबुद्धि सुमाली तिस धनकोभी मूर्ख चांडालोंके साथ मतवाला हुआ भोगताभया ११ दुर्जनोंका ऐश्वर्य खोटेको भोगनेके लियेही होता है क्योंकि फलों से संयुत भी कडुवा नीमका वृक्ष कव्वों करकेही सेया जाताहै १२ जो भाईके दिये धनको पायके सुमालीमत्त भया जैसे गङ्गजलका दूधपीके सर्पहोवे १३ तैसे अतिमूढ चित्त अरु चांडालजनोंसे सेवित सुमाली १४ मद्यपानमें लगाभया गोमांसआदि अभक्ष्यभी भक्षण करता भयातबतो सोनिश्चित चांडालभया वह भाइयोंने छोडादिया १५ अरु राजासेभी पीडितभया तबतो निर्जनवनमें पहुंचा अरु है विप्र वहपुण्यात्मा यज्ञमाली सदाधर्ममेंपरायणभया १६

सो सत्संग से निष्पाप भया नित्य अन्नदान देतारहा अरु पिताके बनाये सब तड़ागादिकों की पालना करता भया १७ ऐसेतिस महात्मासत्पात्रोंको दानदेनेवाले धर्ममार्गवर्ती यज्ञमालीका सबधन दानमें लगा १८ ओहो सज्जनों की विभूतिथें अच्छोंकेभोगकेलियेहीहोती हैं जैसेकल्पवृक्ष के फलको देवताही भोगतेहैं १९ सो महात्मा यज्ञमाली धर्ममें यत्न लगाकर विष्णुमंदिरमें नित्य सेवाकरने लगा २० कितनेही कालके बीते वे यज्ञमाली सुमाली वृद्धभये तो एकही समयमरे २१ तो हरिपूजा में परायण महात्मा इस यज्ञमाली को लेनेको लिये विष्णुजी ने उत्तम सो विमान भेजे २२ तबतो महाबुद्धि यज्ञमाली सुंदर विमानमें बैठके जोदेवतोंसे पूजता मुनियोंसे स्तुतिकिया २३ गंधर्वोंसे गाया अप्सरोंसे सेवाकिया कामधेनु सेपुष्ट किया विचित्र आभूषणोंसे भूषित २४ अरु कोमल तुलसीकी मालोंसे सजा तेजोंकासमूह विष्णु पुरको जाता मार्गमें निजभाईको देखता भया २५ जो यमदूतों करके पिटजाता अरु क्षुधा तृषासे पीड़ित प्रेतभया बिन वस्त्र फाँसेसे बँधादेखाई दिया २६ अरु जो इधर उधर अपने को कुलाता अरु अपने कर्म को वारम्बार विलाप करता ऐसे तिस निज भाईको मार्गमें देखा २७ तबतो दयायुक्त यज्ञमाली कृपावाले विष्णुदूतोंसेपूछनेलगा कि येयम के दूतोंसे बोधाभया कौनहै २८ किसको यें मारकर लिये जाते हैं तबतो यज्ञमालीसे बोलेकि यह तेराभाई सुमाली है २९ तबतो यज्ञमाली तिनविष्णुदूतोंका आना सुनके मनसे विचारकरनेवाला विष्णुदूतों से दुःखको प्राप्तभयाः ३०

सोकि दुष्टचित्त जनोंको ऐसीही गति होती है फिरआप जानताभी भाईके कर्मको तिन्हें जनावनेके लिये तिनसे यह पूछता भया ३१ कि इन इकट्ठे किये पापसमूहोंसे इसका छुटना कैसे हो सो हेभाइयो तुम शीघ्र इसका उपाय कहो ३२ जो सज्जापन मिलन सावसेही होजाताहै अरु मेरा तुम्हारा संगभयाहै तिससे तुममेरे बंधुहो इससे शीघ्रउपाय कहो ३३ तबतो यज्ञमालीका वचन सुनकर दयामें परायण अरु हर्षितभया विष्णुदूत यज्ञमाली से तिसके पूर्वजन्मको विचारकर ३४ बारंबार हँसतासामने होकर हरिके प्यारे यज्ञमाली से यह कहता भया ३५ विष्णुदूत बोलाकि हेयज्ञमाली बड़भाग हे नारायणजी में परायण मैं उपाय कहताहूं सोसुनिये ३६ कि तैंने पूर्व जन्ममें महाभारी कर्मकिया है सोई मैं सब कहताहूं तू सावधानभया श्रवणकर ३७ सोकि पहिले तू वैश्यजाति में (विश्वंभर) इस नामसे विख्यात था सो तैंने महाभारी अनगिनत पापकिये ३८ सो निज कर्म वासना से हीन अरु सब पापोंसे छूटा तथाभाइयोंसे त्यागा शोक दुःखसे पीड़ित ३९ अरु क्षुधाग्नि से भी तपा तू विष्णुमंदिर में गया तहां बर्षासे भई कीचको दूरकरने को इच्छा करके हटाई सोवो लेपनहोगया अर्थात चौकालगायागया ४० अरु हे द्विज तू तिसरात्रिको तहांही देवमंदिर में रहा अरु सवेरा होतेही तुझको सर्प ने काटा सो तहांही तैंने मृत्यु पाई ४१ तिसलेपन के पुण्यके प्रभावसे तेरा ब्राह्मणोंके घर जन्म अरु निजचरण हरिभक्ति भई ४२ अरु सो कोटि कल्पभर समय तक हरि निकट निवासकरके अरु तहांही

